तात्पर्य यह है कि मैंने प्रत्येक वस्तु में स्वयंप्रकाशमान चित् सूर्य का ही अनुभव किया और शिव को उसी के भीतर पहचान लिया।

(१५) चित्भान बोध वेषृ निशा
स्वज्ञान तैजस तीज़ विुम
विज्ञान प्राज्ञात्मा तुर्योवुम
स्वस्थोऽहं शिव तुर्यातीत्य। :-शुल्क

मैंने स्वयं चितसूय को उस के विशुदध बोधात्मक स्वरूप में से ही विश्व नामक जाग्रत जीव के रूप में प्रकट कर दिया। उस आत्मप्रकाश को ही मैंने तजस अर्थात् स्वप्न अवस्था के जीव के रूप में चमका रिया। उस आत्मदेव को मैंने प्राज्ञ अर्थात् सुषुप्त जीव की दशा में शुद्ध विज्ञान के रूप में ला कर उसी को फिर तुर्या दशा पर पहुंचा दिया ऐसा करता हुआ भी मैं अपने वास्तविक स्वरूप में ठहरता हुआ तुर्यातीत शिव ही बना रहा; अर्थात् इस आरोह लीला और अवरोह लीला को करते रहने पर भी मैं अपने वास्तविक शिवस्वरूप से विचलित नहीं हुआ।

(१६) ओमय ओमुक निर्णय ज़ नुम
ओम्य चित़ बोधभान मोनुम

# ओम्य बाह्याभ्यन्वर थोनुम सदा शिव ऊर्ध्कि अनुसारय।:- शुल्क

ओंकार रूप परमशिव को ही मैंने ओंकाररूप प्रणव का निर्णीत अर्थ जान लिया और ओंकार को ही मैंने चिद्रूप बाधात्मक सूर्य मान लिया। ओंकार को ही मैंने बाह्य और आन्तर जगत में ठहराया। यह मैंने अध्र्वकुण्डलिनो में ठहरे हुए सदाशिव के अनुसार ही किया; अथवा सदाशिव दशा से भी ऊपर वाली शिवदशा के साक्षात्कार के अनुसार मैंने ऐसा किया।

## (१) अज्ञान देहाभिमान नाँशी स्वज्ञानय वर्जन्तन चित चठनत मोहवालवांशी काशीनाथ परजन्तन।

नाशवान शरीर भिमान रूपी अज्ञान को आत्मस्वरूप के ज्ञान से तू दूर हटा दे और चित्त को मोह के जाल से छुड़ा ले, अर्थात् चित्त के ऊपर फैले हुए मोह जाल को काट ले और फिर तू काशीनाथ भगवनान स्वात्म-परमशिव को पहचान ले।

## (२) यस्य प्रोन भूग, वोत्र यस्य नोवये

भूगित गव परलोकन
फल भोक्ता छुय निर्नाशय । :-कांशी

जिसने पुराने कर्मों का फल भोग लिया और जिसने कर्म-फलों के नए बीज बो दिए वह फलों को भोग कर ही परलोक को चला गया कर्मफल का भोग करने वाला जीव अविनश्वर ही है, उसका कभी नाश नहीं होता है तू काशीनाथ को ही पहचान ले।

(३) देह धर्मन छुय गाशारावान
चित क्षोभ नस्थिर थावान
आंशरावान आश निरांशी । :-कांशी

वह कर्मफल का भोक्ता शरीर के धर्मों को चमका देता है और चित के शोभों को स्थिर बनाए रखता है। वह निराशा में भी अशाओं को खड़ा कर ही देता है। अतः तू काशी नाथ को ही कहचान ले

(४) योध धारक स्वज्ञानुक राग
गुर-सुर कर वासना त्याग
जीवस छै वासना वालवाशी । :-कांशी

यदि तू आत्मज्ञान के प्रति राग को धारण करेगा तो तू गुरु के उपदेश से वासनाओं का परित्याग कर ले। जीव के लिए तो वासना ही एक जाल है जिसमें वह फस जाता है। अतः तू काशी नाथ को ही पहचान ले।

(५) अभिलाष छुय मोहुक कारण
मोहघन अभिलाष धारण
आनन्द भूगी निर-अभिलाषी। :-कांशी

विषयाभिलाषा मोह का कारण बनती है, मोह से घिरे हुए प्राणी ही अभिलाषाए रखते हैं। अभिलाषासों का परित्याग करने वाला ही वास्तविक आनन्द का भोग कर सकता है। अतः तू काशीनाथ को ही पहचान ले।

(६) अभिलाष फल छय बाह्यर गत
आशा - फल अज्ञान - वृथ
वैराग्य-रस रोज़ निर-आशी। :-कांशी

अभिलाषा का फल बाहिर गति है! अर्थात् अभिलाषा के कारण जीव की वृत्तियां बाह्य विषयों को ओर दौड़ती हैं। आशा का फल अज्ञानमयी वृत्ति है। अतः तू वैराग्य के रस के द्वारा आश्वारवित रह और काशीनाथ को पहचान ले।

(७) चि़त । बोज़खय सतयोगय सीव
सत़योग सिद्ध छुय सु आत्म देव
भोग अभिलाष छुय नित-नांशी कांशी

हे चित्त, यदि तू मेरी बात मानेगा, तो तू उत्तम शिवयोग का ही सवन कर शिवयोग से ही वह आत्मदेव मिद्ध होता है, अर्थात् उसी के द्वारा अपने वास्तविक स्वरूप का साक्षात्कार हो जाता है भोग और अभिलांषाएं नित्य नश्वर ही होता हैं। अतः तू काशीनाथ को ही पहचान ले।

(८) लरि बसव़न लरिवोल ब्योनये
ज़ड च़ेतन ननि नोनये
ज़ड चेतन स्वप्रकांशी । :- काशी

मकान में बसने वाला मकान वाला तो मकान से सर्वथा भिन्न ही होता है। जड़ यौर चेतन दोनों अलग-अलग स्फुनेतया प्रकट हो जाते हैं। शरोर सड़ है और चेतद जीव स्वप्रकाश ही है तो तू अब काशीनाथ को ही पहचान ले।

(६) नाथ सवि क्या कांशी कांशी
सत चित आनन्द अविनांशी

## ज़ीवन मुक्त छुय स्वप्रकांशी। :-कांशी

हे प्यारे ! तू अवश्य काशी का ही सेवन कर। अविनाशी सत्‌चित्‌ और आनन्द की दशा ही तो वह काशी है। अपने ही प्रकाश से प्रकाशमान प्राणी जीवन्मुक्त होता है अर्थात् स्वयमेव अपने वास्तविक स्वरूप का साक्षात करने वाला साधक शरीर में निवास करता हुआ भी मुक्त ही होता है; अथवा जीवन्मुक्त योगी सदा अपने ही प्रकाश से चमकता रहता है। तो तू काशी नाथ को ही पहचान ले।

## (१०) नाथ आत्मा कांशी देह गव आत्मा - अनुसार छुय अनुभव देह नाश वन्त आत्मा अविनाँशी कांशी

काशीनाथ आत्मदेव है और यह शरीर उसकी काशी है आत्मा के अनुसार ही अनुभव होता है, अर्थात् आत्मा स्वयमेव अपने स्वरूप का अनुभव करती है; इन्द्रिय, मन, बुद्धि आदि उसका अनुभव नहीं कर सकते। शरीर नाशवान है और आत्मा अविनाशी है। अतः तू काशीनाथ को ही पहचान ले।

## (११) नाथ छुय सर्वानुभम धांरी जाथ छुय अनुग्रहकांरी

## देहा धार घटकारुक ग्रांशी ।:-कांशी

काशीनाथ शिव ही सभी अनुभूतियों को धारण करने वाला एकमात्र वास्तविक प्रमाता है। वह काशीनाथ ही अनुग्रह करने वाल है। वही शरीर का आधार है और फंले हुए अज्ञानरूपी अन्धकार को भी प्रकाशरूप बना देने वाला स्वय काशीनाथ ही है। अत. उसे ही तू पहचान ले।

## (१२) ज़ीवन छुय सुय सर्व संज़ीवन
## देवन ति सुय संज़ीषन
## नित्य निमुक्त योगाभिलांषी। :-गाशी

सभी जीवों को चेतना शक्ति रूप जीवन वही है। देवताओं को भी जीवन प्रदान करने वाला वही है। वह नित्यमुक्त है और योग को ही पसन्द करता और चाहता है। अत: उस काशी नाथ को ही तू पहचान ले।

## (१३) स्वात्मानुसन्धन छुय सतिसत
## स्वात्मानुसन्धान छुय अमृत
## ज्ञांनी ज़न अमृतान्न प्रांशी। :-कांशी

अपने वास्तविक स्वरूप का अनुसन्धान ही परमार्थ सत्य

है। वह आत्मानुसन्धान अमृत है। ज्ञानी लोग उसी अमृतरूपी अन्न को खाया करते हैं। तो तू भी अपने काशीनाथ को पहचान ले।

(१४) बाह् यन्तर छुय अन्तर्मुख
स्वज्ञांनी भूगान सुख
यस यिछ ब्रथ तस तिछ बांशी। :-कांश

आत्मस्वरूप को साक्षात् जानने वाला साधक बाह् य और आन्तर व्यवहार में भी अपने स्वरूप के ही अभिमुख रहता है और सदा सुख को भोगता है। जिसकी वृत्ति जैसी है उसकी योग्यता भी वैसी ही है। अतः तू काशीनाथ को ही पहचान ले।

(१५) स्वज्ञांनी छिय निर्बन्धी
बांह् यान्तर आनन्दी
दुशवय पक्षि नीज निलक्रांशी ।:-कांशी

आत्मज्ञानी बन्धन से रयित होते हैं। वे बाहिर से और भीतर से भी आनन्दमय ही होते हैं वे दोनों पक्षों में अपने स्वरूप की चमक से ही चमकते हैं। अत तू भी अपने काशीनाथ को पहचान ले।

(१६) नित्योदित उदयस आमुत
स्वप्रकाश प्रथ द्वार द्रामुत
स्वात्मादित्य हृदयिचि रांशी । :-कांशी

सततोदि स्वात्मप्रकाश अब उदय को प्राप्त हुआ है और सभी द्वारों से वही निकल पड़ा है । स्वात्मरूप आदित्य हृदय रूपी राशि में प्रकट हुआ है । तो इसी काशीनाथ को अब पहचान ले

(१७) युसई अनुसान्धान हृदि धारे
मोह सोदरस तारे पान
मुक्ति पदवी हुन्द बनि सुय-अशी:-कांशी

जो ही साधक हृदय में आत्मानुसन्धान को धारण करे वही अपने आप को मोहरूपी समुद्र से पार ले जा सके । वही मुक्ति की अवस्था का ग्रहण करने वाला बन सकेगा । अत तू अपने काशी नाथ को अब पहचान ले ।

(१८) सतय ोगुक नित्याभियासी
जीवन्मुक्ति-पद वांसी
तस गत छय मरमाकाशी । :-कांशी

उत्तम शिवयोग को सदा चाहने वाला साधक ही जीवन्मुक्ति की अवस्था में ठहर सकता है। उसकी अनाध गति उत्कृष्ट चिदाकाश के भीतर चलती है। अतः तू अपने काशीनाथ को को ही पहचान ले।

(१६) **स्वात्मानुसन्धान सिद्ध छुय निर्वाण**
**स्वद्धिस क्या करि अनुमान**
**कुस् सिद्ध दिनि दहम् तु कांशी**
**कांशीनाथ परजन्तन ॥**

**औंम शम्**

आत्मस्वरूप के अनुसन्धान से निर्वाण सिद्ध हो जाता है। जो वस्तु स्वयं अपने स्वभाव से तथा अपने प्रकाश और प्रभाव से ही सिद्ध हो, उसे अनुमान क्या करेगा। अर्थात् उसको सिद्धि के लिए अनुमान की आवश्यकता भी नहीं और उसका उदयोग भी नहीं। दशमी और एकादशी के व्रत इस विषय में कौन सी सिद्धि दे सकते हैं। तो तू अपने काशीनाथ को ही पहचान ले।

७

(१) **मोह पंके बुडिमति बोज़ ब् वनय**
**ब् वनय छुय सत्श्रवणय तार**

## सतश्रवणय सत् अनुभव भवनय मननय बनिय देव साक्षात्कार

हे मोह को कीचड़ में डूबे हुए मानव तू मेरी उस बात को सुन ले जिसे मैं कहूंगा मैं यही कहूंगा कि सत् शास्त्र का सुनना ही तुझे पार ले जाए गा। सत् श्रवन से तुझे सत् अनुभव प्राप्त होगा और फिर मनन करने से तुझे आत्मदेव का साक्षात्कार हो जाए गा।

## (२) लोल कमल फ़ोलनाव सत् वचनय आनन्दघन व्यूर च़्ह अचनय। भोम्भुर कीट वत् बाह्यन्तर राग धार -मनु।

अच्छे वचनों से प्यार के कमलों को तू खिला दे। फिर आनन्द घन शहद को तू चूस ले। तो भ्रमर की तरह और कीट की तरह उसके प्रति बाहिर से और भीतर से भी प्रेम को धारण कर ले। तब मनन से तुझे आत्मदेव का साक्षात्कार हो जाएगा।

## (३) श्रवणय सत्विमर्शन बन्नय् मननय दुर्वासना तन्नय

**थ्यत बन्नय परमानन्द् जननय मन ।**

श्रवन से ही तुझे सच्चा विमर्शन होजाएगा। मनन करने से तुझे अशुभ वासनाएं क्षीण हो जाएँगी उस सद्दिमर्श पर स्थिति हो जाने से तुझे परमआनन्द का उदय हो जायेगा

(४) **स्वविचार स्वपरिज्ञान तेज़ नन्नय**
**हृदाकाश प्रज़लिय चिद्रव**
**स्वज्ञान स्यन्धि घटकार छयन्नय-मन**

अपने स्वरूप के विचार से अपनी पहचान का प्रभा जब प्रकट हो जाएगी तो उससे तेरे हृदय रूपी आकाश के भीतर तेरा चित सूर्य चमक उठेगा और आत्मज्ञान से तेरी सिन्धु में समस्त अन्धकार कट जाएगे और मनन से तुझे आत्मदेव का साक्षात्कार हो जाए गा।

(५) **वैराग्य अभ्यास निर्वासिन बन**
**सत्गुरु शिव सत् आज्ञा मन ।**
**वासना बीज़ गलि स्वज्ञान घनन्य :मन ।**

तू वैराग्य से अभ्यास और वासना रहित बन जा। सतगुरु रूपी शिव की सत आज्ञा को तू मान ले। आत्कज्ञान के घना बनाने से ही तेरी वासनाओं के बीज नष्ट हो जाएगें।

(६) राग मेघन तल मौ रोज भानय
द्वेष वुनर मौ मान दानय
चित ज्योतिष्मान स्वप्रभा ननन्य-मन ।

हे सूर्य तू राग के बदलों के नीचे दब कर मत रह द्वेष रुपी धुन्ध को तू ज़रा भर भी मत मान ले। स्वय प्रकाशमान चित स्वरुप अपनी हा प्रभा से चमक उठेगा और मनन से तुझे आत्मसाक्षात्कार हो जाएगा।

(७) क्षण क्षण मन निर्वासिन थावुन
निर्वासन गंगि नित् नावुन ।
भावुन शिव स्वात्मंय ज्योतिस्फार-मन

क्षण क्षण में तू अपने मन को वासना-शून्य बनाए रख। तू उसे निर्वासनात्मक गङ्गा में नित्य नह लाया कर तू उसे स्वात्प्रकाश के स्फर रूपी शिव भाव में ही सदा अर्पण करता रह। तात्पर्य यह है कि साधन को चाहिए कि चित्र को वासना शून्य बनाकर चितप्रकाश के भीतर विलीन करने का अभ्यास करे।

(८) बाह् यन्तर कल्पन त्रावुन
स्वरासा नन्दमय चित थावुन

## सर्वातीत छुय शिव सर्वाकार। :-मन

वाह्य और अन्तर कल्पना को तू छोड़ दे। अपने चित्र को स्वरस अर्थात् स्वतन्त्र और स्वाभाबिक आनन्दमयता में ठेहरा दे। सर्वातीत विश्वोतर्ण परम शिव ही सर्वाकार है, अर्थात् वही विश्व के रूप में प्रकट होता रहता है।

६ सर्वातीत शिव छुय शुन्यालय
सर्वात्मा सर्वगव सर्व सर्वपय।
पानय सर्व पानय सर्वाधार
मन्नय वनि देव साक्षात्कार ॥

सर्वातीत विश्वोतीर्ण शिव समतविश्व का ऐसा निवास-स्थान है जो स्वय शून्यस्वरूप है अर्थात् उसका अपना स्वरूप वह शुद्ध सवित है जो प्रमाण, प्रमेय आदि के प्रपञ्चों से शून्य है। वही सर्वात्मा है अर्थात समस्तविश्वका वास्तविक स्वरूप है। वह सवगत अर्थात् समस्त विश्व उसी के भितर समरस-भाव से विद्यामान है। बह स्वयमेव सब कुछ है और स्वयमेव सभी का आधार है। ऐसे मनन से ही उस परमेश्वर का साक्षात्कार हो सकता है।

(१) बु वनय येमि भवनय मुक्त
सांप नान ज़वीन् सत जन् ।
देह यात्रायि निष्कल बिह
निष्चल वटिथ पिण्ड़ ज़न ॥

हे सज्जन मैं आप से यह कहूं गा कि किस उपाय से तू इस संसार के भय से और ससारिक जीवन से मुक्त हो जाएगा। इस संसार यात्रा के भीतर तू वृतिशून्य बनकर बटे हुए पिन्ड की तरह निष्चल स्थिति में बैठा रहा ! तात्पर्य यह है कि शान्त और निश्चल भाव से चित्र की वृतिशून्य का तू अभ्यास करता रह। उसी से तू भवभय से और पुनर्जमन से छुटकारा पा जाएगा।

(२) देह चाकायि वेषि जल
बाह्यान्तर युस छुय चिन्तन ।
तन नाव मन साव नियत कर तर्पण
देवन त् पित्रन ॥

शरीर मानो चाकानदी है। बाह्य और आन्तर विषयों के नए-नए संकल्प विकल्वों का लगातार चलने वाला प्रवाह उस नदी का मानो जल है। तू शरीर को नहला ले। मन को सुला दे। देवताओं को और पितरों को नित्य तपर्ण कर ले अर्थात् विकल्पों को सदा के लिए अपर्ण कर ले।

(३) देहोऽहं भाव मस कासुन
नाऽहं खोरी भासुन
भारुप पन् नुय पान शुद्ध निर्मल
वुपुन सुय जानतन ॥

शरीर के विषय में जो अहङ्कार है कि मैं यह शरीर ही हूं वह मानो तुम्हारे केश हैं, उनका मुण्डन कर ले। मैं नहीं हूं अर्थात मैं संकाचित स्वभाव का जीव नहीं हूं, इस प्रकार की भावना को उत्तरा मान कर उस उस्तरे से उन अहङ्कार रुपी कशों का मूण्डन कर ले। चित प्रकाश रूपी अपने वास्ताविक स्वरूप को ही तू अपनी निर्मल आत्मा जान ले। बस इसी बात को मार्तण्ड तीथ पर किया जाने वाला 'वपन' (मुण्डन) कर्म जान ले।

(४) मर्तण्ड चितभान द्वादशान्ती
सुय गव प्रणवान्त।
तत्सवितो भर्गशाखा गायत्री
मान वन्य सत जन ॥

ह्यदय रूदी अन्तर्द्वादशान्त में स्थित् चित सूर्य ही मार्तण्ड भगवान है। उसी को प्रणवान्त जान ले। तत् सवितुः इत्यदि

गायत्री ही देवी भगशिवा है। हे सज्जन तू यही मान ले। अथवा यही उददेश्य सज्जनों ने दिया है। प्रणवान्त अर्ध्व द्वादशान्त को अर्थात् शिखा के शिखर पर ठहराई हुई प्रभव की बारहवीं कला (उन्मना) को कहते हैं। वह उर्ध्वद्वादशन्त भी चित सूर्य ही है, वही भगवान मार्तण्ड है।

(५) द्वादशान्त चैतन्य भान जीवन
अन्त: बहिष्करणन ।
सुय चित भान पान
बनअ अन्तन स्वप्रकाशानन्द धन ।।

हृदय रूपी अन्तर्द्वादशान्त में ठहरा चैत गुरू रूपी सूर्य ही सभी अन्त: करणों और बह्य करमों का जीवन है। उसी चित्सूर्य रूपी अपनी आतमा को तू पहचान ले वह स्वप्रकाश है और आनन्द घन है तात्पर्य यह है कि चिद्रूप अपना आप स्वयमेव प्रकाशमान होता रहता है। उसे इन्द्रियां या मन या बुद्धि प्रकाशित नहीं कर सकते हैं। उसी की पहचान मार्तण्ड दर्शन है।

(६) स्वविमर्शन अन्न पिण्ड थाव
पित्रन त्रप्ताव त्रिभवन
श्राद्ध गव श्रद्धा भाव नित्योदित
सतगुरू चरणन ।।

इस मार्तण्ड तीर्थ पर तू स्वात्म विमर्शन के ही अन्न के पिण्डों को रखले। उन्हीं से तू अपने पितरों को और तीनों भुवनों को तृप्त कर ले। सद्गुरु के चरणों के प्रति जो सततोदित श्रद्धा भाव है, वही इस चिदात्मक मार्तण्ढ तीर्थ पर किया जाने वाला श्रद्धा होता है।

(७) स्वइच्छा परमा शक्त भर्ग शाखा
चोरि मुख ननि नज ।
परा पश्यन्ती भा मध्यमा
वैखरी च्य जान तन ॥

अपनी इच्छा रूपी परा परमेश्वरी शक्ति यहां भर्ग शिखा है। वह चार मुखों से सर्वथा प्रकट हो रही है। उसे तू इन चार मुखों में परा, पश्यन्ती, मध्यमा और वैखरी नाम नाम को चार प्रकार की वाणी के रूप में पहचान ले।

(८) केंहत केंह शून्याति शून्य छुय
ओम सत चित आनन्द घन ।
व्यो मन अहं इच्छा वुय जांव
मूल प्रकृत सुय जान तन ॥

वास्तविक तत्त्व कुछ न कुछ है। (उसे स्पष्टतया कहा

नहीं जा सकता है कि वह क्या है)। वह शून्य से भी अति शून्य है। उसे अ`कार भी कहते हैं। और सच्चिदानन्दघन भी कहते हैं। उस शून्यातिशून्य परतत्वने अह् विमर्शन रूपी इच्छा को उत्पन्न किया। उसी को तू आगे प्रकट होने वाले समस्त विश्व की मूल प्रकृति (मूलाधार) जान ले।

(९) उों एक क्षर त्रिक्षरी भा मात्रा
अश्वत्थ अव्यय ।
मात्रा छय नित नाशी
अवि नाशी उों जान तन ॥

अ` रूपी एकाक्षर को तू अव्यय (विकार रहित) अश्वत्थ (विश्व का आधार मान ले अ. उ और म, ये तीन अक्षर अ`कार की तीन मात्राएं हैं। मात्रा का उदय और लय होता है, अतः वह नश्वर है। अतः तू परिपूर्ण एक घन अ`कार को ही अविनाशी तत्व जान ले।

(१०) उों एकाक्षर पर ब्रह्मा
द्वय क्षरात्मा च ईश्वर ।
त्रय क्षरात्मा त्रय् कारण
सृष्टादि संहार त्रिभवन ॥

ॐ काररूपी अभिन्न एक अक्षर ही पर ब्रह्मा है। दो अक्षरों के स्वरूप वाला ईश्वर होता है और तीन अक्षरों के वाले ब्रह्मा, विष्णु और रुद्र नाम के तीन कारण होते हैं जो तीनों भुवनों की सृष्टि स्थिति और संहार के करने वाले हैं।

(११) त्रिस्फारी तुर्यारवी नाद
शक्त शिव साक्षी ।
पंचाक्षर सदा शिव
आनन्द घन चय सेव तन

इन तीनों के रूप में विकसित होने वाला तुर्यानामक वह नाद है जिस के साक्षी शिव और शक्ति हैं। पाँच अक्षरों के रूप में प्रकट होने वाला आनन्दघन भगवान् सदाशिव है। उसी का तू भजन करता रह।

(१२) जाग्रत स्वप्न सुषुप्तावस्था
सुय जान त्रिभवन ।
चोरिम स्वविमर्श शान जल
येमि कुरु स्नान तिर्थन ॥

जाग्रत, स्वप्न और सुषुप्ति, इन तीन अवस्थाओं को

को ही तू तीन भुवन मान ले। चौथा स्वविमर्श रूपी वह जल है जिससे तुझे सभी तीर्थों पर स्नान करना चाहिए.

**(१३) ओं एकाक्षर द्वयक्षरी त्रयक्षरात्मा**
**ऊर्धमात्र पंचाक्षर ।**
**क्षरभाव जान नित नाशी**
**अवि नाशी ओं सेवुन ॥**

ॐकार तो एकाक्षर है वह द्वयक्षरी रूप में और त्र्यक्षरी रूप में भी प्रकट होता है। उसकी ऊपर वाली मात्रा पांच अक्षरों वाली (बिन्दु और अर्धचन्द्र से) है तू क्षरभाव को अर्थात् विकारशीलता को नित्य और परिश्रम नश्वर जान और अविनाशी अक्षर, एकमात्रा, अभिन्न और परिपूर्ण ओंकार का सेवन करले ओंकार की बारह कलाएं होती हैं अ, उ, म बिन्धु, अर्धचन्द्र में यहाँ तक पाँच मात्राएं बनती हैं बारहवीं मात्रा को उन्मना कहते हैं। जिसका पीछे उल्लेख आ गया। और आगे भी आ रहा है।

**(१४) ओं छुय द्वादश मात्रा**
**प्रणव आत्मा जान त्र्यक्षर**
**द्वाद शान्त चैतन्य भान प्रणवान्त**

निशि छुय ज़ान तन ।

ॐकार को बारह मात्राए' होती हैं (वह बिन्दु, अर्धचन्द्र निरोधी, नाद, नादान्त आदि को मिलाकर बारह बनती हैं)। प्रणव का स्वरूप तीन अक्षरों (अ. उ. म.) वाला है। ऊर्ध्व द्वादशान्त में जो नाम वाली प्रणव की अन्तिम कला है वही चित् सूर्य है। वह तुम्हारे अपने पास है। उसे तू जान ले

(१५) एकोऽहं विमर्श सिद्ध गय
पंच कारण त्रिभवन ।
ईश्वर शिव रुद्र विष्णु
ब्रह्म छय जगत कारण ॥

परमेश्वर के "एकोऽहं बहु स्याम्" इस विमर्श से तीन भुवन और उनके पाँच कारण सिद्ध हो गए। वे पांच कारण अवरोह क्रम में — (1) सदाशिव (2) ईश्वर, (3) रूद्र (4) विष्णु और (5) ब्रह्मा हैं जो ब्रह्माण्ड की अनुग्रह लीला, निग्रहलीला, संहार लीला, स्थिति लीला और सृष्टि लीला के क्रम से कारण हैं।

(१६) शून्य वायु अग्न आप:
पृथवी भूत पंचक ।
पंची कृत यम्य धोर माया

महेश सुय जानतन ॥

आकाश, वायु, अग्नि, जल और पृथ्वी ये पांच महाभूत हैं। इन पांच रूपों वली पञ्चीकृत माया को जिसने धारण किया है उसे ही तू परमेश्वर जान ले।

(१७) ओं प्रणव द्वादशान्तात्मा
जीवनतो प्रणवान्त ।
तस कुल नाव न आव गुथुर
कहें न केंह युस आसन ॥

ऊँकार रूपी प्रणव द्वादशामन्त में ठहरा हुआ आत्म देव है। उसके जीवन का केन्द्र प्रणव की अन्तिम मात्रा (उन्मना) है उसका न कोई वहां है, न नाम है और न गौत्र है जो कुछ न कुछ अनिर्वचनीय तत्व है।

(१८) तस छुन नाव तस छन जात
तस छुन रात दोह केंह ।
भा मात्रय गाश करवुन
भा मात्रस सेव वुन ॥

उसका कोई नाम नहीं, उसकी कोई जाति नहीं। नहीं उसका कोई दिन या कोई रात है। वह प्रकाश मात्र है। वही सब कुछ को प्रकशित करता रहता है और केवल प्रकाश का ही सेवन करता रहता है, अर्थात् वह केवल प्रकाशित ही होता रहता है। जैसा कि कहा भी गया है "सत् भात्येव केवलम्" (मालनी विजय वार्तिक)

(१९) चित ब वनय च्य चित भान
प्रणवान्त पाञ पानय ।
सत गुर सुर पाञ पानय
पननुय पान वनि अन्तन ॥

हे चित्त मै यही कहूंगा कि तू प्रणवान्त चित् सूर्य स्वयं अपने आप ही हैं। तू जरा चिन्तन कर ले कि तू अपने आपही सद्गुरु है, अर्थात तुझमें, सद्गुरु में और परमशिव में वस्तुतः कोई भेद नहीं है। अतः तूअपने ही आप को पहचान ले।

(२०) चित भान पान सर्वात्मा
जानुन गव र्मातण्ड ।
व्योमाकार जीवन मुक्त
सांप नख अद यिखन मरनन ॥

चित् सूर्य रूपी अपने आप को सर्वात्मा पर अशिव जान ना ही मार्तण्ड भगवान को जानना होता है ऐसे मार्तण्ड दर्शन के होने पर तू आकाशवत् शुद्ध और जीवन्मुक्त हो जाएगा और फिर पुन र्जन्म और मरण के चक्कर में कभी नहीं आएगा।

(२१) च्यतस वालाग्रुक भेद नाव
देह अभिमान निशि त्रावतन ॥
अभिमानन खोटुनय भान
युस भानन गाशन ॥

चित्स्वरूप का नाम बाल के अग्रभाग के सौवें भाग से भी सूक्ष्मतर तत्त्व है। अतः उसे शरीर सम्बन्धी अहङ्कार से से छुटकारा दे दें। (शरीर तो अत्यन्त स्थूल है और चिद्रद बाल के अग्रभाग के सौवें भाग से भी सूक्ष्म है) इस देहाभिमान ने ही तेरे उस चित्सूर्य को छिपा रखा है जो समस्त सूर्य को भी प्रकाशित करने वाला है।

(२२) यिथि विमर्शन फुल नावित
नित स्नान कर तिर्थन ॥
स्वविमर्श जल् आनन्द फल्
त्रिभुवन तुप्त कर पित्रन ॥

इस प्रकार के विमर्श से अपने आप को विकास में ले आकर तू सदा तीर्थों में (ऐसा) स्नान करता रह। आत्मविमर्शन रूपी जल से और आत्मानन्द रूपी फलों से तीनों भुवनों का और सभी पितरों को तृप्त करता रह।

(२३) शरणा गत सतगुरु चरणन
पर नम रात्र दिन ॥
चरणा मृत च्यथ संपनख मुक्त
कर हख तृप्त त्रे सप्त जन ॥

तू सद्‌गुरु के चरणों की शरण में आ जा, रात और दिन उनके प्रति प्रणाम करता रह। उनके चरणामृत को पी कर तू मुक्त हो जाएगा और अपनी सात पीढ़ियों को तू तृप्त कर सकेगा।

(२४) ब् वनय येमि भवभयि मुक्त
सांप नख जीवन सत जन ॥
देह यात्रायि निष्कल बिह
निश्चल वटिथ पिण्ड जन ॥

हे सज्जन मैं आप से यह कहूंगा कि किस उपाय से इस ससार के भय से और संसारिक जीवन से तू मुक्त हो जाएगा।

इस संसार यात्रा के भीतर तू शक्तिशून्य बनकर बटे हुए पिण्ड की तरह निश्चल स्थिति में बैठा रह। तात्पर्य यह है कि शान्त और निश्चल भाव से चित को वृत्तिशून्यता का तू अभ्यास करता रह। उसी से तू भवभय से और पुनं जन्म से छुटकारा पा जाएगा।

६

(१) सु चित भरैव बू नित सेवन
छु युस जीवन जनन हुन्दये।
सु जीवन-मुक्ति मूर्ति युस
छु आधार आसनन हुन्दये॥

मैं उस चिद्भैरव रूप परमशिव का नित्य सेवन करता हूं जो समस्त जीवों का जीवन है। वह परमशिवभाव जीवन्मुक्ति स्वरूप है और समस्त सत्ताओं का मूल आधार है।

(२) स्वयंभू स्वानुभव सुस्थिर
चिदम्बर ज्ञानधन शिव पर।
स्वयं ज्योति सु चिन्मात्र,
छु युस प्रेरक गणन हुन्दये॥

वह परमशिव है, स्वयम्भू हैं, स्वानुभवस्वरूप है, कूट थ नित्य है ज्ञानघन है और चिदा काशरूप है। वह अपने ही प्रकाश से नित्य प्रकाशित होता हुआ चैन्यमात्र है जो समस्त इन्द्रियगणों प्रानगणों, भूतगणों, तत्त्वगणों आदि का प्रेरक है।

(३) सु भावित पर्जनांवित बा
भिज़र त्रावित अन्यर कैंह नों।
समीश्वर सार्यकुय गाशर
प्रकाशन गाशनन् हुन्दये ॥

भावन के अभ्यास से जानकर जब उसे ठीक पहचान लिया तो यह निश्चय हुआ कि वही मैं हूं भिन्नता को छोड़ देने पर द्वैत कुछ शेष नहीं रहा। वह समानरूप से सर्वत्र विद्यमान परमेश्वर है, सभी को प्रकाशित करने वाला है और समस्त नीलादि वाहय और सुख आदि आन्तर बिषयों के प्रकाशों को भी चमकाने वाला वही है।

(४) करण द्वारय चमत्कर्ता
सु करणीश्वर छु युस भर्ता।
सु जानुन छुय दु:खन हर्ता
सु दाता छुय सुखन हुन्दये ॥

वह समस्त इन्द्रिया द्वारों चमत्कारों को करने वाला है। इन्द्रियों का स्वामी (प्रेरक) भी वही है, सबका भरण पोषण करने वाला है। उसी को जान लेना है, क्योंकि वहीं (या) उसका ज्ञान ही दुःखों को दूर करने वाला है और सुखों को देने वाला है।

५ फुहुर कोमल सु भिजिराविय
रसन ब्योन ब्योन सु अनुभाविय।
सु नेत्रकि द्वार छुय द्रष्टा
सु श्रोता छुय कनत हुन्दये ॥

वह कठोरता (खुरदरा पन) और कोमलता में परस्पर भेद प्रकट करता है। वही मधुर अम्ल आदि छः रसों का परस्पर भिन्न भिन्न रूप में अनुभव करता है। नेत्रों के द्वारा से वही देखने वाला बनता है। कानों के द्वारा वही सुनने वाला है।

(६) बहिरन्तर स्वयं जीवन
मुखान्तर धोरमुत देवन।
स्वयं स्वामी प्रकटकर्ता
जनन् रूद्रयगणनै हुन्दये ॥

समस्त बाह्य और आन्तर विषयों के रूप में उस लीला-मय परमेश्वर ने भिन्न भिन्न मुखों को लेकर के स्वय अनन्त वैचित्र्यमय जीवन को धारण किया है। वही सन का स्वामी है और वही समस्त जीवों और रुद्रगनों का प्रकट करने वाला है। और रुद्रवर्गों और क्षेत्र ज्ञवर्गों के रूप को वही धारण किए हुए है।

(७) चितो वनतो छु क्या चोन पाय ?
ज्यनुक मरनुक छोटरतो न्याय ।
वनय योदक्य करख वोपाय
सनातन बननन् हुन्दये ॥

हे चित्, जरा बतादें कि तेरी सामर्थ्य कितनी है, या तेरा उपाय क्या है। तू जन्म मरण को समस्या को क्षीण करले यदि तू उपाय को करेगा तो मैं कह दूगा। अनादिकाल से चली आती हुई समस्त समस्याओं को सुलझाने का उपाय मैं बता दूगा।

(८) शरण गछ तस प्रभारूपस
स्वरूपस स्वात्मनेदीपस ।
सदाशिव छुय सु त्रयलोचन
सु मोचन शोचनन हुन्दये ॥

तू उस प्रकाशस्वरूप आत्मदीप रूपी अपने वास्तविक स्वरूप का शरण में जा वही तीन नेत्रों वाला भगवान् सदाशिव है और वही समस्त दुःखों से मुक्त करने वाला अनुग्रह शक्ति मुक्त परमेश्वर है

(९) च वुछतन छुय च़्य मंज़ आसित
वुछन वाल्यन सु छ्य भासित ।
छ्य यस भूषन हटयुक वासुक,
सु भासक भासनन हुन्दये ॥

तू उसे देख ले वह तुम्हारे ही भीतर विद्यमान है अवधान दृष्टि से देखने वालों को वह सदा भासता ही रहता है वासुकि नाग जिस के कण्ठ का भूषण है वह भगवान शिव समस्त आभासों का आभासक है तात्पय यह है कि समस्त विषयाभास परशिवस्वरूप आत्मा के चैतन्य के प्रकाश से ही प्रकाशित होते रहते हैं अतः वह परशिव सदा आभासमान ही रहता है ।

(१०) श्रवण कर भर कुनिच मो प्रय
म कर चिन्ता बिहिथ छुय जय ।
अजप सेवुन च़ त्यागी बन
कुसंकल्पी जपन हुन्दये ॥

तू मोक्षविद्या का श्रवन कर ले । तू किसी विषय से राग मत रख । तू किसी बात की चिन्ता मत कर बैठे बैठे ही तू सभी समस्यओं पर विजय पा सकेगा तू भोगवासनामय बुरे सकल्पो का बार बार चिन्तन छोड़ कर अजपा जाप का अभ्यास कर ले ।

(११) वनय क्या बो प्रिनय क्या च़े
रटुन त्रावुन दपय ना कॅंह ।
च ब्यह् निष्कल वुछुन निर्मल
छु युस बल इन्द्रियन हुन्दये ॥

मैं तुझे क्या कहूं, तुझे क्या समझाऊं । मैं तुम्हें किसी भी वस्तु का परित्याग करने या ग्रहण करने का उपदेश नहीं दूंगा तू केवल समस्त बाह्य ओर आन्तर करणों के व्यापार से रहित अपने शुद्ध स्वरूप में ठहरने का अभ्यास करले और अपने उस निर्मल चेतन्य स्वरूप का दर्शन करता रह जो चैतन्य ह समस्त करणों को बल देने वाला है ।

(१२) च मो कर कॅंह् करुन मशराव
स्वचित् भूमौ सुरवासन थाव ।
च विमर्शुन छु युस प्राणन
गणन प्राणन मनन हुन्दये ॥

तू बाह्य और अन्त करणों से कुछ भी न कर उनके समस्त व्यापारो का भुला डाल। अपने शुद्ध चतन्य की भूमिका पर तू सुख से स्थिरतया ठहरने का अभ्यास कर ले। तू अवधान के द्वारा उसी शुद्ध संवित्तत्त्व का विमर्श करता रह जो संवित्तत्व समस्त प्राणों को और बाह्य तथा अन्तः करणों के समूहों को जीवनशक्ति प्रदान करता रहता है।

(१३) **सु योगच वथ यिमन आये**
**तिमन दुर्गत च्ंजिय भाये।**
**प्रकाशानन्दधन भैरव,**
**सु सिद्ध छुय योगियन हुन्दये**

हे भाई उन लोगों की दुर्गति दूर भाग गई जिनको वह शाम्भव योग की पद्धति हाथ में आ गई। वह शाम्भव योग बड़े बड़े योगियों को सिद्ध होता हैं और उन्हें वह समस्त विश्व से परिपूर्ण तथा समस्त विश्व का परिपूरक प्रकाशानन्द घन स्वरूप में ही सिद्ध होता है।

(१४) **मनुक प्राणुक शभ्यर आसे**
**धनुक तत्क्षण शम्यर भासे।**

**अवस्था हुन्द दर्यर कारण**
**प्रकाशानन्दनन हुन्दये ॥**

उस योग में मन के और प्राणों का प्रशमन हो जाता है। साथ ही चैतन्य के घनीभाव का अर्थात स्थूल जीव भाव का प्रशमन अनुभव में आ जाता है। उस निर्विकल्प चैतन्य की अवस्था की स्थिरता ही प्रकाशानन्द की सतत अनुभूतियों का कारण है।

(१५) **बु योत्तामत मनस मानख**
**च़ अन्तमुख कत्यू ज़ानक।**
**न नव आसुन मनुक प्राणुक**
**छु कारण शमनन् हुन्दयें ॥**

तू जब तक मन में अपने सङ्कुचित अहम्भाव को मानता रहेगा, तब तक तू अन्तमुर्ख स्वरूप की कहां जान पाएगा। सङ्कुचित अहम्भाव रूपी अभिमान का विलीन हो जाना ही मन और प्राणों के शमन का उपाय होता है।

(१६) **शत्तैय सिद्ध कर बु नाव आसुन**
**मनस भी रछ न केंह भासुन।**

ब नव आसुन सु भासुन मत
छू सत्सन्यासियन हुन्दये ॥

अपने संकुचित जीव भाव के आभास की विलीनता को तू अर्थात उसके विलय को तू धीरे धीरे सिद्ध कर ले। अपने मन में संकुचित अभिमान के आभास को किसी रूप में तू मत बचार रख जीव भाव का विलिन हो जाना और उस शिवभाव का सतत आभास होना" यही उत्कृष्ट महापुरुषों का मत है।

(१७) ब योत्तामथ निन्दर नाये,
शमित पानय सुखित आये।
यि छुय दृष्टान्त सिद्ध भाये
बछुन अन्त र्मुखन हुन्दये ॥

जब तन मेरा अहङ्कार जागता रहा, तब तक विश्रान्ति रूप निद्र नहीं आई। जब अहङ्कार शान्त हो गया तब वह विश्रान्ति सुखपूर्वक स्वयं आ गई हे भाई यह अन्तमुर्ख दृष्टि से देखने वालों का एक यथार्थ दृष्टान्त है कि जब तक अहङ्कार का सम्भ रहता है तब तक विश्रान्ति की नीद नहीं आती है और उसके शान्त हो जाने पर स्वय सुखपूर्वक आ जाती है।

(१८) वनय क्या बा चि नय भासिय

ब नव आसुन चिनय भासिय ।
ब शोभरावित बनक भ जन्
च अन्तर्मुख सुखन हुन्दय ॥

यदि तुझे मेरी बात अनुभव में नहीं आएगी और यदि अहङ्कार का विलीन हो जाना तेरी अनुभूति में नहीं प्रएगा तो फिर मैं तुझे क्या कहू । तू तो अहङ्कार का शमन करने पर ही अन्तमुखता से अनुभव में आने वाले सुखों का पात्र बन सकेगा।

(१६) प्रकाशानन्दघन टोठिय
सु बौ, बौ सुय, वनुन पोंडिय ।
प्रकाशात्मा ननक सुस्थिर
बनक आनन्दनन हुन्दये ॥

कभी जब प्रकाशानन्दघन स्वात्मदेव तुझ पर अनुग्रह कर जाएगा तो "वह मैं हूं तथा वही हूं" ऐसे विमर्शय का सतत अभ्यास तुझे पक्का बन जाएगा। फिर तू स्वयं प्रकाशात्मक हो प्रकट हो जाएगा और तू आनन्द - विकास-स्वरूप बन जाएगा।

(२०)जिनुक मरणुक तिमन च़ोल दुःख
सृ भैरव भाव यिमन सन्मुख ।
प्रकाशानन्दमय स्वभाव
छुय योगीज़नन् हुन्दये ॥

जिन को वह भैरव भाव साक्षात् अनुभव में आ गया, उन्हें जीवन, मरण आदि कष्टों का समस्त दुःख दूर हो गया । उन योगी महानुभावों का अपना नैसर्गिक स्वभाव ही प्रकाशानन्द मय होता है ।

(२१)अनन्त छिय योगियन हुन्दय मत्
सुदुर्लभ छय सु योगच गत ।
सु सिद्ध छय शक्तिपातय सत्
गुरन हंदि सेवनन हुन्दये ॥

योगियों के मत भी असंख्य हैं । योग की वह गति अतीव दुर्लभ है । वह योग की गति शिव के अनुग्रह शक्ति पात से ही सदगुरुओं की सेवा करने वालों को ही सिद्ध हो जाती है ।

(२२)त्रिकारण छिय शरण . पादन

बु क्या साधय त्वता वादन
च छुक बिन्दो च छुक नादन
च आद्य संवादनन हुन्दये ॥

तू तो वस्तुतः स्वयं परिपूर्ण परमेश्वर है। ब्रह्मा, विष्णु रुद्र तीनों कारण तुम्हारे पैरों की शरण मे आकर रहते हैं। मैं तुम्हारी स्तुति वा वर्णन क्या कर सकू। तू बिन्दु है, तू नाद है, तू समस्त प्रकाश–विमर्शों का तथा दार्शनिक संवादों का मूल स्रोत है बिन्दु शिव को कहते हैं। (यह पद ब से शुरु होता है ब से नहीं) शिष्य रूपी जीव भी तो वस्तुतः शिव ही है। इसी बात का उपदेश इस वाक्य के द्वारा दिया गया है।

१०

(१) सत् चित आनन्द मूर्तिमान छुय भैरव
सर्व स्वातन्त्र्य शक्तिमत् चित शिव।
स्वप्रकाश विमर्शघन परमानुभव
द्योत नावित स्वयं भू भुवः त द्यौ ॥

भैरव नाथ परमेश्वर मूर्तिमान सच्चिदानन्दघन है। वह सब कुछ करने में स्वतन्त्र है। वह परिपूर्ण स्वातन्त्र्य शक्ति

से युक्त चिद्रूप परम शिव है। वह स्वप्रकाश है, अर्थात् अपने ही प्रकाश से सदा चमकता है और विमर्शघन है अर्थात सर्वतः, सर्वथा और सर्वदा बिमर्शात्मक है वह परिपूर्ण परम अनुभव स्वरूप है और भू, भुवः तथा स्वः तीनों लोकों को स्वय प्रकाशित करता रहता है।

(२) सर्वाकार जयवुन छुय निर्विकार
पानस छु भानय ज्योतिस्फार।
भैरवस खस तद्रूप छय जगत प्रव
द्योतनावित स्वंय भू भवः त द्यौः॥

वह सर्वाकार है अर्थात् जो कुछ भी है वह उसी की शक्ति की अभिव्यक्ति है। वह सर्वातीशायी है, अर्थात् सभी से बढ़ चढ़ कर है। वह विकार रहित है और अपने स्वभाव को ही चमकाता हुआ चितसूर्य होता हुआ अपनी ज्योति को फैलाता रहता है। उस चितसूर्य के भैरवात्मक विमर्शमय नाद के अनुसार ही होता हुआ जगत का प्रतिबिम्ब रूपी आभास वस्तुतः तद्रूप ही है और वही भू भुवः लोकों को चमकता रहता है।

(३) भ भास नावित छुय जग हन हन
र रंजवित रव जन त्रिभवन

व वसति सर्वस्मिन् भैरव ॥
द्योतनावित स्वंय भू भव: त द्यौः ॥

"भ" अक्षर होने से वह जगत के ज़रे ज़रे को आभसित करता रहता है "र" होने से तीनों भुवनों को सूर्य के समान रंजित करता रहता है। "व" होने से सब कुछ में व्याक्त होता हुआ वह सब कुछ में निवास करता रहता है। अतः वह सच मुच भैरव और स्वय त्रिलोकी को चमकाता रहता है।

(४) रवस रवुत पत्य ज़ाह अचि नव
शिवस विपर्यय ज़ाह विचि नव ॥
गुर शिव देव एकाकी भैरव
द्योतनावित वंय भू भव: त द्यौः ॥

रवि अर्थात् सूर्य अपनी सूर्यता कभी छिपा नहीं सकती है। शिव को भी शिवता का उल्टा रूप अर्थात् अशिवता कभी स्वीकार ही नहीं होती है गुरु शिव ही है। वही देवाधिदेव है। वही अद्वयस्वरूप पर भैरव है। वही स्वयमेव त्रिलोकी को चमकाता रहता है।

(५) ज़ाग्रत स्वप्न सुषुप्त अवस्था

वेद्य वेदन वेदक स्वस्था ।
त्रिस्फार विस्तार यस निश चमक्यव
द्योतनावित स्वंय भू भवः त द्यौः ॥

जाग्रत्, स्वप्न और सुषुप्ति की अवस्थाए तथा प्रमेय, प्रमाण और परिभित प्रभाता की स्थितिया और ऐसे एसे सभी त्रिकोणात्मक अभिव्याक्तियों के विस्तार जिस से प्रकट हुए वह भैरवनाथ स्वयमवे त्रिलोकी को चमकाता रहता है।

(६) चम्, कन अंछ, नख व्यथि
रसनादिक,
युगपत् ब्योन ब्योन रस ग्रासक ।
आदर-द्वार दीवन हुन्द शाम्भव,
द्योतनाविन स्बंय भू भवः त द्यौः ॥

श्रोत्र, त्वचा, नेत्र दसना (जीभ) आदि सभी इन्द्रियाँ एक साथ भी और अलग अलग भी विषयों के रस का ग्रहण करती हुई इन्द्रिय देवताओं की शाम्भवी पूजा के द्वार बनते हैं। शाम्भवी साधना में ऐसा ही होता है। — - ··· —

(७) वुछिनुन वुछि युस अछ हंदि द्वारय
स्वानुभव रौव्यतन स्वविचारय ।
स्वप्रकाश स्वप्रकाशन हुन्द वास्तव
द्योतनावित स्वंय भू भुवः त द्यौः ॥

जो परिपूर्ण द्रष्टा बनता हुआ आंख के द्वार से देखता है, वह अपने अनुभव से ही अपने शिवभाव के विमर्श में खो जाता है, अर्थात् उसका जीव भाव उसके शिव भाव में बलीन हो जाता है जो परिपूर्ण प्रमाता रूप भैरव की दृष्टि से देखता है। स्वय प्रकाश क्षुद्र जीव भावों का भी वास्तविक स्वरूप तो परिपूर्ण स्वप्रकाश मान रूप शिवभाव ही है।— —— ।

(८) स्वविचार शिवनाव योद कांह पाले
ज्ञान योग अगन्स सर्वमल जाले
भ स्वभावे प्रकटावे भैरव,
द्योतनावित स्वयं भू भुवः त द्यौः ॥

यदि कोई आत्मविमर्शन के द्वारा अपने शिव-नाम को सफल बना देवे और ज्ञानयोग की अग्नि में सभी मलों को जला डाले तो वह " भ " इस अक्षर के स्वभाव से अपने परिपूर्ण परमेश्वर रूप भैरव स्वरूप को प्रकट कर सकेगा। ..... ।

(९) रहस्य शास्त्रार्थ वरवनुय मानहा
गनेयस कल बति ज़ानहा ।
स्वामिन् ! युथ योग कव होत
प्रावव,
द्योतनावित स्वयं भू भव: त द्यौः ॥

हे स्वामी, हम उस योग को किस उपाय से प्राप्त करेंगे जिसके अभ्यास में हम रहस्यभूत शास्त्रों के अर्थों के उपदेशों को मान लेवें और हमारी यह रुचि खत्र घनी हो जाए कि हम भी वास्तविक तत्व को जान लेवें ।——— ।

(१०) ब वनय सत्योग ज़ानुन वनखय
सत् श्रद्धालु सेवक बनखय ।
सत्परमार्थ सार पानवज भावव
द्योतनावित स्वयं भू भव: त द्यौः ॥

यदि तू कहेगा और सच्चा श्रद्धालु सेवक बनेगा, तो मैं तुम्हें बताऊंगा कि सच्चे योग के रहस्य को कैसे जाना जा सकता है और फिर हम आपस में एक दूसरे को परामर्श का सार बता देवें गे ।———— ।

(११) कुस सन देव चांज पूज़ा माने
ज्ञान योग विन देवस कुस ज़ाने
ज्ञान योग तुता मात्र बखनावव
द्योतनावित स्वयं भू भुवः त द्यौ ॥

तेरी ज्ञान हीन बाह्य औपचारिक पूजा को कौन देवता स्वीकार करे। ज्ञान योग की साधना के विना देवाधिदेव के स्वरूप और स्वभाव को कौन जान सके। आओ आपस में केवल ज्ञान योग की स्तुतियों का ही बखान करें। —

(१२) ज्ञान ज़ानुव छुय दुर्लभ देवन
च़्य हिव्यन म्यहिव्यन क्या ज़ीवन
ज्ञान योग आत्मभाव शिवनाथ गावव
द्योतनावित स्वयं भू भवः त द्यौः ॥

वास्तविक ज्ञान को प्राप्त करना देवताओं के लिए भी दुर्लभ है। फिर तेरे जैसे और मेरे जैसे जीवों की बात ही क्या है। आओ हम ज्ञान योग के द्वारा आत्मता की भावना से सर्वव शिव का ही नाम गाएं, अर्थात् सर्वत्र शिवता का ही दर्शन करते हुए सब कुछ को शिव ही कहें।—.. ——।

(२३) सत्गुर हृत्त रहस्य छुय सर्वाम्नाय
सत्गुर नाव छुय मोक्षोपाय ।
सत्गुर वाक्य विचार प्राप्त छुय
अनुभव,
द्योतनावित स्वयं भू भवः त द्यौः ॥

सत्गुरु के हृदय का रहस्य ही समस्त उत्कृष्ट शास्त्रों का सार है। सत्गुरु का नाम ही मोक्ष का उत्कृष्ट उपाय है; सत्गुरु के उपदेशों के ऊपर विमर्श करने से ही वास्तविक तत्व का अनुभव हुआ करता है ———— ।

(२४) सत्गुर चैतन्य देवस छुस शरण
बाह्यान्तर सुर शिव, स्मरण ।
अनुग्रह दान द्युत तंसद्यव पादव,
द्योतनावित स्वयं भू भवः त द्यौः ॥

मैं सत्गुरु रूप पूर्ण चैतन्यात्मक देवाधिदेव की शरण लिए हूं। बाह्य चेतना से और आन्तर चेतना से मैं सदा उस गुरुरूप। शिव का ही स्मरण करता हूं। उस के चरणों ने ही मुझ अनुग्रह का दान दिया। —— ।

(१५)सर्वाकारस कुस हन त्रावख ?
कथ हनि पत मन पचनावख
येम्हिन् हन् पूर सुय हन साधव,
द्योतनावित स्वयं भू भवः त द्यौः ॥

जो तत्व सर्वाकार है उसके किस अंश का तू परित्याग करेगा और किस अंश के प्रति अपने मन को विश्वास देगा कि यही अंश उसका वास्तविक स्वरूप है। तो आओ हम उसी अंश की साधना करें जिस अंश ने शेष सभी अंश अंश को व्याप्त करके रखा है।— — — —

वह व्यापक अंश सवित ही है, उसी को साधना करने से तत्त्व का साक्षात्कार हो जाता है।

(१६)युस हन पूरित छि सारिय ज़ीवगण
हन् हन् धारिथ छु भिन्न भिन्न
चैतन्य शिव चित् शक्त तस नाव प्यव
द्योत नावित स्वयं भू भुवः त द्यौ ॥

जिस अंश ने सारे ही जीवन समुदायों को व्याप्त करके रखा है जो अंश प्रत्येक अंश अंश को भिन्न भिन्न रूप में धारण

किए हुए हैं, चेतन्य शिव चित्शक्ति आदि उपो के नाम पड़े हैं।

(१७) आदौ चितस चितुत मशराव,
हृत् निष्कल भूमि आसन थाव
दोर कर चितस सत्गुरु आलव,
द्योतनावित स्वयंभू भुवः त द्यौः ॥

तू पहले अपने चित्र की चित्तता को भुला डाला, अर्थात् चित्त को वृत्तिशून्य बना कर विलिन करते रहन के अभ्यास को कक्का कर दे। फिर तू संवित् रूपी सारभूत हृदय को निष्कल अर्थात् अद्वयरुपिणी भूमिका पर ठहरने का अभ्यास कर ले। फिर चित्त के ऊपर सत्गुरु के उपदेश को दृढ बना दे। — — —।

(१८) निष्कल मन वार हनि हनि निश छ्यन
सर्व संकल्प - सन्यासी बन ।
मन प्राण शोमराव सुविचार आदौ,
द्योतनावित स्वंय भू भुवः त द्यौः ॥

तू निष्कल अर्थात निरंश अद्वय रूप बने हुए चित्तमे समस्त विषय रूप अंश अंश से पूरी तरह से निवृत्त हो जा और समस्त संकल्प विकल्पों का परित्याग कर दे। पहले से ही त

अद्वय स्वरूप आत्मविप्रर्श के द्वारा मनन नामक वृत्ति को और प्राण-अपान आदि की वृत्तियों को शान्त करके रख ---।

(१९) निर्विकल्प भूमियि प्यठ चित ठहराव
चित्विमर्श चैतन्य अनुभाव
निश्चल थिति मात्र गाह त्रावि रव,
द्योतनाविन स्वंय भू भवः त द्यौः ॥

तू निर्विकल्प भूमिका पर अपने चित्त को ठहरा दे फिर चिद्रूपता के विमर्शन द्वारा उसके स्वाभाविक और स्वप्रकाश शुद्ध चैतन्यात्मक सवितस्वरूप का अनुभाव कर ले। चित्त की की स्थिति जब निश्चल हो जाएगी, अर्थात संकल्पों से शून्य हो जाएगी तो केवल उतने से ही चित् सूर्य अपने चित प्रकाश की प्रदीप्त आभा को फैला देगा। ---।

(८०) स्वप्रकाश घन बिह कत्र जन निष्कल
चिदानन्दघन शुद्ध निर्मल।
विमर्श शक्तिमान परमात्मा शिव,
द्योतनावित स्वंय भू भवः त द्यौः ॥

सर्वतः और सर्वथा स्वप्रकाश मात्र बन कर एक पत्थर

की तरह से तू निश्चल स्थिति में बैठ जा। तू उस स्थिति में शुद्ध और निर्मल तथा परिपूर्ण चिदानन्दघन ही बना रहा। तू उस अवस्था में परिपूर्ण बिमर्श - शक्ति से मुक्त परमेश्वर परम-शिव ही बना रहा। ——।

(२१) शनैः शनैः बाह्यतोऽन्तः गछ
'चिन्मात्रोऽहं' धर कर पछ।
एतावत भाव प्रावक शाम्भव
द्योतनावित स्वयं भू भवः त द्यौः॥

तू धीरे धीरे प्रमेय-विषयरूप बाह्य तत्व से प्रमातारूपी अन्तः तत्व की ओर जाता रह। फिर इस विश्वास को पक्का करले कि मैं चिन्मात्र अर्थात् केवल संवित् ही हूं। केवल इतने इतने से ही तू शाम्भव समावेश को प्राप्त करेगा। — —।

(२२) प्रकाशानन्द सोदरस मंज बुडक
सूर्य चंद्रम यति दीपक ज़न बुडक।
सर्वाभिलाषुक चलिय छाडव,
द्योतनावित स्वयं भू भवः त द्योः॥

तू उस प्रकाशानन्दरूपी समुन्द्र में डूब जाएगा जहां सूर्य और चन्द्रमा क्षुद्र दोपक जैसे उड़ते हुए मालूम पड़ते हैं उस अवस्था में तुझे समस्त विषयों के प्रति अभिलाषाओं की तलाश शान्त हो जाएगी। — —।

(२३) यस चित। धर्मच धर छय सत्प्रय
प्राप्त छुय तस, परधर्मय जय।
सर्वधर्म आत्मा स्वप्रकाश घन रव
द्योतनावित स्वयं भू भवः त द्योः॥

जिसे चित्स्वरूपता के स्वभाव के प्रति सच्ची रूचि पक्की हो गई हो वह उत्कृष्ट परमशिवात्मक स्वभाव को जीत जाता है, अर्थात् उसे प्राप्त कर लेता है। समस्त धर्मों को धारण करने वाला स्वप्रकाशघन चित्सूर्य उसे अपना आप ही हो जाता है। — — ।

(२४) पननुय महिमा पानय ज़ानक
पनुजिय तुता शिव पानय मानक।
आधार आदि सर्वस्थ आदौ
द्योतनावित स्वयं भू भवः त द्यौः॥

## ११

तू अपनी ही महिमा को अपने आप ही जान लेगा। तू अपने को शिव जानता हुआ स्वयमेव सभी स्तुतियों को अपनी ही स्तुतियाँ मान लेगा। हे सब के आद्य, सब में व्यापक भाव से ठहरे हुए सभी का मूल आधार बने हुए शिव स्वरूप तू ने ही स्वयमेव भू, भुवः और स्वः तीनों लोकों को प्रकट किया है।

**(१) हृदाकाशस्थितो चित रव**
**स्वयम्भू स्वानुभव आदौ**
**सु ब्रह्माविष्णु रूपी शिव**
**प्रकाशानन्द घन भैरव**

हृदयरूपी आकाश में ठहरा हुआ जो चित् सूर्य है वह स्वयम्भू है अर्थात् आदि और अन्त से रहित है और अपनी महिमा से सततोदित है। वह स्वयं अपने को जानता है। वही जगत का आद्य है। वह प्रकाशानन्दघय भैरवनाथ ही ब्रह्मा, विष्णु तथा रुद्र का रूप धारण करने वाला शिव है।

**(२) फुलित छुय सर्वतो थर ज़न**
**छुपिथ छुय शब्दवुन गरज़न**

**अशब्द आत्मा भरित नादव**
**प्रकाशनन्द घन भैरव**

एक यास्मन जैसे फूलों की झाड़ी की तरह वह सभी ओर से विकसित हुआ, अर्थात् सारा जगत उसी की शक्ति का विकास है। वह सदा मौन रहता हुआ भी सदैव गरजता हुआ शब्दायमान होता रहता है। वह शब्दातीत आत्मा है, फिर भी नादों से भरा हुआ है तात्पर्य यह है कि उस का कोई नाम रूप नहीं है, फिर भी सभी नाम रूप उसी के हैं। वही प्रकाश आनन्दघन भैरवनाथ ही सब कुछ है।

(३) **कला ईका छु प्रस्फारिथ**
**अनेकात्मा छु मुख धारिथ**
**सु छुय पूरित शब्द आदौ**
**प्रकाशनन्द घन भैरव**

वह अपनी एक मात्र चित्कला को विकास में लाकर ठहरा है और अनन्तरूपों को धारण किए हुए अनेक रूपों में प्रकट है। वह आरम्भ से ही विमर्शात्मक शब्द तत्व से भरा हुआ है।——।

(४) सपुन प्रेरक मनुक प्राणुक
सपुन कर्त्ता गणुक थानुक
छु एकानेक रूप अभिनव
प्रकाशानन्द घन भैरव

वह मन और प्राण का प्रेरक बनगया है। वही समस्त तत्वगणों और समस्त भुवनों का कर्त्ता बन गया है। हैवह एक हाता हुआ भी अनेक रूप है और सदैव अभिनवरमणीय है।---।

(५) सपुन साक्षी सु प्रथ द्वारुक
सपुन थानी सु प्रथ थानुक
वहिः द्राव इन्द्रिये द्वारव
प्रकाशानन्द घन भैरव

वह प्रत्येक इन्द्रियद्वार का साक्षी बना है और प्रत्येक भुवन और स्थान का स्थानी अर्थात वहां ठहरने वाला बना है। वही इन्द्रियों के द्वारों से वृत्तियों के रूप में बाहिर निकला है। ---।

(६) करणद्वारय ह्यियि रोज़ुन
बहून शब्दन ह्यियि बोज़ुन
वुछिय अछ द्वार रूपादौ
प्रकाशानन्द घन भैरव

वह कान के द्वारों में रहने लगता है और अनेकों शब्दों को सुनने लगता है। वह आख के द्वार से रूप आदि विषयों को देखता रहता है।———

(७) तमिय कोर सिद यि घ्रणेन्द्रिय
करिय गन्धन तमिय द्वारय
चहिय रसजे रसुक अनुभव
प्रकाशानन्द घन भैरव

उसी ने इस घ्रान नामक (कान) इन्द्रिय को सत्ता में लाया। उसी इन्द्रिय के द्वार से वही सूंघता रहता है। वही रसना (जीभ) नामक इन्द्रिय से जब चखता है तो मधुर आदि रसों का अनुभव वही करता है।———

(८) फुहुर कोमल चमत्कारन
चमिय द्वारय करिय धारण
छु क्या पूरित चमत्कारन
प्रकाशानन्द घन भैरव

वह त्वचा नामक इन्द्रिय के द्वार से चिकने और खुरदरे आदी स्पर्शों के चमत्कारों को पकड़ लेता है और आश्चर्य भय ढग से वह चमत्कारों से भरा रहता है। — —

(९) तमिय कर्य सर्वकर्मेन्द्रिय
तमिय तमि रूप करान सार क्रय
छु व्यवहारन सु स्वप्नादौ
प्रकाशानन्द घन भैरव

उसी ने समस्त कर्मइन्द्रियों की सृष्टि कर दी वह कर्मइन्द्रियों के अपने - अपने उन - उन रूपों में ठहरा हुआ सब सारी क्रियाटं करता रहता है। वही स्वप्न आदि के व्यवहारों को भी स्वयमेव करता रहता है — — —

(१०) बाहन द्वारन तमिय कर कृत

**हृदाकाशस तमिय भर थ्यत**
**सुषुम्नाधार द्वारादौ**
**प्रकाशानन्द घन भैरव**

बारह इन्द्रिय द्वारों में बैठा हुआ उनके द्वारा वही सारी क्रियाएं करता रहा है। हृदय के दहर नामक आकाश में वही अपनी स्थिति बनाता रहता है। अधो द्वार के मूल से ऊपर फैली हुई सुषुम्ना का आधार भी वहीं है। ---

दस इन्द्रियों के साथ मन और बुद्धि को जोड़ने से सख्या बारह बन जाती है। ये ही बारह द्वार है जिनसे निकलती हुई चित् शक्ति समस्त विषयोन्मुख व्यवहारों को करती रहती है। ---

(११) **छु कर्ता सार्यकुय करनय**
**छु वेदक सार्यकुय परनय**
**सु मोहमुत छुन केंह भेदव**
**प्रकाशानन्द घन भैरव**

वह कुछ न करता हुआ सब कुछ का कर्ता है। वह न पढ़ता हुआ ही हर एक बात को जानता है। इन विश्वात्मक भेदभावों ने उसे कभी मोह में नहीं डाला है। ...---

(१२) तमिस स्वभाव छुय चेनुन
तमिस ब भाव छुय मेनुन
ब स्वभावय भिअर - भग्रादौ
प्रकाशानन्द घन भैरव

संवदेन उसका अपना स्वभाव है। अहम्भाव उसका माप दण्ड है अथवा अहभाव को ही उसे भिन्न भिन्न परिमाणों में मापना है। तात्पर्य यह है कि अहंभाव जितना जितना विशाल बनता जाता है, उतना उतना विशाल ही आत्मदेव भी प्रकट होता जाता है और पराकाष्टा पर पहुंच कर वह अपरिमित सिद्ध हो जाता है अहंभाव से ही उसने मैं तू यह, वह आदि के भेद के अ भास का आरम्भ कर दिया, अर्थात् उसने ज्यां हि अपने अहंभाव के संकोच का आभासन कर दिया त्यों हि भेद भी प्रकट हो गया। (ऐसा साहिब कौल ने भी कहा है—("मत्तो मानं त्वन्मय सन्मयं चं" ।।) ......

(१३) ब सन्मुख भाव, भावन न्यत
सदा सन्मुख थावुन न्यत थ्यत
ब नाव आसुन क्या साधव
प्रकाशानन्द घन भैरव

ग्रहंरूप मैं नियमपूर्वक ही सभी भावों की सम्मूखता में ठहरता हूं। या सभी भाव मेरे सन्मुख आते हुए ही भावरूप तथा सिद्ध होते हैं। अन्यथा इनकी सत्ता कैसे सिद्ध हो। उस शुद्ध अहं की स्थिति को ही तू (शिष्य) सदा अपने सन्मुख रख ले, अर्थात सदा उसी का विमर्श किया कर। आओ शुद्ध और परिपूर्ण अह नाम वाली संवित् की एकमात्र सत्ता के सतत विमर्शन की क्रिया का हो अभ्यास करे। अथवा आओ—"मैं जीव तो नही हू" इसी भावनामयी क्रिया का अभ्यास करें। ...

**(१४) ब नव आसुन सदासत् कृत**
**सु भावुन सर्वतो सत् वृत**
**सु सन्मुख भाव सिद्ध साधौ**
**प्रकाशानन्द घन भैरव**

संकुचित जीवात्मक अहभाव की वास्तविक सत्ता के निषेध का सतत अभ्यास ही उतम क्रिया है। अथवा शुद्ध संवित् स्वरूप अहं की अभिनबरमणीय सत्ता का सतत विमर्शन ही उतम क्रिया है। सर्वत्र उसी की भावना करना ही अन्तः करने की शुद्ध वृत्ति हैं। उसी की सतत सम्मुखता की सिद्धि के लिए हमें साधना करनी चाहिए।.....

**१५) यिमन अनुग्रह कौरुय देवन**
**ब स्वभावय करन सेवन**

# बहिः अन्तर विमर्शन शिव
# प्रकाशानन्द घन भैरव

जिन साधकों पर देवाधिदेव परम शिव ने अनुग्रह किया हो वे समस्त विश्व को अहस्वरूप अपना आप ही समझते हुए उसी भाव से समस्त विषयों का सेवन करते हैं वे बाह्य वृतियों और अन्तर वृत्तियों से सदा शिवभाव का विमर्श करते रहते हैं। -- ---

# (१६) यि माया छय शिवय सीवल ?
# स्यठा बोजुन भजुन केवल
# भजुन सिद्ध कोर सिदव साधव
# प्रकाशानन्द घन भैरव

परमेश्वर की परमेश्वरी लीला को चलाती हुई उसकी सतत सेवा में लगी हुई यह माया भी वस्तुतः शिवात्मिका ही है या शिव ही है। केवल इसी बात को खुब सुनना और इसी को खुब अनुभव करना चाहिए। इसीका अनुभव करना सिद्ध जनों ने और महात्माओं ने सिद्ध किया है।----

तू चमका दे। अपने प्रकाश को विमर्शरूपता दे दे और ॐ तत् सत् इस वाक्य से उसका विमर्श करले।

(२) ज्योंतिष्मान छुय आदय
छुप छय पूरित नादय
प्रणवान्त सोऽहं गावय
ओं तत्सत् शब्दावय

ज्योतिष्मान चित्प्रकाश सभी का आद्य है, अर्थात सभी का मूल स्रोत है। उसका मौन भी नाद से भरा हुआ है। तात्पर्य यह है कि परमेश्वर की परम शान्ति के भीतर वह स्पन्द शक्ति ठहरी हुई है जिसकी अभिव्यक्ति यह सारा जगत है प्रणव की अन्तिम उन्मना कला से तू गा ले कि मैं वही हूं और ऊँ तत् सत् इस विमर्श से उस अपने स्वरूप का तू विमर्शन करता रह।

(३) व्यन वेदन मज़ छुय नोन
चूर्युम स्वस्वभाव वनवुन
वेदक वेदान्त आवय
ओं तत्सत् शब्दावय

तीनों वेदों में यह बात प्रकट कही गई है कि चौथा तुर्या नाम का अपनी आत्मा का नैसर्गिक स्वभाव ही सब कुछ प्रकट करता रहता है। स्वयं परिपूर्ण चित्स्वरूप प्रमाता ही वेदान्त से भी सिद्ध हो गया ... .. ।

(४) व्यन गाशन हुन्द गाश्यर
व्यन भासवित छुय पान पर
परापर स्वभावय
ओ तत्सत् शब्दावय

तीनों जाग्रत्, स्वप्न और सुषुप्ति के प्रकाशित करने वाला तुर्या का प्रकाश इन तीनों को प्रकाशित करके भी स्वय इनसे परे ठहरा हुआ है। वही पर स्वभाव भी है और वही वही अपर स्वभाव भी है, अर्थात् शुद्ध विश्वोत्तीर्ण चेतना भी उसी का स्वभाव है और यह विश्वावभास भी उसी का स्वभाव है। ... ... ... ... – ।

(५) चैतन्य स्वप्रकाश निष्क्रय
अविनाशी नित अव्यय
अनपीक्षयाभावय
ओं तत्सत् शब्दावय

शुद्धचैतन्यात्मक संवित् स्वप्रकाश है अर्थात स्वयं अपनी महिमा से ही चमकती रहती है। फिर वह निष्क्रिय है अर्थात् सकुचित कर्तृत्व के अभिमान से रहित है। वह विनाश रहित है. नित्य है और विकार रहित है। वह परिपूर्ण होने के कारण अपेक्षा से रहित है अतः समस्त प्रपंच से शून्य अभावतुल्य है। . ...... ...—।

(६) चित प्राणुक छुय जीवन
चित रटनुय छुय सेवन
निष्कल चैतन्य आवय
ओं तत्सत् शब्दावय

प्राण शक्ति का जीवन चित् प्रकाश है। उस चित् प्रकाश को सतत गति से अवधान के द्वारा पकड़े रखना ही उसकी पूजा, या सेवा या अभ्यास करना है। उससे निरंश और परिपूर्ण चैतन्य उदय हो जाता है। ......... ।

(७) चित प्राण कल्पन त्रावुन
चीतन सन्यासावुन

**निष्चिन्त पर प्रभावय**
**ओं तत्सत् शब्दावय**

चित और प्राण की कल्पना को छोड़ दे, अपने चैतन्य के द्वारा इन का सन्यास करा ले। अपने उत्कृष्ट पारमेश्वरी प्रभाव से चिन्तनशून्य होकर ॐ तत् सत शब्दों से आत्मविमर्शन कर ले। ————।

(८) **चित रटवुन भोव योगी**
**चित रटनय गव रोगी**
**चित चिति सन्यासावय**
**ओं तत्सत् शब्दावय**

चित्त को निश्चल और स्थिर ठहराने वाला योगी बन गया और चित्त को निश्चल किए बिना प्राणी ससार नामक रोग का पात्र बन गया तू चिति के भीतर अर्थात् शुद्ध संवित् के भीतर अपने चित्त का सन्यास कर दे अर्थात् उसी के भीतर उसे अर्पण कर दे और ॐ तत् सत् शब्दों से अपना विमर्शन कर ले।

(६) चित ! कैंछा मो रोंज ब्योन
अख वुछनीय, ब्याक वुछवुन
भेदाभेद मशरावय
ओं तत्सत् शब्दावय

हे चित्त, तू जरा भर भी भेद भाव पर मत ठहर। तू उस स्थिति पर मत ठहर, जहां एक दर्शन का विषय बनता है और दूसरा दर्शन करने वाला बनता है। तू भेदा-भेद को भी भूला डाल और शुद्ध अभदेभाव पर ठहर कर ॐ तत् सत् शब्दों द्वारा आत्मविमर्शन का अभ्यास करता रह।

(१० वन वनि वन वन मौ कर
चैतन्य स्वप्रकाश ध्यान धर
सुर थ्यर अमर भावय
ओं तत्सत् शब्दावय

आत्म विमर्शन की बात को लोगों के सामने प्रकट मत कर; अर्थात् चुप चाप ही अभ्यास करते हुए अपना रहस्य किसी को मत बता। स्वय अपने प्रकाश से चमकते

हुए चैतन्य का ही विमर्शन करता रह स्थिर और सततो-दित अहं विमर्श रूप परम नाद की भावना करता रह।
——।

(११) चित योद बिहि स्वज्ञानय
वृथ यियि शमनस पानय
चित - वृत्ति प्रेरक आवय
ओं तत्सत् शब्दावय

यदि चित्त संवित् प्रकाश रूपी आत्मज्ञान के प्रभाव से वृत्तिशून्य हो कर बैठ जाए तो उसकी वृत्तियां स्वयमेव शान्त होती जाएगी। चित्तवृत्ति का प्रेरक चित प्रकाश तब सामने आए गा। ——।

(१२) देहाभिमान निश त्रावतन
आत्मानु सन्धान प्रावतन्
सत् अनुसारच सावय
ओं तत्सत् शब्दावय

हेंशिय, तू चित्त को देह के अभिमान से छुड़ा ले और उसे अपनी संवित् स्वरूपता का सतत अनुसन्धा न प्राप्त करा

दे, परमार्थसत्य सवित् प्रकाश के अनुसरण करने वाली वृत्ति कल्याणप्रद ही होती है।

(१३) युस तत्त्वगणुक ज़ीवन
सारिय तत्व यस सेवन
तत्त्वन ति उलंगित द्रावय
ओं तत्सत् शब्दावय

जो सवित् प्रकाश समस्त तत्त्व गणों का जीवन है और सभी तत्त्व जिसका आश्रय लेते हैं, वह तत्त्वों का भी उल्लंघन करके तत्त्वातीत अवस्था ठहरा है। ———।

(१४) ब वनय योदवय बोज़रव
त्रावित त्र्य अक्षर रोज़रव
एकान्त एकीभावय
ओं तत्सत् शब्दावय

यदि तू मेरी बात मान लेगा तो मैं यही कहूंगा कि तुम तीनों अक्षरों को (अ. उ. म. को) छोड़ कर एक मात्र समष्टिरूप रूप पर ब्रह्मस्वरूप के परम अद्वैतभाव में ठहर जा। तब तू ऊ तत् सत् शब्द स्वरूप हो जाएगा। ... ——।

(१५) निष्कल स्वभाव धारुन
अपरोक्ष अक्षर गारुन
चित - ज्योती स्वभावय
ओं तत्सत् शब्दावय

तूं अपने निरश और परिपूर्ण स्वभाव को धारण कर ले और अपने अपरोक्ष तथा विकार रहित शुद्ध स्वरूप को ढूढ़ ले। वह स्वरूप चित् प्रकाशमय स्वभाव वाला परिपूर्ण सवित् ही है ———।

(१६) चित मौ कर केंह चेन्तन
चैतन्य स्वप्रकाश चेन्तन।
सर्वव्यापी स्वभावय
ओ तत्सत् शब्दावय

हे चित्त तू किसी भी विषय का चिन्तन मत कर ले। स्वयं अपने प्रकाश से चमकने वाले शुद्ध और परिपूर्ण चैतन्य को पहचान ले। वह स्वभाव से ही सर्वव्यापक है। उसीका विमर्शन ॐ तत् सत् शब्दों के द्वारा करता रह। —— ...।

(१) स्वयं देव नित्योदित नोनये -
द्योतवुनये निश पानस
निश्चय हा म्य छुय सापनि नोनये
द्य ोतवुनय प्रथ शाये
अनुग्रह किञ नोन सापनिय
द्योतवुनये निश पानस ।

आत्मदेव स्वयं सततोदित है और प्रकट चमक रहा है। वह हमें अपने पास ही चमकता रहता है मुझे निश्चय ही है कि वह तुझे भी प्रकट हो जाएगा. क्योंकि वह सर्वत्र चमक रहा है। वह ईश्वरानुग्रह के प्रभाव से प्रकट हो जाएगा क्योंकि वह सवर्त्र चमकता रहता है।

(२) वपुस्तुषात् याञ कोड बयोनये
जीव तव्डुल शुद्ध निर्मल ।
द्वादशान्त् पाक बत सापुनये
द्योतवुनये निश पानस ।

जब शरीर रूपी तुष से जीवरूपी चावल को अलग कर दिया जाए, तो वह जीव रूपी चावल शुद्ध और निर्मल हो जाता है। फिर बाह्य द्वारशान्त पर और अन्तर्द्वारशान्त पर उसको भावनारूपी पाक से वह परिपक्व आस्वाद्य भत्ता बन जाता है और चमकने लग जाता है।

(३) देहाभिमान निशि गालुनये
जीवात्मा शुद्ध निर्मल।
द्वादशान्त बानु बत सापुनये
द्योतवुनयै निश पानस।

शुद्ध और निर्मल जीवात्म में से देहाभिम रूपी पिच्छ को गला कर बाहिर निकाल लेना होता है फिर द्वादशान्तरूपी पात्र में वह परिपक्व भत्ता बन जाता है और सर्वत्र चमकने लग जाता है।

(४) देहनिशि ज़ीव गछि चारूनये
अति वैराग्य अभ्यास सत्य
प्रकाशानन्दुभान बोव नोनये
द्योतवुनये निश पानस।

शरीर में से जीव को पृथक कर के चुन लेना चाहिए। यह काम तीव्र वैराग्य और अभ्यास के द्वारा किया जाना चाहिए। तब प्रकाशमय और आनन्दमय सूर्य प्रकट हो जाता है।

(५) मानस्पन्द बन्द थावुनये
पचि लछिनोव सहूकार दय।
दियि चिन्तामण तोर कुनये
द्योतवुनये निश पानस।

अभिमान की गतियों को या मन की वृतियों को धरोहर के रूप में रख देना है। उस से लाखों नामों वाला साहूकार ईश्वर विश्वास कर देगा और उस धरोहर के बदले हमें चित्प्रकाश रूपी चिन्तामणि दे देगा।

(६) आदौ सत्गुर धारुनये
चरणारबिन्द नित सेवन।
चरणामृत सत् प्रीवुनये
द्योतवुनये निद्व पानस।

पहले पहल सदगुरु को धारण करना होता है और फिर

उसके चरणकमलों की सतत सेवा करनी होती है। तदनन्तर उसके उत्तम चरणामृक को पीना होता है, तब। ...

(७) सत्गुर शिव शक्तिपात कुनये
आसवुनये क्षण क्षण सत्य
भाव 'तत्त्वमऽसि' पद नोनये
द्योतवुनयै निश पानस।

सत्गुरु का और शिवका अनुग्रह शक्तिपात एक ही होता है अर्थात् गुरु अनुग्रह ही ईश्वर अनुग्रह होता है। अथवा सत्गुरु, परमेश्वर और उनका अनुग्रह शक्तिपात, ये तीनों वस्तुत: एक ही है और क्षण क्षण में अपने पास ही हैं। तू स्पष्टतया "तत्त्वमसि" इस महावाक्य की भावना कर अर्थात् अपने में और परमेश्वर में परस्पर सर्वथा अभेद की भावना करता चल फिर। ... — —।

(८) हृ्यत गुर शब्द हृदि सुरनुये
मन बुद्ध प्राण लय संपनिय
ज्ञान - भान हृदि उदयावुनये
द्योतवुनये निश पानस।

तू गुरु के ऐसे उपदेश का विमर्शन हृदय में करने लग जा. तब तेरे मन, बुद्धि और प्राण सभी विलीन हो जाएंगे फिर तुझे भैरवात्मक उद्यम से विशुद्ध ज्ञान रूपी सूर्य का उदय करा देना है, तब -.... ।

(९) गुर शब्दस मनन करनुये
रात्रो दिन हृदयस मंज
साक्षात सुपोर छुय वातुनये
द्योतवुनये निश पानस

दिन रात गुरु के उपदेश का मनन हृदय के भीतर करना होता है । उससे साक्षात्कार रूपी सोपोर पहुँचना होता है और तब ...... ।

(१०) वुलरस योद ह्यक खसनुये
गुर बल सोऽहं अथि ह्यथ
वैराग्य खोरि गछि वायुनये
द्योतवुनये निश पानस ।

यदि फिर तू गुरु अनुग्रह रूपी बल से और "सोऽहं"

के विमर्श को पाथेय के रूप में साथ लेकर वुलर को चढ़ने लगेगा, अर्थात् उसके पार जान के लिए नौका पर सवार हो जाएगा, तो तब तुझे वैराग्य रूपी पतवार को चलाते रहना चाहिए। ...... – ।

(११) अद मानसरोवर वातुनये
राज़ हंस छुय तति वसवुन
शुद्ध अशुद्ध छुय चारवुनये
द्योतवुनये निश पानस।

फिर तुझे शुद्ध मानस सरोवर में पहुँचना है। राज-हंस वहाँ का रहने वाला है। वह शुद्ध और अशुद्ध का परस्पर विवेक करने वाला है। .. ——।

(१२) देहोऽहम्भाव अशुद्ध आसवुनये
शुद्ध सोऽह साक्षात्कार
अशुद्ध त्राबित शुद्ध रोज नोनये
द्योतवुनये निश पानस

देह के प्रति जो अहम्भाव है वही अशुद्ध पदार्थ है और "मैं वही हूं" अर्थात् "मैं शिव हूं" ऐसा साक्षात्कार शुद्ध

पदार्थ है तू अशुद्ध को छोड़कर और शुद्ध बन कर स्पष्टतया चमकता रह। ... ...।

(१३) त्रिपुटी अद बिजिरावुनये
जल 'अहम्' दुध 'सो' आसवुन।
राज सु दुध आहार करवुनये
द्योतवुनये निश पानस।

फिर तू प्रमाण, प्रमेय और प्रमाता की त्रिपुटी का अलग अलग विश्लेषण कर ले तू समझ ले कि पानी अह (जीव) है और दूध सः (परमेश्वर) है राजहंस उसी दूध का आहार करता रहता है। ... ...।

(१४) 'अहम' त्रावित 'सो' रोज नोनये
'अहम्' देह 'सो' परमात्मा।
भवसागर तार तारवुनये
द्योतवुनये निश पानस।

तू अहं छोड़ कर सः (ईश्वर) रूप में प्रकट चमकता रह अह शरीर आदि क अभिमान है और स परमात्मा है जो तुझे भवसागर से पार ले जाने वाला है। ... ...।

(१५) अद सुम्बल संव्यच भाक्य
तति आनन्दच सावय
तति नन्दकीश्वर बसवुनये
द्योतवुनये निश पानस

फिर तू सुम्बल पहुँच जाएगा। शुद्ध संविद्भाव ही सुम्बल है । वहां आनन्द की परम शान्ति है वहां पर नन्दिकेश्वर निवास करता है। ... .. ।

(१६ थूल मूल शक्तिपात यस सापुनये
तति आस वज माज राज्ञ।
आज्ञायि परमानन्द ह्यथि चोनये
द्योतवुनये निश पानस।

जिस साधक को तूल मूला में शक्तिपात हो जाए जहाँ माता राज्ञी देवी विद्यमान हैं, वह साधक उनको आज्ञा से परमानन्द के रस का पान करने लगेगा। ... _ ।

(१७) वाति शाद्यपोर तिर्थस कुनये
तति नाव त्रिपुटी काया
माया मल छलि नेरि न नये
द्योतवुनये निश पानस

फिर आगे शादीपुर नामक तीर्थ के पास पहुँचेगा। वहाँ तू त्रिपुटी रूपा शरीर को नहला कर निर्मल कर दे। वहां माया का मल फुल जाएगा और वास्तविक स्वरूप प्रकट हो जाएगा। — —।

(१८) ब्रह्माण्ड आसन यलि सापुनये
'स ह म' लय सापनिये
स्वयं देव नित्योदित नोनये
द्योतवुनये निश पानस।

जब ब्रह्माण्ड आसन बन जाएगा तो 'स ह, म,' तुझे लय हो जाएगे सततोदित आत्म-देव स्वय प्रकट हो जाएगा ...।

(१६) गुर शिव शक्तिपात यस आसवुनये
स्वयं देव तस साक्षात्कार।
वनवुन ति मां तसनिशब्योनये
द्योतवुनये निश पानस।

सत्गुरु का और शिव का अथवा गुरु रूप शिव का, शक्तिपात जिस पर होता हैं, उसे स्वयं देवाधिदेव परमशिव का साक्षात्कार हो जाता है। उपदेश देने वाला भी उससे भिन्न नहीं रहता, दोनों एक हो जाते हैं परमेश्वर उसके पास सामने चमकता रहता है।

१४

(१) भजो निरंजन जीव अन्जानै
निशि छुय देव जोनी जानै।
सत्भाव सर कर थ्यर सुज्ञानै,
भगवत योगानु सन्धानय ॥०

हे अज्ञानी जीव तू निरञ्जन परमेश्वर का भजन कर। वह देवाधिदेव तेरे पास है उसे तू अपनी अनुभव से जान ले।

भगवन्मय योग के अनुसन्धान रूपी शुद्ध ज्ञान से तू उस परमेश्वर की सत्ता की परीक्षा करके उसे स्थिर बना दे।

(२) यछ़ पछ़ धर कर सतगुर वचनस
सुर सज्ञान अन्तः अचनस
सुख छुय संकल्प - शुन्यस्थानै
भगवत योगानु सन्धानय ॥०

सत्गुरु के उपदेश के प्रति इच्छा और विश्वास को तू पक्का कर दे। फिर होशों में रहते हुए सच्चे ज्ञान से शुद्ध संवित् स्वरूप के भीतर प्रवेश करने की इच्छा और विश्वास को भी पक्का करदे। सकल्पों से रहित निर्विकल्प पद में ही बड़ा सुख है।

(३) निबरिम अंन्दिरिम कल्पन बिहनाब
सुर कर थ्यर निर्विकल्पी भाव।
योगाभ्यास मन प्राण शमानै
भगवत योगानु सन्धानय ॥

तू बाहरी और भीतरी कल्पना को शान्त कर दे। फिर अपने अवधाने के द्वारा अपने स्थिर निर्विकल्पभाव को स्थिर

करले। योग के अभ्यास से मन और प्राण शान्त वृत्तिशून्य हो जाते हैं। — --।

(४) अन्तर्मुख बिह्नस छु न कँह दुःख
निर्विकल्पय गव अन्तर्मुख।
निर्विकल्पय चितवृत पैत्य चानय
भगवत योगानु सन्धानय॥

अन्तमुर्खता में बैठने में कोई भी कष्ट नहीं होता है। निर्विकल्पता हो अन्तमुर्खता है। निविकल्पता से ही अपनी चित्तवृत्ति को तू शान्त कर दे। ---।

(५) अल्प बुद्धियन कठिन्यार छुय निर्विकल्प
निर्विकल्पियन कठिन्यार छु न कँह अल्प
स्वविवीकियन निर्विकल्प स्वस्थानय
भगवत योगानु सन्धानय॥

अल्प बुद्धि वाले साधकों को निर्विकल्पता के अभ्यास में कठिनाई होती है। निर्विकल्पियों को भी कठिनता कुछ कम नहीं। हां आत्मविवेक करने वालों को अर्थात् ज्ञानयोग के द्वारा भावना का अभ्यास करने वालों के लिए निर्विकल्प दशा

अपने हाथ में ही है, या अपने पास ही है। —— ।

(६) यस यस युस युस संकल्प छुय चोर
तस तस सुय सुस संकल्प छुय दोर
स्वविमर्शन श्यर कर भाग्यवानय
भगवत योगानु सन्धानय ॥

जिस जिस मानव को जो जो संकल्प अधिक है, अर्थात् जो जो मानव जिस जिस संकल्प को बहुत बहुत बार करता रहता है, उस उस मानव का वही वही सकल्प पक्का हुआ करता है। हे भाग्यवान साधक तू आत्मविमर्शन के अभ्यास को ही पक्का बना दे। —…— ।

(७) सुर गुर - मन्त्र रात्र दिन सेवन
संजीवन ज़ीवन त देवन ।
गुर वर परमाज्ञाइ विज्ञानय
भगवत योगानु सन्धानय ॥

तू गुरु मन्त्र का चिन्तन दिन रात करता रह और उसी का अभ्यास करता रह। वही सांसारिक जीवों और देवताओं के लिए भी सञ्जीवनी है। गुरु वर के परम आदेश

से विज्ञान चमक उठता है। ... ।

(८) वुश्चारव रोस्त चित चैतन ज़ान
चैतन्यम् परमात्मा विज्ञान ।
शब्दाशब्द बीज़ स्वस्थाभिमानय
भगवत योगानु सन्धानय ।।

हे चित्त तू शुद्ध चैतन्य का प्राण के उच्चारों से परे ठहरने वाली सवितरूप में जान ले चैतन्य ही विज्ञानस्वरूप परमेश्वर है। उच्चारणात्मक शब्दमय पदार्थ और उससे उत्तीर्ण पदार्थ दोनों का बीज शुद्ध संवित् का स्वात्मविमर्शात्मक महाभिमान ही है। (महाभिमान. कर्हि स्याम्-शिवस्तोत्रावलि)। ---।

(९) सत्मन्त्र सिद्ध छुय निर्विकल्पमात्रय
सत् सेवक सेवन दिन रात्रय
स्वतः स्वयंदेव ज्योतिष्मानय
भगवत योगानु सन्धानय ।।

सर्वोत्तम मन्त्र अथ त् परिपूर्ण अहविमर्श निर्विकल्प योग से ही सिद्ध होता है सच्चे और उत्तम अभ्यासी उसका अभ्यास

दिन रात करते रहते हैं वही आत्मदेव स्वयमेव अपने स्वभाव से ही सदा चमकता रहता है। ---- ।

(१०) निर्वाणदाई वाक्यार्थस गछ
भाग्यवान थ्यर कर पजि पज पछ ।
स्वसुज्ञान सिद्ध छुय श्रद्धावानय
भगवत योगानु सन्धानय ॥१०

परमार्थमोक्षको दिलाने वाले वाक्यार्थ की भावना कर हे भाग्यवान्, तू सच्चे से सच्चे विश्वास को स्थिर कर ले। श्रद्धावालों को अपने स्वरूप का यथार्थज्ञान स्वयमेव सिद्ध हो जाता है। ---- ।

(११) अनुसन्धानी जन छिय भाग्यवान
भाग्यवान सिद्ध कर अनुसन्धान ।
अनुसन्धान फल छुय निर्वाणय
भगवत योगानु सन्धानय ॥

आत्मा का अनुसन्धान करने वाले साधक लोग भाग्यवान होते हैं। हे भाग्यवान तू भी आत्मा के अनुसन्धान को सद्धि

कर ले। आत्त - अनुसन्धान का फल परमोक्ष होता है। — —।

(१२) सत्गुर वाक छुय परनिर्वाणकृत
सत्गुर वाक छुय परम अमृत।
सत्गुर वर वाक छुय प्रमाणय।
भगवत योगानु सन्धानय ॥

सत्गुरु का उपदेश परमोक्ष को देने वाला होता है। सत्गुरु का उपदेश वाक्य परम अमृत है। सत्गुरु का वाक्य सर्वथा प्रमाण होता है। यह बात भगवान के योग के अनुसन्धान से सिद्ध होती है। — — —।

ज्ञान – १५ उपाय.

(१) करुणामय करुणाकर
भव — भव (के) ज्वर (का) भयहर
अनुपायोपाय अनुसर
सुय बाल - दोमूदर ॥

करुणास्वरूप करुणा की खान भवभय और रोगभय को दूर करने वाला तथा अनुपाय नामक योग से ढूंढ़ा जा सकने

वाला वह आत्मदेव ही बाल दामोदर है, अर्थात वही परब्रह्म परमेश्वर है

(२) जान्त पानो निशि, नी विन
शिव अपार अछिन
स्वपकाशानन्द निर्भर
सुय वाल - दोमूदर ॥

हे मेरी आत्मा, तू विश्वासपूर्वक जानले कि वह असीम और अनवच्छिन शिव ही हमें यशस्वी बना देगा वह स्वप्रकाश है, आनन्द से परिपूर्ण है और वही बालदामोदर श्री कृष्ण है। ... -- ।

(३) शिव लोकुक बोज़ अन्तर
देह लोक इन्द्रिय सुर
जीवात्मा देवीश्वर ।
सुय वाल दोमूदर ॥

शिवलोक के भीतरीय रहस्य को ज़रा सुन ले —यह शरीर ही वह शिवलोक है, इन्द्रियां देवी देवता है और देवाधिदेव परमात्मा यह आत्मा ही है और यही वस्तुतः बाल दामोदर

श्री कृष्ण है। ———।

(४) घरि घरि गार गारडीश्वर
घरबोल विश्वम्भर
मरि अमर अमीतश्वर
सुय बाल दोमूदर

तू घड़ी घड़ी उस गुरुउशेवर भगव न को ढूंढता रह जा। इस शरीररुपी घर का घरवाला है औंर बिश्व का धारन पोत्रन करने वाला है। अमरणस्वभाव अमृतेश्वर शिव तेरे घर में ही है। वह तेरी आत्मा है और वही बाल दामादर है। ——।

(५) युस बाल - दोमोदर मरि
मरि सुय भव अमर
अन्तरात्मा सर्वान्तर
सुय बाल दोमूदर

जो बाल दोमोदर घट घट वासी है वही संसार भर में अमर है वही सब के भीतर रहने वाली अन्तरात्मा है और वह अन्तरात्मा बाल दामोदर हो है। ———।

(६) मोह मार मायनी रूप धार
मायनी जान, स्वविचार,।
छल्य यम्य गोल भस्मासुर
सुय बाल दोमूदर

मोह को मार दे, मोहिनी रूप को धारण कर ले और अपनी विमर्शशक्ति को ही मोहिनी समझ ले। जिसने छल से भस्मासुर को नष्ट कर दिया वह बाल दामोदर ही तू है।

(७) ब्रह्म रूप्य युस सृष्टिकर्त्ता
विष्णु रूप्य सुय भर्ता
शिव रूप्य युस सर्वसंहर
सुय बाल दोमूदर ॥

जो ब्रह्मा के रूप में सृष्टिकर्ता है, विष्णु रूप में वही पालन करता है। रुद्र रूप में वही सब कुछ का संहार करता है और वही वस्तुतः बाल दामोदर है।

(८) मन रूप्य युस सृष्टिकर्त्ता
चित रूप्य सुय भर्त्ता।

**लय रूप्य युस सर्वसंहर**
**सुय बाल दोमूदर**

मन के रूप में जो सृष्टिकर्ता है चित्त के रूप में वही धारण पोषण करता है। लय के रूप में जो सब कुछ का सहार करता है वही बाल दामोदर भगवान है।

(६) **युस जाग्रति रूपन तेज**
**स्वप्न तैजन सुय बीज ।**
**सुषुप्तिस्फार जागर**
**सुय बाल - दोमूदर ॥**

जो जाग्रत अवस्था में स्थूल रूपों को प्रकाशित करता है स्वप्न के प्रकाशों को चमका देने वाला मूल कारण वही है। सुषुप्ति के विकास को जगाने वाला अर्थात् उन्हें चमकाने वाला जो है वही बाल दामोदर परमेश्वर है।

(१०) **युस शुद्ध सामान्यस्पन्द**
**सुय गव गायत्री छन्द ।**
**गायवअन त्राय युस सुर**

सुय बाल दोमूदर

जो शुद्ध सामान्य स्पन्द अर्थात् शुद्ध चिद्विमर्श है, वही गायत्री मन्त्र है। जो गाया जाता हुआ स्वर गाने वालों को रक्षा करता है वही बाल दामोदर है।

(११) ज्ञान - भान संज़ भर्गशाखा
तजोमय मध्यमा
स्वप्रकाशानन्दघन पर
सुय बाल दोमूदर

ज्ञानस्वरूप मार्तण्ड थगवान की भर्ग शिखा देवी तो उसके बीच चमकती हुई उसकी तेजोमयी दीप्ति (विमर्श शक्ति है। उससे भी परे ठहरा हुआ जो स्वप्रकाश और आनन्दघन आत्मदेव है वही बाल दामोदर है।

(१२) युस साक्षी सम्सरनन्
युस प्रेरक करनन्
यस स्वभाव अनुभाव्यर
सुय बाल दोमूदर

जो सारी संसृतियों का साक्षी है और सभी अन्तः करणों और ब ह्य-करणों का प्रेरक है, तथा अनुभव करा देना जिसका स्वभाव है वही बाल दामोदर है।

(१३) शब्दराश यस करणमन्डल
शब्दार्थ यस कुन्डल
शब्दाशब्द वीज युस पर
सु य बाल दोमूदर

समस्त शब्द राशि जिसके अन्तः और बाह्य करणों का मण्डल है और शब्दों के अर्थ जिसके भूषण हैं और जो शब्द और अशब्द दोनों का सर्वोत्तीर्ण मूल कारण है वही बाल दामोदर है।

(१४) युम सार्य यस सारुय
यस न कुनि कँह लोरुय
सार्यकुय यस निश सावनय
सु य बाल दोमूदर

जो सब में है, जिसमें सब कुछ है और फिर भी जिसे किसी का कोई लेप नहीं है तथा सभी को आनन्दमयता जिसके कारण से है और जिसके पास है वही बाल दामोदर बाल कृष्ण है।

(१५) निर्मल युस प्रनि खोत प्रोंन
अनुभवरूप ननिनोन
पनजिय ज़ान यस प्राविर
सुय बाल दोमूदर

जो धवल से धवल और सर्वथा निर्मल है, जो सुप्रकट स्वानुभवरूप है, तथा अपनी ही पहचान जीसे प्राप्त करा देती है वही बाल कृष्ण परमेश्वर है।

(१६) ब्यांन सार्यसय सत्य मीलित
अन्द मजबाग खीलित
किन्ह न व्यापित च़राच़र
सुय बाल दोमूदर

जो सब से भिन्न हैं, फिर भी जो सब से मिलता हुआ है, जो किनारे पर भी है और बीच में भी खेलता रहता है, जो समस्त - विश्व से उत्तीर्ण है फिर भी समस्त चराचर जगत में व्याप्त है, वही श्री बाल कृष्ण दामोदर है।

(१७) युस सार्यकुय मूलधार
विश्वरुप्य सुय अवतार
ईक धारित रुपान्तर
सुय बाल - दोमूदर ॥

जो सारे विश्व का मूलाधार है, तथा विश्व रूप है और परमेश्वर का अवतार है, जो एक होता हुआ भी अनन्तरूपों को धारण किए हुए है वही बाल कृष्ण दामोदर है।

(१८) सर्वान्तर भूत भूतन
सर्व गव सनातन
यस ज़ानान ऋष त पामर
सुय बाल दोमूदर

समस्तभूतों के भीतर जो अन्तर्यामी बना हुआ है, जो सनातन देव सभी में पहुँचा हुआ है, जिसे ऋषि भी जानते हैं और नीच लोग भी जानते हैं (क्योंकि अपने आप को सभी जानते है और अपना आप परमेश्वर ही है) वही बाल कृष्ण दामोदर है।

(१६) पाना ! मो भर मरनुक डर
अमर पान सर कर
सुर सुर सुर मरि अमर
सुय बाल दोमूदर

हे मेरी आत्मा, तू मरने से मत डर, तू अपने आप को पहचान ले कि तू अमर है। चेतना के एक एक उन्मेष में तू यह विचार कर कि अमर क्या कभी मर सकता है, तो तेरा वह अमर आत्मदेव स्वयं बाल कृष्ण दामोदर ही है।

(२०) मर मर त्राव अमर - भाव
आसिथय निशि मो राव
ज़ीवय पर्ज़नाव शंकर
सुय बाल दोमूदर

तू मरने का भय छोड़ दे। अमरभाव तेरे पास ही है। अतः तू मत खो जा। अपनी ज़ीवात्मा को ही पहचान लो कि वह शङ्कर ही है और वही बाल कष्ण दामोदर है।

(२१) जीवन्मुक्त तस सीवन
युस जीवन ज़ीवन
यम्य धोर्मुत विश्वम्भर
सुय बाल दोमूदर

जीवन्मुक्त योगी उसी का सेवन करते हैं जो सभी जीवों का जीवन है। जिसने समस्त विश्व का रूप धारण किया है वही बाल कृष्ण दामोदर है।

(२२) शब्दातीत परब्रह्मस
युस करि लय खसबस
मुचि चिन्मय हर्षेश्वर
सुय बाल दोमूदर ॥

शब्दों से परे ठहरे हुए परब्रह्म के हर्षश्वेर भीतर जो चढ़ाव और उतराव अर्थात् प्राण और अपान को विलीन कर दे और फिर जो आनन्दघन चिन्मात्र शेष रहे वह बाल दामोदर ही है।

(२३) विषवत् वति वृत कर लय
सर्वातीत परमय
स्वर मात्रैकनिष्ठित स्थिरतर
सुय बाल दोमूदर

इस विषमयी संसार यात्रा में समस्त वृत्तियों को सर्वातीत परम तत्त्व में विलीन कर दे। फिर जो एक मात्र स्वरूप में स्थिरता से सदा ठहरने वाला मूल स्वर अकार अर्थात् अनुत्तर परम शिव रहता है, वही बाल कृष्ण दामोदर भगवान है।

(२४) प्राणन प्राणच छाय त्राव
चिन्मय चितरूप प्राव
छुक च बोधगगनुक खेचर
सुय बाल दोमूदर

तू अपने प्राणों पर चितशक्ति की छाया डाल दे और उस से चिन्मयी चिद्रूपता को पा ले। तब तू बोध गगन में विचरण करने वाली खेचरी सिद्धि को प्राप्त हुआ योगी बन जाएगा। वही बाल कृष्ण दामोदर है।

(२५) सर्वाकाशन अवकाश
अविनाश सत्सुप्रकाश
नव नाथन हुन्द ईश्वर
सुय बाल दोमूदर

समस्त अवकाशों को भी अपने में स्थान देने वाला महा-अवकाश तो वह अविनाशी सद्रूप स्वप्रकाश परमेश्वर है। वह नव नाथों का (गोरखनाथ आदि का) ईश्वर है, वही बाल दामोदर श्री कृष्ण है।

(२६) भेद त्राव अभेद बोध प्राव
शुद्ध चैतन्य पर्जनाव
सर्वशक्तिमत् सत सुन्दर
सुय बाल दोमूदर

भेद दृष्टि को छोड़ दे अभेद के बोध को प्राप्त करले। शुद्ध चैतन्य को पहचान ले। वही सर्वशक्तिमान परमेश्वर है और वही वस्तुतः अति सुन्दर अर्थात् रमणीय है और वही बाल दामोदर श्री कृष्ण है।

(२७) योद काछक हृत्त्विकास
अतिनिष्कल नित आस
चितघन आनन्दीश्वर
सुय बाल - दोमूदर ॥

यदि तू हृदय के विकास को चाहेगा तो तू सदा अतीव निश्चेष्ट अवस्था में सदा ठहर। तब तू चिद्घन और आनन्दमय परमेश्वर ही बन जाएगा और वही बाल कृष्ण दामोदर है।

(२८) प्राणस निश पान भिन्निराव
ज्ञान अवधान गत प्राव
स्वविमर्शस थारि गोचर
सुय बाल दोमूदर

तू अपने वास्तविक आत्मस्वरूप को अपने प्राण से विविक्त कर अर्थात् उसे भिन्न समझ फिर शुद्ध ज्ञान पर सावधान होते हुए परमगति को प्राप्त कर। आत्मविमर्श का साक्षात् अनुभव कर ले। वही बाल कृष्ण दामोदर है।

(२६) भिन्निराव निश त्रिपुटी भ्रम
युस तत्सत् सुय त्वम्
असि पद थाविथ अति स्थिर
सुय बाल दोमूदर

ज्ञाता, ज्ञान और ज्ञेय की त्रिपुटी के भ्रम को अपने से भिन्न समझ ले। जो तत् सत् (वह सत्य परमेश्वर) है वही तू हैं। "तत्वमसि" में जो असि पद है, उसी ने जीव और ईश्वर के अभेद को स्थिरतया ठहराया है, वही बाल कृष्ण दामोदर है।

(३० थावखय चित चिति निश न्यार,
छुक भवजल निधिपार
शुद्ध चैतन्य बोधसागर
सुय बाल दोमूदर ॥

यदि तू चित्त और चिति को परस्पर भिन्न ही समझता रहेगा तब तू संसार रूपी समुद्र के पार मानो हो गया। शुद्ध चैतन्य तो बोधका एक समुद्र है। वही बाल कृष्ण दामोदर हैं।

(३१) चय चिन्मय स्वतन्त्र,
सर्वमन्त्रन यन्त्र ।
मन्त्रात्मा महिश्वर,
सुय बाल दोमूदर ॥

तू स्वयं चिन्मय है, स्वतन्त्र और समस्त मन्त्रों को अपने में धारण करने वाला महायन्त्र तू ही है। मन्त्र स्वरूप महेश्वर भी तू ही है और तू ही बाल कृष्ण दामोदर है।

(३२) यस शान्तस थ्यित प्राणान्त्,
सत् साक्षी प्रणवान्त ।
सुय वेदान्त ब्रह्म अक्षर,
सुय बाल दोमूदर ॥

जहां प्राणवृत्ति शान्त हो जाती है उस शान्त पद पर जिस की स्थिति है और प्रणव की अन्तिम मात्रा उन्मना जिसकी साक्षी है वही वेदान्त का अक्षर ब्रह्म है और बाल दामोदर श्री कृष्ण उसी को कहते हैं।

(३३) पिण्ड वटिथ ब्यूठ निष्कल,
थान अशारिथ निर्मल ।
सर्वातीत शून्याम्बर,
सुय बाल दोमूदर ॥

जो पिण्ड की तरह अपने आप को समेट कर औ वृत्तिशून्यता की निर्मल अवस्था का आश्रय लेकर बैठ जाता है वह शून्य गगन तुल्य सर्वातीत (विश्वोत्तीर्ण दर शिव ही और वही बाल दामोदर श्री कृष्ण है ।

(३४) यम्य वीरन यिछ प्रावशान्त,
तस सिद्ध गव सिद्धान्त ।
छुव तस ब्ययि पुनरावर,
सुय बाल दोमूदर ॥

जिस वीर साधक ने ऐसी शान्ति को प्राप्त किया उसे वास्तविक सिद्धन्त की सिद्धि (स्वानुभव से ही) हो गई । उसके लिए फिर कोई पुनरावर्तन अर्थात् पुनर्जन्म नहीं, वह तो स्वयं बाल दामोदर ही है ।

(३५) वन्त तति क्या प्राण केंह सार,
यति स्थूल शून्याकार ।
यति आसन परापर,
सुय बाल दोमूदर ॥

जहां पर समस्त स्थूल सूक्ष्म आदि प्रपञ्च शून्याकार हो जाता है, वहां कहो कि प्राण की सामर्थ्य शेष क्या रह सकती है। जहां पर परापर अवस्था के भगवान ईश्वर और सदाशिव ठहरते हैं या जहां वे आसन बन जाते हैं, वही बाल दामोदर होता है।

(३६ कति तति दास, कति तति न्यास,
केंह न केंह इति आभास ।
केंह न यति भेद वाह्यान्तर,
सुय बाल दोमूदर ॥

वहां दास अर्थात् पूजक कौन और कहाँ है, अथवा वहाँ वास अर्थात् आसन कहां है और वहां अङ्गन्यास भी कहाँ है वहाँ कुछ ऐसा आभास विद्यमान रहता है जो कुछ न कुछ अवश्य ही है, परन्तु जिसे विशेषतया कुछ कहा नहीं जा सकता

वहां बाह्य या आन्तर किसी भी प्रकार का भेद नहीं होता। वहीं बाल दामोदर है।

(३७) समरस पूरि विश्वभास,
स्वामीरूप बनि दास।
ज्योतिष्मान चण्ड भास्कर,
सुय बाल दोमूदर॥

वहां दास अर्थात साधक सामरस्य भाव से समस्त विश्व को भर देता है और स्वयं दास से स्वामी बन जाता है, वह देदीप्यमान प्रचण्ड सूर्य बन जाता है, और वही बाल दामोदर श्री कृष्ण है।

(३८) विषय रस तस कति करि ग्रास,
यस निश ओस त वञ आस।
आनन्दघन नन्दीश्वर,
सुय बाल दोमूदर॥

जिस के पास रहता हुआ अपना वास्तविक स्वरूप पहचान मे आ जाए उसे विषयानन्द रूपी भोग ग्रास कंवे कर सके। वह आनन्दघन भगवान नन्दीश्वर है और वही बाल कृष्ण दामोदर है

(३९) कति देवन पूजि़ ब्योन,
यस वनि आव युस वोन ।
युस वुछि नुन परम आश्चर्
सुय बाल दोमूदर ॥

जिसे वास्तविक तत्त्व की सच्ची पहचान हो जाए वह भिन्न - भिन्न देवी देवताओं की पूजा कहां करे। जो परम आश्चर्यभूत शुद्ध और परिपूर्ण संवित्तित्त्व के साक्षात् और स्पष्ट दर्शन कर जाए वही बाल दामोदर श्री कृष्ण हैं।

(४०) यस दान्तस सम सिद्ध शान्त,
तस गज्य सारय भ्रान्त ।
सुय शान्त तय तस्य शांचर,
सुय बाल दोमूदर ॥

जो दम के अभ्यास से दान्त बना हो जिसे समता और शान्ति की सिद्धि प्राप्त हुई हो उसकी सारी भ्रान्ति विलीन अर्थात नष्ट हो जाती है। वही शान्त है और उसी में वास्तविक शान्ति है और वही बाल दामोदर है।

(४१) जय प्रावित निर्भय गव,
निशि ओस्त वातिथ प्यव ।
यस सोऽहं ब्रह्म अस्त्र,
सुय बाल दोमूदर ॥

वह विजय को प्राप्त करके निर्भय हो गया वह पास ही तो था और अब स्वयं प्रकट हो आया । जिसके हाथ में अज्ञान का नाश करने वाला "सोऽहम्" रूपी ब्रह्म - अस्त्र है, वही बाल कृष्ण दामोदर हैं ।

(४२) सुय सुखी सुखसान निर्दुःख,
युस स्वात्मस सन्मुख ।
नाश रोस्त निर्भय त निर्ज्वर,
सुय बाल दोमूदर ॥

वह सुखी है और उसी को दुःख रहित सुख मिलता है जो अपने वास्तविक स्वरूप के आभिमुख्य में आ जाता है । वह नाश रहित है, निर्भय है और कष्ट रहित है तथा वही बाल दामो दर है

(४३) क्या व्यापि यस न निश केंह भिन,
क्या पूरि यस न कुनि छिन ।
स्वप्रकाश स्वानुभव गोचर,
सुय बाल दामूदर ॥

जिस से कोई भी वस्तु भिन्न नहीं, उसे कौन वस्तु व्याप्त कर सके। जिसका कहीं भी उच्छेद नहीं उसे कौन वस्तु कैसे पूरा कर सके। वह स्वप्रकाश है और अपने स्वात्म - अनुभव का विषय है। वही बाल दामोदर है।

(४४) पान म्यान्यो धरतो ध्यान,
सोपान सुर तो पान ।
जोनी जान परावर,
सुय बाल दोमूदर ॥

हे मेरी आत्मा तू अपने ही ध्यान को धारण कर और सीढ़ी से अर्थात् क्रम से अपने आप का ही चिन्तन करता रह अपनी पहचान को ही सर्वाकार अवस्था जान ले वहीं बाल दामोदर होता है।

## १६

(१) सिद्ध छुख देवदेव अनुसन्धानय,
सुसिद्धस सिद्ध क्या अनुमानय।
शिव रव प्रकट छुख स्वप्रकाशानय,
चित्विमर्श दीप्तिमान भगवानय ॥

हे देवाधिदेव आप आत्म - अनुसन्धान से ही सिद्ध हैं। जो स्वयं अपनी महिमा से ही सिद्ध हो उसे सिद्ध करने में अनुमान का क्या काम। तू शिवात्मक सूर्य स्वयं अपने प्रकाश से ही प्रकट है। तू अपने चित्स्वरूप के विमर्शन से सदा चमकता हुआ भगवान है।

(२) छोट ज्यूठ स्योद होल कुल
(कुस ?) सिज़रावे,
दुसिलस मून क्या पंजरावे।
तिय सिद्ध यिय सिज़रावरव पानय,
चित्विमर्श दीप्तिमान भगवानय ॥

छोटे बड़े सीधे टेढे वृक्ष को सीधा कर देता है। अथवा छोटे बड़े, सीधे, टेढ़े को कौन ठीक कर सके। अर्थात् जिसे प्रकृति ने जैसा बनाया उसे कौन बदल सके। मिस्तरी उनकी पिजाई क्या करे (जीव किसी वस्तु के स्वभाव को कैसे बदल सके। वही सिद्ध होता है जिसे तू ही स्वयं सिद्ध करता है। हे परमेश्वर तू अपने चिद्विमर्श से चमकता हुआ भगवान है।

(३) सूर्य सन्दि प्रकाशि घट पट नञे,
घट सूर्य भासक बनि मा जाह।
स्वप्रकाश मूर्ति ज्ञानी जानय,
चित्विमर्श दीप्तिमान भगवानय ॥

सूर्य के प्रकाश से ही घट, पट आदि प्रकट हो सकते हैं। घट कभी सूर्य को चमकाने वाला कहीं कैसे बन सके। तेरा स्वरूप स्वप्रकाश है। अतः स्वयं अपने ज्ञान से जाना जाता हुआ अपने चिद्विमर्श से चमकता हुआ भगवान तू है।

(४) आदौ चैतन्य शून्य अनुसोरुथ,
प्रस्फोरुत अद प्राणादि।
प्राणनघन चोन बल आश्राणय,
चित्विमर्श दीप्तिमान भगवानय ॥

तूने पहले पहल अपने परिपूर्ण चैतन्य को शून्य रूप में अर्थात शून्याभिमानी सुषुप्त रूप में प्रकट किया, तदनन्तर तू ने प्राण आदि को विकास में लाया। हे प्राणन सामर्थ्य के एकघन स्वरूप परमेश्वर (प्राण आदि तो) तेरे ही बल का आश्रय लेते हैं और तू स्वय अपने चिद्विमर्श से चमकता हुआ भग .ान है।

(५) **शून्यस योदवय वञ दिञ आसें,**
**सोम्बरनय तत्क्षण वन भासिय ।**
**क्रीडाशील छुख स्वतन्त्रानय,**
**चित्विमर्श दीपितमान भगवानय ॥**

यदि तुझे शून्यभाव को खोज करनी हो तो उस क्षण में विना संग्रह किए ही विषयों का एक वन सामने आभासित हो जाएगा वस्तु तः तू क्रीडाशील है और परम स्वतन्व है। अतः तू अपने चिद्विमर्श से प्रज्वलित होने वाला भगवान स्वयं है।

(६) **पनजिय इच्छा यव क्षण ग्रासख,**
**तव क्षन भासख सर्वानीत ।**
**सर्वाविभासक ज्योतिष्मानय,**
**चित्विमर्श दीप्तिमान भगवानय ॥**

जिस क्षण में तू अपनी ही विषय - अभिलाषा का ग्रास कर लेगा उसी क्षण में तू सर्वातीत शुद्ध संवित् के रूप में आभसित हो जाएगा तू सारे विश्व अवभासन करने वाला स्वयं दीदोप्यमान और अपने चिद्विमर्श से ही चमकता हुआ भगवान है।

## ॐ श्रीसत्गुरवे नमः

## १७

(१) प्रकाशस म्य वन्याम,
वन्त: छुय मुख कोर कुनूये ।
चैतन्य ज्योत्य दोपुनम,
छुस ब चोवापोर नोंनूये ॥
प्रकाशस म्य वन्याम

मैं ने एक वार चितप्रकास से पूछा था 'कि मुझे बता दे कि तेरा मुख किधर को है" चैतन्य को ज्याति ने अर्थात् चितप्रकाश ने मुझे कहा कि मैं तो चारों ओर से ही प्रकट हूं, अर्थात मेरा मुख सभी ओर है

(२) माया रूप धोरूत देव,

दोपमस गुपरोवुत पान ।
छुय चयत भान दोपुन,
छुम यि पनुन वलसुनूये ॥

मैं ने फिर कहा- हे क्रिडनशील परमेश्वर तू ने माया का रूप धारण किया और अपने आप को छिपा ही दिया उसने मुझसे कहा- 'मैं चितसूर्य हूं' और यह मेरी अपनी उल्लास लीला है।"

(३) वुहरूप दोपमस वन्त
क्योह रूप भावत बो ?
अनुभव रूप दोपुन ।
छुमइरूपारूप कुनूये ॥
प्रकाशस म्ये वन्याम

मैं ने फिर से कहा—"हे वहुरूपी, मुझे ज़रा यह तो बता दे कि मैं किस रूप में तेरी भावना करूं" उसने मुझ से कहा मेरी भावना अनुभवरूप में करो। में रूपवान भी हूं और रूप राहित भी हूं। परन्तु मेरा वास्तविक रूप वही एक ही है।

(४) निष्कल छुमनऽ बहॅरान चयत,
निष्चल छुमनऽ ठहरान थ्यत ।
जनान छुस्नऽ योगच वथ,
वन छुक ज़ानऽ: वोनुये ।।
प्रकाशस म्ये वन्याम ।।

मेरे चित्त को क्रिया शून्यता के प्रति उत्साह हो नहीं हो रहा है और निश्चल भाव में अर्थात् वृत्तिशून्यता की अवस्था में मेरी स्थिति ठहरती ही नहीं है मैं योग की प्रक्रिया को नहीं जानता हूं । अब तू ही बता दे क्योंकि तू तो सदा इन बातों को जानता ही है ।

(५) दोपमस छुक चऽ प्रत्यक भान
धरान कोनऽ: छुम चोनऽ ध्यान ?
दॊपुन छुस्नऽ: रोजान
योग बिना क़ासि वोनुये ।
प्रकाशस म्ये वन्याम ।।

मैंने उसे फिर कहा—"तू तो प्रत्यक्ष चित् सूर्य है। फिर

भी मुझे तेरा ध्यान क्यों नहीं ठहरता है (प्रत्यक्ष देखे जाते हुए विषय पर तो चित्त को अवश्य ठहरना चाहिए था) उसने उत्तर में मुझ से कहा – 'योग के अभ्यास के बिना किसी को भी मेरी पहचान नहीं रहती है ."

(६) दीपक छुक च ज्ञानी जान,
सत् वृत वन्त छुक विद्वान ।
सत्गुर युस छु च्यत भगवान ।
तभ्य यिय तोर वोनूये ।
प्रकाशस म्ये वन्याम ॥

मैंने फिर कहा – 'तू तो नित्य ज्ञान स्वरूप एक दीपक है, तू विद्वान भी है अत मुझे ज़रा बता दे कि उत्तम वृत्ति कौन सी होती है या उत्तम व्रत कौन सा होता है" उसने उत्तर में यही कहा "वही सद्वृत्ति या उत्तम व्रत है जो चिद्रूप भगवान है और जो वास्तविक सद्गुरु है ."

(७) तम्य संज क्या ब तुतय गीत ।
गावय, युस छू सवतीत ?
तभ्य संदि महिमहुक वेद ।

वेदन ति छु न वोनूये ।
प्रकाशस म्य वन्याम ॥

उस चिद्रूप भगवान की स्तुति को या उसके गीतों को मैं क्या गा सकूं, जो सर्वातीत अर्थात् अवाङ्मनसगोचर विश्वोत्तीर्ण तत्त्व है। उसकी महिमा का ज्ञान वेदों को भी प्रकट नहीं है। तात्पर्य यह है कि वेद भी इस विषय पर स्पष्ट प्रकाश नहीं डाल सके हैं।

(८) सुय चैतन्य मूर्ति वेद,
सुय छुय सर्वपाशन छेद ।
सन्देह तस न कैंह कोऽहं ।
सोऽहं जप वुनूये
प्रकाशस म्य वन्याम ॥

वह चित्स्वरूप परमेश्वर ही वेदों के रूप में प्रकट हुआ है, अतः वही वेद है, वही जीवों के समस्त पाशों का छेद करने वाला है। उसे इस विषय में कोई भी सन्देह नहीं कि मैं कौन हूं। वह "सोऽहं" के जाप से पहचान में आता है, अथवा उत्कृष्ट साधकों के रूप में वह सदा सोऽहं का जाप करता रहता है

(९) सुय छुय सर्वतीजन तीज,
सुय छुय सर्वबीजन बीज ।
आसित छु चैतन्य शिव,
चित रव प्रास वुनूये ।
प्रकाशस म्य वन्याम ॥

समस्त तेजों को प्रज्वलित करने वाला वास्तविक तेज (संवित् का प्रकाश) वही है। समस्त बीजों का भी बीज वही है, अर्थात् प्रकृति माया आदि मूल कारणों का भी मूल कारण वही है। वह चमकता हुआ चित् सूर्य स्वरूप होता हुआ स्वयं चैतन्यात्मक शिव है।

(१०) सुय सत् बीज़ छु प्रकाशन,
गाशन सार्यनय गाशन ।
निश छुय त सन्यधानाशन,
नन्यर खोत नोनूये ।
प्रकाशस म्य वन्याम ॥

जगत के वास्तविक कारण रूपी बीज को वही प्रकट

करता है। समस्त प्रकाशों को वही प्रकाशित करता रहता है। वह तेरे पास है और बिलकुल तेरे सामने है। वह प्रकटता से भी अधिक प्रकट है।

(११) सुय छुय सर्वमुख धारित,
सुय शून्यस छु थर खारित।
निर्देह छुय सु देह धारित।
निश छुय त परजुनूये।
प्रकाशस म्य वन्याम ॥

सभी मुखों को धारण करके वही विश्वरूप बन कर ठहरा है शून्य के भीतर पुष्प लता को उगाए हुए वही ठहरा है। बिना शरीर के होता हुआ भी वह समस्त शरीरों को धारण किए हुए है। वह तेरे पास है तो उसे तू पहचान ले।

(१२) पननुय पान खारक रथि,
अनखय अथि पननुय पान।
सुर थाव वार सतगुर कथि।
अद छुय अथि युनूये।

प्रकाशस म्य वन्याम ॥

यदि तू अपने ही आप को पा लेगा तो अपने ही आप का तू उद्धार करेगा। सद्गुरु के उपदेश के प्रति ठीक तरह से सावधान रह। फिर वह आत्म स्वरूप तेरे हाथ में आ सकेगा।

(१३) यिमन आसि बननुक टंज़ (संज़)
तिमन भान भासि पानस मंज़।
सत्गुर धार चित अनुसार।
भासान भासुवुनूये ॥
प्रकाशस म्य वन्याम ॥

जिनके पास कुछ बनने की अर्थात् स्वरूप लाभ सिद्ध हो जाने की, तय्यारी मौजूद हो उन्हे वह चित्सूर्य अपने ही भीतर भासित हो जाएगा। तू सद्गुरु को धारण कर ले और चिद्रूपी संवित्तत्व को ढूंढ ले। वह नित्य चमकता हुआ चित् सूर्य तो आभासित हो ही रहा है।

(१४) कव छुक देव दिवान वछ़?
पानस मंज़ च पानय अछ।

पनजिय अन्त पानस पछ ।
चितभान छुक च नोनूये ॥
प्रकाशस म्य वन्याम ॥

हे देव स्वरूप, तू इधर उधर हाथ क्यों मारता है। तू स्वयमेव अपने ही भीतर प्रवेश ठहरा ले। तू अपने भीतर अपने उपर ही विश्वास कर ले। तू स्पष्ट और प्रकट चमकता हुआ चित्सूर्य स्वयमेव है।

(१५) सहज़ छुय च्य ईश्वर नाव,
छुखय त्रुक त च्यतस थाव ।
गुपित आस चित़ स्वभाव ।
छुपित जपवुनूये ।
प्रकाशस म्य वन्याम ॥

तेरा स्वाभाविक नाम ही ईश्वर है, अर्थात् तू वस्तुतः स्वयमेव अपने नैसर्गिक स्वभाव से ही ईश्वर है। यदि तू चतुर है तो इस बात को स्मृति में ठहरा ले। तू चित्स्वभाव होता हुआ ही छिपा रह अर्थात् अपने उस स्वभाव के ऐश्वर्य को जनता में प्रकट मत कर। तू मौन रहता हुआ ही सतत जाप करता रह

(१६)निश छुय बान भरित शिवमसय,
रस नावित चित ।
पूरित भक्ति पात्र ह्यत ।
सोऽहं भाव चोनूये ।
प्रकाशस म्य वन्याम ॥

तेरे पास ही शिवात्मक आसव से भरा हुआ पात्र (मधु-कलश) है। चित्शक्ति को ही रसमय बना करके उसमें भर दिया है भक्तिरूपी चषक (पान पात्र) को लेकर के उस में भर भर के सोऽहं भाव की भावना से बस उसे पीते रहना है।

(१७ बाह द्वार बहि प्यठ कुन रवार,
भा विस्तार गव ओंकार ।
प्रणवान्त अनुभाव ध्यान धार ।
शुन्याकार तोनूये ।
प्रकाशस म्य वन्याम ॥

बारह द्वारों के मार्ग से अपनीप्रवधान शक्ति को बारहवे द्वार से भी उपर चढ़ा ले। (कुण्डलिनो के छः चक्रों में से एक

एक में ऊपर और नीचे की ओर एक एक द्वार अर्थात छिद्र, होता है। इस तरह उसमें बारह बने हैं। इनसे ऊपर अध्वद्वादशान्त होता है जो शिखा की चोटी पर माना गया है। वहीं प्रणव की बारहवीं मात्रा का, अर्थात् उनमना का स्थान माना गया है)। प्रकाश का विस्तार ॐकार होता है। प्रणव की अन्तिम मात्र को अनुभव में लाकर उसी पर धारणा को ठहरा दे। वहाँ प्रपञ्च-शून्य शुद्ध परशिव अत्यन्त सूक्ष्मतर रूप में ठहरा रहता है।

(१८) चैतन्य ज्योत विमर्शमान,
अनुभवरूप ज्ञानी ज्ञान।
परमानन्दघन विज्ञान।
मूर्ति ननि नोनूये ॥
प्रकाशस म्य वन्याम ॥

चैतन्य की ज्योति सदा स्वात्म-विमर्शन करती ही रहती है वह स्वानुभवरूपिणी है और सर्वथा ज्ञान अर्थात चित्-प्रकाश ही उसका स्वरूप होता है। परम आनन्दघन विज्ञान (संवित्) उसका स्वरूप होता है। उसकी मूर्ति तो प्रकट से भी प्रकट है।

(१९) ऊर्ध्वाम्नायि ऊर्ध्वेश्वर,

ऊर्धस्थान छुय मन्दिर ।
च़ छुक पानऽ हरी हर ।
चय कैंह छुय न छोनूये ॥
प्रकाशस म्य वन्याम ॥

ऊर्ध्वाम्नाय के अनुसार ऊर्ध्व तत्वों का जो ईश्वर है, उसका ठहरने का स्थान ऊपर का ऊर्ध्व द्वादशान्त (शिखा का अग्रभाग) होता है। तू स्वयमेव विष्णु भी है और शिव भी है। तुझ में किसी भी प्रकार की कोई भी कमी नहीं है सौर भर्ग शिख आदि छ: आगमशास्त्रों को ऊर्ध्वाम्नय कहा गया है

(२०) चय प्यठ द्वादशान्तस शय,
चय चित रव शिव चिन्मय ।
ज्योतिष्मान परमाद्वय ।
चय विन कस च वोनूये ॥
प्रकाशस म्य वन्याम ॥

तेरा ठहरने का स्थान तो ऊध्वं द्वादशान्त है। निश्चय पूर्वक तू ही चित्सूर्य है। तू परमाद्वयस्वरूप और सदैव अपने

प्रकाश से प्रज्वलित होता हुआ चिदात्मक पर शिव है। तेरे बिना तेरी पहचान किस को है।

(११) बाह्यान्तर च अन्तर्भूत,
अनुभवरूप चैतन्य ज्योत।
आनन्दमय, वनय क्या कूत।
सन्यर: खोत सोनूये॥
प्रकाशस म्य वन्याम॥

तू बाह्यजगत और आन्तर जगत में भी अन्तर्यामी रूप से विद्यमान है। तू अनुभवस्वरूप है और चैतन्य का प्रकाश है। तू आनन्दमय है हे आनन्दमय, मैं कहां तक तेरा कितना वर्णन करूं। तू गहरे से भी गहरा तत्त्व है। तात्पर्य यह है कि तुझे पूरी तरह से जानना और तेरा पूरा वर्णन करना हमारे बस को बात नहीं है।

(१२) देवो देव छुक पानय,
पूरित ज्ञान विज्ञानय।
भरित छुक अमृतुक बानय।
चय सर्वानन्द घोनूये॥

प्रकाशस म्य वन्याम ।।

हे देवस्वरूप तू स्वयं द्योतनशील और क्रीडन शील परमेश्वर है। तू ज्ञान और विज्ञान से भरा पड़ा है। तू तो भरा हुआ अमृतकलश है। तू ही स्वय घना सर्वानन्द है अर्थात् तू सर्वथा ही आनन्दघन है।

(२३) देवो छुक चय संज़ीवन,
ज़ीवन सार्यनय देवन ।
ज्ञानी छिय चय न्यत सेवन ।
एकानेक वोनूये ।।
प्रकाशस म्य वन्याम ।।

हे देवाधिदेव, तू ही समस्त जीवों और सभी देवताओं की प्राणप्रतिष्ठा करने वाला है। ज्ञानी लोग सदैव तेरा सेवन करते रहते हैं। तू एक रूप होता हुआ भी अनेक रूप है। इस तरह से तुझे पहचान गया है।

(२४) देवो ! छुक च ज़ानी ज़ान,
स्वज्ञान एक रूप विज्ञान ।

५.

चय चन्द्रम चय चितमान ।
चिदानन्द घनूये ॥
प्रकाशस म्य वन्याम ॥

हे देवाधि देव, तू ज्ञान ही ज्ञान है, अर्थात सर्वथा प्रकाश ही प्रकाश है। तू स्वयं प्रकट होता हुआ एकरूप अद्वय विज्ञान अर्थात सवितृस्वरूप है। तू ही चन्द्रमा है और तू ही चित्सूर्य है। तू चिदानन्दघन परम शिव है।

(२५) देवो छय यि चानी प्रीत,
चानिय रूप चानी रीत ।
सर्वात्मा च सर्वातीत ।
सर्वाकार खनूये ।
प्रकाशस म्य वन्याम ॥

हे देवाधिदेव यह सब कुछ तेरी ही प्रीति है, अर्थात् तेरी ही इच्छा की अभिव्यक्ति है तेरे ही रूप में प्रकट होने वाली तेरी ही पारमेश्वरी रीति यह सब कुछ है। तू सर्वातीत होता हुआ भी सर्वात्मक है। तुझे हम ने खोद खोद कर प्रकट कर लिया कि तू सर्वाकार है, अथवा तू सर्वाकार होता हुआ भी

अत्यन्त गहरा अर्थात् दुर्ज्ञेय है।

(२६) देवो छुक च संवित् बल,
चय विस्तोरुत स्वतन्त्रुक छल।
स्फारित छुक नित तिथुय निर्मल।
युथुय ओ सुख च प्रनूये ॥
प्रकाशस म्य वन्याम ॥

हे देवाधिदेव, तू संवित की शक्ति है। तू ने अपने स्वातन्त्रय की माया को फैला दिया। तू विश्व को विकास में लाकर भी स्वयं वैसे का वैसा ही निर्मल संवित् ही है तू अब भी वैसा ही निर्मल और उज्वल है जैसा कि तू था।

(२७) थलि थलि देव चय व्यापक,
प्रथ मुख मुख देव चय सन्मुख।
स्वस्वभाव अहं वखनख।
चय छुक नख नोनूये ॥
प्रकाशस म्य वन्याम ॥

हे देवाधिदेव, जगह जगह पर तू ही व्यापक भाव से ठहरा है। हे देव, प्रत्येक मुख से तू ही सम्मुख ठहरा है। सर्वत्र अपने स्वभाव से ही अहविमर्श द्वारा तू ही निरावरणतया प्रकट होता रहता है।

(२८) च़ य विन वःतो च़ य कुस माने,
च़ छुक सोरुय यि कुस जाने ।
च़ छुक नित नोव च़ यू क्या प्राने ।
च नाशान नाशवुनुये ।
प्रकाशस म्य वन्याम ॥

ज़रा बता तो सह' की तेरे विना तुझे कौन माने "तू सब कुछ है" इस बात को और कौन जाने तू नित्य ही अभिनवरमणीय है. तुझे किस प्रकार से पुरानापन आ सके फिर भी तू स्वयं छिपता हुआ सदैव छिपता ही रहता है।

(२९) कुनुय वन्तो कमिस गारे,
बिहित युस गव सु कोत लारे ।
सु मीलित वन्त कस प्रारे ।
हरीहर थान नोनूये ।

**प्रकाशस म्य वन्याम**

जरा इस बात को बता दे कि अकेला किस को अपने पास बुलाए। तात्वर्य यह है कि जो एक मात्र ही हो, जिसकी अपेक्षा से दूसरा कोई ही नहीं, वह किस को कैसे बुला सके। जो एक स्थान पर बेठे जट वह कहां दौड़े, अर्थात् जो अद्वय आनन्तघनन स्वरूप पर विश्राम ले ले, वह फिर कहाँ भटके। आत्म स्वरूप से मिलन हो जाने पर कौन किस का प्रतीक्षा करे। उस अवस्था में साधक हरिहर के स्थान पर स्थित होकर स्पष्ट शिवरूप ही प्रकट हो जाता है। तात्पर्य यह है कि उस अवस्था में साधक स्वयं विष्णुपद और शिवपद पर स्पष्टतया आरूढ हो जाता है।

(३०) **स्फारित शिव छु संवित् बल,**
**सकल धारित सुखी निश्चल।**
**बलीबलं युस सु कम्य हयोत तल।**
**विकल्पन गालवुनूये।**
**प्रकाशस म्य वन्याम**

शिव में सवित की परमेश्वरी शक्ति को फैला कर और विकास में लाकर ठहरा है। वह समस्त विश्व के रूप को धारण करके निश्चलभाव से आनन्दमय है। जो सब बलवानों से भी

नवान हो उसे कौन दबा सके। दबाने वाले विकल्पों को भी
ड गला देने वाला है।

प्रकाशस ना लुभुय नः छेदा,
विमर्शस वेशि कैंह भेदा।
सु ज़ानुन छुय न कैंह क्षेदा।
स्वज्ञानानन्द घनूये।
प्रकाशस म्य वन्याम ॥

प्रकाश का विच्छेद हम ने कहीं पाया नहीं (अत: प्रकाश विच्छेद से रहित अनन्त और असीम है) फिर विमर्श के साथ प्रकाश की कोई भिन्नता भी नहीं पायी गयी अर्थात प्रकाश सदा विमर्शात्मक ही होता है। उसे जान लेने में कोई भी कष्ट नहीं होता है, (क्योंकि वह सदा स्वयमेव चमकना ही रहता है) वह आत्मप्रकाश सदा चमकता हुआ आनन्दघन है।

३२ च़ मो कर कैंह करुन मशराव,
रटुन त्रावुन विकल्पय त्राव।
सुय चिन्मात्र स्वयं भासान।

**स्वज्ञानानन्द घनूये ।**
**प्रकाशस म्य वन्याम ॥**

तू कुछ भी मत कर। तू करने को भूल जा, अर्थात वृत्तिशून्यता का अभ्यास कर। त्याग और ग्रहण रूप विकल्पों को छोड़ दे (न त्यागी न परिग्रही भज सुख स्वस्थों यथावास्थित) वही चिन्मात्र परमशिव स्वयंमेव चमकता ही रहता है। वह स्वयं प्रकाशानन्दघन है, अर्थात स्वयं प्रकाशरूप होता हुआ सर्वथा और सर्वत आनन्दमय है।

(३३) **स्वभा यस भाति इयि भाये,**
**स्वभा तस गालि प्रत छाये ।**
**यि भा यस ज़ीव घन त्रायें ।**
**लभित छुय छांडवुनूये ।**
**प्रकाशस म्य वन्याम ॥**

हे भाई, जिस साधक को अपने वास्तविक अह स्वरूप का प्रकाश देखने में, अर्थात पहचान में आजाए, उसकी प्रत्येक छाया को, अर्थात उसके प्रत्येक आज्ञानात्मक निश्चय को उसकी वह स्वभा अर्थात उसके अपने स्वरूप की दीप्पि, गला ही देगी अर्थात नष्ट कर देगी । फिर यह जीवभावोचित भेदमयी प्रमयेता

प्रधान विषय प्रतीति जिसे अनुकुल ही बैठे, अर्थात जो प्रमये विषयों के आभासों को आत्मस्वरूपतया ही देखता रहे वह सदा अपने ही स्वरूप के प्रति उन्मुख बना रहता है, और उसे ढूढता हुआ उसे प्राप्त करके ही दम लेता रहता है।

(३४) क्या वन वन छु निर्वासिणस,

वनि कुस जानिहे युस पानम ।

शिवय थानी छु प्रत थानस ।

पानय पान थनूये ।

प्रकाशस म्य वन्याम ॥

निर्वाण दशा की, अर्थात परिपूर्ण मोक्ष दशा की वर्णना कैसे की जा सके। जो अपने आप को पहचान लेवे वह कौन और कैसे वर्णन कर सके। सभी स्थानों पर ठहरने वाला स्थान पति तो स्वयं शिव ही है। वह अपने को ही स्वयमेव सर्वत्र टहराने वाला है। तात्पर्य यह है कि प्रत्येक शरीर में रहने वाला शरीरी स्वयं शिव ही है।

(३५ योद कुंह आसि सद्‌भान,

गुरः कथ मानि परमस्थान ।

पाविय न दय तमिस कैंह पुश ।
निशि वुद्ध छि दर्शनूये ।
प्रकाशस म्य वन्याम ॥

यदि कोई सचमुच सद्बुद्धि वाला हो तो वह गुरू के उपदेश को ही सर्वोत्तम और ऊंचा आश्रम मान लेगा। उसे ईश्वर किसी प्रकार से किसी भी कमी को आने नही देगा। वह अपने पास ही दर्शन पा जाएगा।

(६६ टिकारामय रामस,
पर्या परमेशानस ।
छुय विमर्श सितारामस ।
धोरित रम्भवुनूये ।
प्रकाशस म्य वन्याम

टिकाराम कवि सर्वत्र रमणशील परमेश्वर की इस स्तुति को कर रहा है। वह सिताराम का अर्थात शक्तिसमेत शिव का विमर्श करता हुआ और उसे अपने स्वरूप में धारण करता हुआ अतीव शोभायमान बन रहा है।

१७

(८) सर्वात्मा सर्वकर्त्ता सर्वस युस त्वाय,
विश्वात्मा विश्वम्भर
विश्वस बुलसावे ।
स्वात्मा नै मशराये
पानी पान थाये ।
आगरो चय कव
रूदखो हागरचे छाये ॥

सर्वात्मक और सर्व कर्ता परमेश्वर जो सब के अनुकूल है, अर्थात सभी को अपने अपने व्यक्तिगत स्वरूप में ठहराता वाला है, वही विश्वात्मक तथा विश्व का भरण पोषन करने वाला मरमेश्वर विश्व को उल्लास में, अर्थात विकास में ले आता है। यदि वह अपने स्वरूप को भुल नहीं डालता और यदि अपने आप को अपने स्वरूप में ही ठहराए रखता तो हे विश्व के मूल स्रोत, तू ही स्वय इस प्रपञ्च की छाया में कैसे और कहाँ छिपा रहता। अथवा-वह वस्तुतः अपने स्वरूप को तो भूलता नहीं। वह अपने आप को सदा अपने स्वरूप में ही ठहराता है, (उससे जरा थर भी च्यत नहीं होता है)। फिर

हे जगत के मूल स्रोत, आश्चर्य है कि तू इस प्रपंच की आड़ में कसे और कहां छिपकर बैठ गया।

(२) आगरो चय़य जल़ पूरिथ
नदियि त ब्ययि आरय।
चय़ द्रामुन पृथ्वियि मंज,
नागरूप्य फेवारय।
जलदेवस वुछत जलता,
कुनिमा पत्ये चाये।
आगरो चय़ कव।
रूदखो हागरचे छाये॥

हे जल के मूल स्रोत, तूने ही नदियों और अटावयों (पत्थरों से भरे नदी के तासो) को जल से भर दिया। तू हा पृथ्वी के बीच में से चश्मे के रूप में फव्वारे की तरह निकला है। जलमय देव वरुण की जलमयता को देखों कि वह कहीं भी निवृत नहीं होती तो हे विश्व के मूल स्रोत, तू ही कहां और कैसे इस प्रपञ्च की छाया में छिगा बैठा है

(३) शुद्ध संवित् जल़ पूरित। चाक

चि़तभानय ।
ज़ानि योद कांह् भाग्यवान आसि
शुद्ध मुक्ति थानय ।
पनजिय शुद्ध छय कारण ।
दियि कस कुस दाये ।
आगरो च़य कव ॥
रूदखो हागरचे छाये ॥

चित्सूर्य की चाका नादी परिशुद्ध संवित् के जल से भरी हुई है। यदि कोई भाग्यवान हो तो वह इस बात को जान लेगा कि संवित् के जल की नदी परम माक्ष का विशुद्ध स्थान है तात्पर्य यह है कि परमात्मा के प्यारे साधक इस विश्व को सवित् के शुद्ध जल क चाका नदी ही समझते हैं उनकी अपनी विशुद्ध बुद्धि ही मोक्ष का कारण बनतो है। कौन किस को मुक्ति का दान दे सकता है तो हे विश्व के मूल स्रोत्र आत्म देव, तू स्वयमेव इस प्रपंच की छाया में कैसे छिपकर बैठ गया।

(४) देव द्वार च़यय शूभरोवुत ।

वाव जन दोरनोवुत ।
जड चेतन जन थोवुत ।
जड बाव न दोवुत ।
तमि तमि रुप तत् तत् वेशि ।
स्वप्रभा आदायें ।
आगरां चय कव ॥
रूदखो हागरचे छाये ॥

इस देव स्थान को तूने ही शाभोयमान बना दिया। इसे तूने तूफान की तरह गतिशील बना दिया। जडपदार्थों को भी मानो इस गतिशीलता के द्वारा चेतन जैसे बनाकर ठहरा दिया। फिर तूने इस जडभाव को ही शब्दायमान बना दिया, अर्थात जडभाव को ही प्रधानता के विमर्शों को तू ने इस सारी लीला को तव किया जब तू ने अपनी चित् प्रभा को ही उ उस वस्तू के विषय में उस उस रूप को लेकर के ठहरा दिया। तो हे विश्व के मूल स्रोत, तू ही स्वयं इस प्रपञ्च की छाया में कैसे छिप कर बैठ गया।

(५) जय वजे भा रूपो ।
पार्थिव न् जया जय ।

भारूपस परिपूर्णस ।
पथिय न क्षयाक्षय ।
पूरुत त्रिभवनारये ।
आगरो चय कव ।
रूदखो हागरचे छाये ॥

हे सतत जय शील प्रकाश रूप परमेश्वर तेरो जयशीलता और परायजशीलता ये आपेक्षिक दो भाव तेरे स्वरूप नहीं बन सकते। परिपूर्ण प्रकाश रूप परमेश्व क्षय और अक्षय इन दो आपेक्षिक भावों का पात्र बन नहीं सकता है। तू ने केवल अपनी प्रकाशरूपता से ही तीनों भुवनों को भर दिया अर्थात इन्हें प्रकाश में तू ले आया, जब इन तीन भुवनों की अभिव्यक्ति की इच्छा तुझ से हुई हे विश्व के मूल स्रोत, तू हा इस प्रपञ्च की छाया में कैसे और क्यों छिप कर बैठ गया।

महिमा धन । महिमाचोन ।
वनि कस क्युथ कथ हयू ।
वनि क्या आव चोन महिमा ।
वनि कस कुस ? युथ छू ।

च्यापक छुख पाञःपानय ।
पूरित शायि-शाये ।
आगरो च़्य कव ।
रूदखो हागरचे छाये ॥

हे महिमाघन परमेश्वर, कौन यह कह सके कि तेरी महिमां कैसी है और किस के समान है? तेरी महिमा की पूरी पहचान किस को आ गई? कौन किस को कह सके कि वह महिमा इस जैसी है। तू स्वयमेव सर्वव्यापक है और जगह जगह तेरी ही सत्ता भरी हुई है। हे विश्व के आदि स्रोत तू बता कि तू इस प्रपञ्च की छाया में क्यों छिपा बैठा है।

(७) कुस ज़ानि चोन महिमा ।
युस क्षण क्षण यियि मरणन ।
सुय ज़ानि युस गुर मारग ।
शरबन शिव-च़रणन ।
भैरवानुग्रह । देवबुद्ध योद ।
कांसि वुद्यस आये ।

आगरो चय कव ।
रूदखो हागरचे छायें ॥

जो जीव क्षण क्षण में मरते रहते हैं उनमें से कौन तेरी महिमा को जान सके उसे वही जान सकता है जो गुरु के द्वारा बताए हुए मार्ग से शिव के चरणों की शरण में आ गया हो ऐसा करने से जिस पर भैरवनाथ का पूर्ण अनुग्रह हो जाए और उस से यदि किसी को देवी बुद्धि उदय को प्राप्त हो जाए तो तव तेरी महिमा को जान सके। हे विश्वके....——॥

(८) त्वं संवित् परमाणु ।
सर्व सर्वाधार ।
शून्यातिशून्य सर्वातीत ।
जयवुन सर्वाकार ।
जांजीजाग्य पान् पन्‌ज़ी ।
पुरुषव प्रथ शायें ।
आगरो चय कव ।
रूदखो हागरचे छाये ॥

तू संवितस्वरूप है। तू परमाणु से भी सूक्ष्म हैं। और प माणुरुप द्रव्य ही तू है सब कुछ तू ही है और तू ही सभो का आधार है। ऐसा होता हुआ हो तू शून्य से भी अतिशून्य है और सर्वातोत विश्वोतीर्ण तथा सर्वोत्कृष्ट जयशील संवितमात्र ही है। तातपर्य यह है कि अपनी भी उत्कृष्ट माहिमा से तू हो त्रिभुवन रूप भी है और सभी आकारों से मुक्त भी है। साधक पुरूषों ने प्रत्येक भूमिका में अपने आप ही अपनी ही पहचान को पालिया। ......

(६) विचारस प्यत भवसर ।
तारवुज छैन् दहबुद्ध ।
सत्जन सङ्ग् सुविचारस ।
धारवज छय सत्विध ।
भवसागर तरि सुय युस ।
कांछि तरणोपाये ।
आगरो चय कव ।
रूदखो हारगचे छाये ॥

तु जरा विचार में पड़जा कि यह शरीर के विषय में ठहरे हुए अहम्भाव की बुद्धि भवसागर से तुझे पार ले जाने वालो नहीं है सज्जनों के सग से सीखी हुई सच्ची विधि ही सद्विचार

को धारन करने वाला है। भवसागर के पार वही हो सकेगा जो पार होने के इस उपाय की अभिलाषा करे। — —

१० पानय विचारस् प्यत ।
क्या ओसुख त क्या छुख ।
कुनि विठान वन वनय ।
कुनि सांपनान छुख न्युक ।
कुनि आसान मूदमुत जन ।
कुनि मारान आये ॥
आगरो चय कव ।
रूदखो हागरचे छाये ॥

तू स्वयमेव इस विचार में पड़ जा कि तू क्या था और अब तू क्या हैं। इन संसृति के वनों में तू कभी मौटा हो जाता है और कभी क्षीण हो जाता है और कभी कभी तो मानों तू मरा हुआ जैसा होता है और कभी सब हठलाता जाता है। — —

(११) अमय ! मो मान मर पान
अमरात्मा वनि अन,

सत् जन छिय अमरीश्वर
सेवान रात्र दिन ।
मरि मंज अमर सेवख
मरि जांह ना भाये ।
आगरो चय कव ।
रूदखो हागरचे छाये ॥

हे अमर शिवरूप प्राणी, तू यह मत मान ले कि तू मरणशील है। तू अपने अमर आत्मा स्वरूप को पहचान में ले आ सज्जन महा पुरुष दिन रात अपने अमरेश्वर भाव का ही सेवन करते रहते हैं। यदि तू मरनशीलता के व्यावहारिक प्रपञ्च के भीतर ही अपने अमर शिवभाव का सेवन करेगा तो हे भाई तू कभी भी मरण के चक्कर में नहीं पड़ेगा। — —

(१२) चितभानुक चमकुन योद्
हदि काछक त सेवुन ।
स्वप्रकाशनन्द निर्भर,
शिव छुय निशि ननि नोन्न ।

अनुभवरूप नित्योदित,
स्वात्म दीप्त अनुभाय ।
आगरो चय कव ।
रूदखो हागरचे छाये ॥

यदि तू हृदय में चित्सूर्य के चमकने की तीव्र इच्छा करेगा तो उस इच्छा के प्रभाव से सदाः उसका सेवन कर ले । (यह इच्छोपाय का प्रकार है) आनन्दधन स्वप्रकाश शिव तेरे पास ही है, वह सवर्था प्रकट ही है । वह अनुभाव रूप है, सततोदित है और सदा स्वयमेव अपने प्रकाश से ही चमकता रहता है उसी के अनुभव में ले आ ।

(१३) मन प्राण शोमराव आदौ,
चित्तवृत निष्कल थाव ।
करि बुदय स्वप्रभावय,
हृदयाकाश चितरव ।
चित शान्त क्षोभान्त याज,
स्वप्रभा चमकाये ।

आगरो चय कव ।
रूदखो हारगचे छाये ॥

पहले तू मन और प्राण के व्यापारों को शान्त कर फिर चित्तवृत्ति को विपय शून्य बनाए रख। तव तेरे हृदय रूपी आकाश में चित्सूर्य अपने ही प्रभाव से स्वयं उदित हो जाएगा ज्यो ही चित्त शान्त हो जाएगा और ज्यों ही उसका क्षोम समा त हो जायगा त्यों ही आत्मप्रकाश चमक उठेगा।

(१४) भाग्यवानस कासि योद यियि,
भैरवानुग्रह उदयस ।
चित ज्योत्यानुसार हृति धरि,
पुशरिथ पान अद्वयस ।
चैतन्य ज्योति ज्योतिष्माय,
भान अनुसधाये ।
आगरो चय कव ।
रूदखो हागरचे छाये ॥

यदि किसी भाग्यवाय को कभी भैरवनाथ शिव का अनुग्रह

उदय में आजाए तो वह अपने आप को अद्वय अवस्था को सौंपकर चित् प्रकाश के अनुसार ही अपने हृदय में (अपनी शिवरूपता का) अनुसन्धान धारण करेगा वह चैतन्य की ज्योति से चमकीले चित्सूर्य का अनुसन्धान करेगा।

(१५) सिरियय पर्जनवि सिरियस,
वीर्यय मानि वीर्यस।
चि़तशक्त वातिथ छय।
चि़त-शिव गांम्भीर्यस।
शिव-शक्तिमत् चैतन्य त्वत।
नित विमर्शाये।
आगरो च़य कव।
रूदखो हागरचे छाये॥

सूर्य ही सूर्य को पहचान सकेगा। वीर्य (सामर्थ्य) ही वीर्य को मान लेगा। चित्शक्ति ही चिद्रूप शिव की गम्भीरता का अवगाहन किए हुए है। तो आत्मभाव पर ठहरा हुआ साधक शिव और शक्ति के सामरस्यात्मक चैतन्य तत्त्व का सदा विमर्श करता है। ---

(१६) दिन रात्र ब्रम शङ्काथि रोस्त ।
यिथ चतकान रव ।
यिथ भेदा भेद ब्रमरोस्त ।
नित आनन्दी-शिव ।
तिथ प्रकाशानन्दमय ।
सन्तस् थ्यत थाबे ।
आगरो चय़ कव ।
रूदखो हागरचे छाये ॥

वह अहोरात्र भ्रम से और शङ्कर से रहित होकर उस तरह से प्रकाशमान होता रहता है जिसतर सूय सदा चमकता है। जिस तरह से भेद और अभेद को मारस्परिक शंकाओं और भ्रान्तियों से रहित शिव स्वयं सदैव अपनी आनन्दमयता में ठयरता है, उसी तरह से वह ऐसे साधक सन्त की भी प्रकाशानन्दमयी स्थिति को नित्य बनाए रखता है।

(१७) स्वात्मय छुय देबन हुन्द त ।
ज़ीवन हुन्द ज़ीवन ।

स्वात्मय छुय सर्वात्मा ।
स्वात्मर्य संजीवन ।
स्वात्मय शिव-शक्ति गुरु-मुख ।
तत्त्व वाणी द्रायें ।
आगरो चय कव ।
रूदखो हारगचे छाये ॥

सभी की अपनी आत्मा ही देवताओं और जीवों का जीवन वह स्वात्मा ही सभी की आत्मा है और वही सवस्वरूप है। स्वात्मा ही सभी में प्राणप्रतिष्ठा करने वाला तत्त्व है। स्वात्मा ही शिव-शक्ति मय परम तत्त्व है। गुरु जी के मुख से यही तात्विक वाणी निकली पड़ी। — — —

(१८) श्रद्धावान ज्ञान निर्वाण ।
सिद्धान्त सिद्धाधार ।
आब्रह्मस्तम्बपर्यन्त ।
भान एकान्त ईश्वर ।
पानीपान पर्जानिथ ।
मन्ज मो रोज़ भाये ।

आगरो चय कव ।
रूदखो हागरचे छाये ॥

हे श्रद्धावाले साधक, तू निर्वाण सिद्धान्त को, अर्थात् मोक्ष सिद्धान्त को सिद्धजनों का आधार मान ले। तू फिर ब्रह्मा जी से लेकर एक क्षुद्र पौधे तक समस्त प्राणिवर्गों को एक मात्र परमेश्वर ही जान ले हे भाई तू अपने आप ही परमेश्वर भाव को पहचान कर संसृति के भीतर अब मत ठहर। अर्थात् तू अब मुक्त हो जा।– ...

(१६) कव चामुत छुख कूजन ।
कया कर रात्र दिन ।
कर कर मौ कर अरसर ।
छिन कर संकल्पन ।
भिन्नभिन्न भेद त्राविध ।
छिन्नाछिन आये ।
आगरो चय कव ।
रूदखो हागरचे छाये ॥

तू "हाथ मैं क्या करू क्या करू " इस प्रकार की चिन्ताएं करता हुआ तू दिनरात कोनों में क्यों समाया रहता है करने कराने कीं परेशानियाँ मत कर। तू संकल्पों को छोड़दे। तू अर्वाच्छन्नता और अनवच्छिता के क्षोभों से होने वालो भिन्नता और अभिन्नता के भेद की शङ्काओं को छड़ कर सङ्कलपों ही बन्द करदे

(२०) कव धारथ छल छागंर
हृदयस, पशु - मूर्ति !
थोर गोरथ मशरोवथ
चैतन्य स्फूर्ति ।
अन्द्य त्रोवुथ गम्भीरूत
वुबलनचे ग्राये
आगरो चय कव ।
रूदखो हागरचे छाये ॥

तू ने पशु भाव को धारण करके अपने हृदय में क्षोभों को स्थान क्यों दिया। तू ने क्यों थर थराहट का आवहन किया और क्यों चैतन्य की स्फूर्ति को भुला डाला। फिर तूने चञ्चलताओं के इशारे से अमनी गम्भीरता को एक ओर क्यों

फैंक दिया। — —

(२१) त्याग योंदवय अनुभावरव
हन हन निशी त्रावख,
अति निष्कल थ्यत थावख
एकान्त एक भावख।
भावनायि स्वछन्द आनन्द
बोध प्रावखमाये
आगरो चय कव।
रूदखो हारगचे छाये॥

यदि तू त्याग को अनुभव में लाएगा, और जरा जरा कर के (थोड़ा थोड़ा करके) अपने से सब कुछ छोड़ देगा। फिर यदि तू अपनी स्थिति को निष्कल (क्षोभ रहित) अवस्था में ठहराएगा और एकान्त में परम अद्वय भाव की भावना करेगा, तो हे भाइ तू उस भवना के द्वारा स्वतन्त्र आनन्दमयी शुद्ध बोधरुपता को प्राप्त करेगा। — ... —

(२२) सर्वाधार देवानुसार

सर्व सर्वाकार
भावनायि योद साराऽतिसार
गुरवर बारम्बार,
प्रकटिय निशी चैतन्य तत्त
तत्पर थ्यत थाये
आगरो चय कव ।
रूदखो हागचे छाये ॥

उस प्रकार की भावना के अभ्यास से यदि तूझे अपने सामने वह चैतन्य तत्त्व बार बार क्षणं २ प्रकट होता रहे तो सभी का आधार है सभी देवताओं में अनुस्यूत है सब कुछ है. सर्वाकार है. सार का भी सार है. और वास्तविक सद्गुरु रुप में, तो तू उसी पर अपनी स्थिति का ठहरा दे ... —

(२३) ब वनय चेय भावनायी सिद्ध
सत्परमार्थच विध
प्रथमाभास अभ्यास दियि
दर्शन सिद्ध सद्विध

कंह मौ रोज़ बोज़खै
पान पुशरिथ शिवाये
आगरो चय कव ।
रूदखो हागरचे छाये ॥

मैं तुझे यही कहूँगा कि पारमार्थिक सत्य को पाने की विधि उस भावना से ही सिद्ध होती है। प्रथमाभास से ही वह सिद्धों को उत्तम विधि दर्शन दिला देगी। यदि तू मान जाएगा तो तू अपने आप को अर्थात् अपनी जीव स्वरुप को परमशिव को अर्पण कर के कुछ भी शेष मत रह, अर्थात् शिवरुपता में ही ठहर और दहादि के प्रति अहम्भाव को मिटा दे। --

(८४) कंह भौ रठ कंह भौ त्राव
चित केवल अचलाव,
हनि मोह घट घज़रं
हृदि वुदयिय चैतन्य रव ।
चित प्रकाश विमर्शये
शिवानुस न्धाये
आगरो चय कव ।
रूदखो हागचे छाये ॥

तू किसी विषय का ग्रहण भी मत कर और किसी का परित्याग भी मत कर तू केवल अपने चित्त को अचल, अर्थात वृतिशून्य बना दे तब तेरी मोह की घटा का घनापत क्षीण होता जाएगा और हृदय में चित् सूर्य का उदय हो जाएगा तब तू अपने चित प्रकाश का विमर्शन करता रहगा और शिव भाव का अनुसन्धान करता रहगा। - ..

(२५) गुरु - गुरु मात्रअनुसार
ब्यथि कैंह मौ हीद धार,
कैंहमात्रस मंज़ भूधर
हरिहोमुठ बिस्तार
कँह न कैंह यम्य अनुसधोन
सुय अनुस-धाये
आगरो चय़ कव ।
रूदखो हागरचे छाये ॥

तू गुरु के उपदेशवाक्यों का ही अनुसरण कर। और किसी बात को हृदय में धारण मत कर... — ... —
जो कुछ भी न होता हुआ भी कुछ है, उसी तत्त्व का अनुसान्धान जिस ने किया, वही परमेश्वर भाव का सच्चा अनुसन्धानकरता है।

(२६) सुरनव निशि हन हन छिन
क्षण क्षण सुर सेवन,
सोरूय त्राव, सार अनुभाव
शून्यादपि शून्य मन ।
शून्याशून्य वर्जित मेल
चैतन्य शून्याये
आगरो चय कव ।
रूदखो हागचे छाये ॥

सङ्कल्पो विल्पों से धीरे धीरे छूट जा क्षण क्षण में चेतना स्वरूप आत्मदेव का सेवन कर। समःत प्रमये विषयों को छोड़ दे। सारभूत (चित्प्रकाशो) वस्तु का अनुभव करता रह मन को शन्य से भी अतिशून्य बना दे। लडात्मक सून्य के और विषयात्मक अशून्य को छोड़ कर तू अनवच्छिन्य चैतन्य रूपी महाशून्य के स थ एक हो जा।...

(२७) बोज़खय चित ! केह भौ रोज
स्वानुभव सत् स्वर वोज़

केह न रोजनय मोह हनि
धनि स्वानन्द स्वानुभव रोज
आनन्द रस पूरिय
शिव शक्ति प्रथ आशाये
आगरो चय कव ।
रूदखो हारगचे छाये ।।

हे मेरे चिन्त यदि तू मान जाएगा तो तू कुछ भी शेष मत रह जा। अपनी अपरोक्ष अनुभूति से सत्य नाद को (शुद्ध अहविमर्श को) सुनता रह। कुछ भी शेष न रह जाने से तेर माह क्षीण होता जाएगा और आत्मानन्द घना होता जाएगा तब तू अपच स्वरूप की अनुभूति में ही ठहरा रह उसमें शिव की शक्ति तुम्हें हर एक दिशा मे आनन्द के आस्वार से भर देगी।

(२८ शरणगत जननय छुख ।
अनुग्रह जननात्मा ।
परमात्मा मर्शन छिय
नित तिम मननात्मा !
चानि अनुग्रंह मोलिथ गय

स्वज्ञान जोत्स्नाये
आगरो चय कव ।
रूदखो हागरचे छाये ॥

हे परमेश्वर, तू शरणगत जनों के उपर अनुग्रह शक्ति-प त करने वाला है। वे अनुग्रहीत साधक परमात्मभाव के सतत विमर्शन से नित्य हो उसके मानव में लग जाते हैं पश्चात् तेर उस अनुग्रह से ही वे स्वात्मप्रकाशरूपी चान्दनी में मिलकर उसके साथ एक हो जाते हैं।

(२६) जय भोविनय परमाये
चैतन्य शिवाये
ओं तत्सत शिव शक्ति मत
परमानन्दाये ।
अति थ्यर थ्यत, हिमिखिखित
शून्यति शून्याये
आगरो चय कव ।
रूदखो हागचे छाये ॥

तुझ चैतन्यस्वरूप परम शिव की जय जय कार हो। ॐ तत्सत् स्वरूप शिव और शक्ति के सामरस्यात्मक परम आनन्दरूप तेरी जय जय कार हो। हिमाचल पर्वत को तरह अति-स्थिर स्थिति में ठहरे हुए हे शून्यातिशून्य स्वरुप आप की जय जय कार हो ... ।

(३०) चिन्तक छुख चिन्तामणि
स्वं महिमा चेनतख
देवगण क्रीडा कारण
विषय इन्द्रिय जेनतख ।
छिय आदीन चानि आज्ञायि
भा बलवान भाये
आगरो चय कव ।
रूदखो हागचे छाये ॥

हे चिन्तन करने वाले साधक, तू चिन्ताभनि हैं, ज़रा आपनी महिमाओं को जान ले। विषयो से क्रीड़ा करने वाले देवगण तेरे इन्द्रियां जो हैं, उन्हें तू जीत ले हे प्रकाश के बल से बलवान भाई तेरी आज्ञा के अधीन सारे इन्द्रिय रूपी देव गण हैं। ... — —

(३१) वेद्य वेदन शब्दार्थी
वेदक चय, वेत्ता
वासनान्तर वालवाशन
वोनन वोल चित्वा ?
त्वं कर्ता सुविवेकी
त्वं अविवीकाये
आगरो चय कव ।
रूदखो हागरचे छाये ॥

वेद्य विषयों का वेदन रूप ज्ञानों का, शब्दों और अर्थों का जानने वाला प्रमाता तू ही है। वासनाजलों के समस्त पाशों का बुनने वाला भी तू ही है। तू ही कर्ता है तूही सुविवेकी भी है और तू ही अविवेकी भी है। ... ... ...

(३२) चय न कुनि कांह फलदाता
च न कांसि केंह मगवुन,
पाञपानय पानसय वेशि

यिथ तिथ चित रगंवुन ।
तमि तमि क्रम रूप तत् तत् वेशि
पूरित वासनाये
आगरो चय कव ।
रूदखो हारगचे छाये ॥

तेरे लिए कर्मफल देने वाला कोई कहीं नहीं है तू किसी कुछ मांगने वाला भी नही है। तू अपने आप ही आपके हो लिए जिस जिस किसी भी प्रकार से चित्तरञ्जन करने वाला है तू उस उस क्रम मे उस उस रूप में उस उस के प्रति वासनाओं से भरा हुआ भी है अर्थात् यह दृश्य भी तेरी ही शक्ति का एक विलास है।

(३२) च़ न सत् बुद्धिमान आ सवुन
चय न सत् कें्ह भासवुन
चोन कुनि कांह संकल्पय
निष्फल छुन आसवन
चानि प्रानि संकल्वच
सिद्ध प्रारब्धाये

आगरो चय कव ।
रूदखो हागचे छाये ॥

तू सत् नहीं। (क्यों कि। सत् को असत् की अपेक्षा से सत् कहा जाता है पूर्ण को सत् या असत् नहीं कह सकते) बुद्धि आदि अन्त: करणों वाला भी तू नहीं तूझे कोई भी वस्तु सत् (या असत्) नहीं भासती है। तेरा कोई भी इच्छा स्पन्दन कभी भी निष्फल नहीं हो जाता है। तेरे पिछले संकल्प की सिद्धि ही ये प्रारब्ध बन जाते है — —

(३४) चय यत प्यठ राग धारान
तिय चयय वेशि लारान
चय युस युस सूक्ष्म गारान
सुय सुय स्थूल सारान
नोंव प्रोन चोन संकल्पय
चयय सुख दु:खाये
आगरो चय कव ।
रूदखो हागरचे छाये ॥

जिस वस्तु के प्रति तू राग करता है वही वस्तु तेरे में प्रकट हो जाती है। तू जिस जिस सूक्ष्म वस्तु को चाहता है (कि स्थूल हो जाए) वही वही वस्तु सद्यः स्थूल हो जाती है। नया और पुराना सारे का सारा तेरा सङ्कल्प ही है। वह जीव रूप में प्रकट होते हुए तुझ को ही सुख दुःख देता रहता है।

संकल्प से यहां इच्छा मात्र अभिप्रेत है। तात्पर्य यही है कि परमेश्वर ही सब कुछ करता और भोगता है फिर भी वह चिदानन्दघन परमेश्वर भाव से च्युत नहीं होता

(३५) बाह् यस कांसि मित्राचार
धारख छुय मित्रय ।
यौदवय कांसि शत्रुत
अनुसारख छुय शत्रय ।
संकल्पस चानिस मा
विपरीत वुपज़ायं ।
आगरो च़य कव ।
रूदखो हागरचे छ़ाये ॥

यदि तू किसी दूसरे के साथ मित्रता का आचरण

करेगा तो वह तेरा मित्र ही बनेगा। यदि फिर किसी के साथ शत्रुता के अनुसार बर्ताव करेगा तो वह शत्रुता के अनुसार बर्ताव करेगा तो वह शत्रु ही बनेगा। इस तरह से तेरे सकल्प के अनुसार ही घटनाएं घटेंगी उससे उलटा नहीं घटित होगा।

(३६) चय योर तोर सर्वकर्ता
सूक्ष्मस वा स्थूलस
भ्रम त्राविथ पजि़ बोज़। किञ
सार गार कर्त मूलस
चय विना छुन कांह प्रेरक
चानि हृदयुक भाये
आगरो चय कव।
रूदखो हागरचे छाये॥

वस्तुतः तो तू ही इधर से भी सर्वकर्ता है। तू ही सूक्ष्म संसार का और स्थूल संसार का एक मात्र कर्ता है। भ्रान्ति को छोड़ करके सच्ची अर्थात् यथार्थ बुद्धि से तू मूल वस्तु का परीक्षण कर ले। तो हे भाई तुझे यही सिद्ध होगा कि तेरे हृदय को प्रेरणा देने वाला तेरे से भिन्न और कोई नहीं है ... —

तन शुत वु छत यन सोंपनुख
सन्मुख यथ नगरे
चि़ बिना वनत् मा बियि कांह्
अति कुनि कैंह सगरे ।
युस बीज़ा सगरोवुथ
सुय फल तत् द्राये
आगरो चय़ कव ।
रूदखो हागरचे छाये ॥

तू उस समय से देख ले जिस समय से तू इस (देह रूपी) नगरी के साम्मुख्य में आया परीक्षण करके कह दे कि कहीं तेरे विना भी कोई इस देह रूपी बगीची को कहीं कुछ सींचता तो नहीं। तात्पर्य यह है कि इसके द्वारा केवल तू ही व्यवहार करता है तेरे विना और कोई नहीं करता। जिस बीज को तूने सींचा उसी फल को उससे पाओगे। ... —

(३७) वननस तिय अज्ञान मेघ
यव सअत्य यियि च़लनस

वुदि सुज्ञान द्वादशान्ती
रव, मोह यियि गलनस
सत्स्वभाव सत्गुर मुख
द्रामच आज्ञाये
आगरो चय़ कव ।
रूदखो हागरचे छाये ॥

गुरुजन उसी बात को कहगे जिस से अज्ञान रूपी मेघ भाग जाएं और यथार्थ ज्ञान के द्वारा ऊर्ध्व द्वादशान्त में चित सूर्य उदित हो जाए तथा मोह गलने लग जाए, उत्तम स्वभाव वाले सद्गुरु के मुख से तो यही आज्ञा निकल पड़ी है।

(३१) निच कथ छन मानुष्य देह
प्रावित अज्ञानी
पुशि ज़न गुरु पद रोसत आसि
पोश जन अज्ञानी
चुयि शीति लछि नरकन वेशि

पश पश तसभाये ।
आगरो चय कव ।
रूदखो हागरचे छाये ॥

यह कोई छोटी बात नहीं है कि प्राणी मनुष्य शरीर को पा कर भी अज्ञानी ही रहे। गुरु के उपदेश की सहायता में से रहित मानव पशु के समान अज्ञानी ही रहता है। हे भाई चौरासी लाख नरकों के विषय में उस पशु पर तू शोक प्रकट करता रह। — —

(४०) भाग्यवानस कांसि योदवय
पुण्यकृत यियि वुदयस
अनि उदयस वैराग्य - धारि
सत्संकल्प हृदयस
सत्य-सत् सतगुरु मार्ग
छांडि तरणुक पाये
आगरो चय कव।
रूदखो हागरचे छाये ॥

यदि किसो भाग्यवाश मानव को कभी कोई पुन्य कर्म फलोन्मुख हो जाए तो वह वैराग्य को अपने में जगा देगा और हृदय में शुभ सङ्कल्प को धार‍ करेगा। वह यथार्थ सद्गुरु के मार्ग पर चलता हुआ संसार से पार उतरने के उपाय को ढूंढ लेगा। — —

(४१) सत् श्रद्धावानस वेशि
दयाल छुय गुर्वर
गुर श्रद्धावानन छिय
दयाल पान् सुरगुर
भव्सागरस तरणार्थी
करनस वुपाये
आगरो च्‌य कव ।
रूदखो हागरचे छाये ॥

सच्चे श्रद्धावान शिष्य के ऊपर सद्गुरु दयावान बनता है। गुरु पर श्रद्धा रखने वालों के ऊपर स्वय देवताओं के गुरु भी दयावान बन जाते हैं संसार समुद्र को पार कराने के लिए वे उस के लिए उपाय कर देते हैं। —

(४२) ऊध्वम्नायि मन्त्रात्मा
द्वादशांन्ती भरि थ्यत
गुरू भैरवानुग्रह् योग लय
पत्य चानित चित वृत
प्राणापाणो द्वौ लय
शम सुषुम्नाये
आगरो चय कव ।
रूदखो हारगचे छाये

मन्त्र के साथ अभेद भावना करने वाला साधक ऊर्ध्वाम्नाय (और भर्गशिक्षा आदि आगमों) के सहारे से ऊर्ध्व द्वादशान्त पर अपनी स्थिति को ठहराता है । गुरु स्वरुप भैरवनाथ के अनुग्रह से प्राप्त योग की लय से चित्रवृत्ति को शान्त करके प्राण और अपान दोनों का लय समान के भीतर करके सुषुम्ना के भीतर प्रवेश करके शान्ति को प्राप्त करता है। — ..

(४३) ऊर्ध्वस्थो - ऊध्वम्नाय
अमृत - मद खांसी

विबन्तो अभ्यासी
परमानन्द वासी
शिव-शक्तिमत विकसित
हृत् आनन्द पूरणाये
आगरो चय कव ।
रुदखो हागरचे छाये ।।

ऊर्ध्व द्व दशान्तर पर ठहरा हुआ योगी ऊर्ध्व - आम्नाय से प्राप्त अमृत रूपी मदिरा से भरे प्यालों को पीते हुए योग के अभ्यासी परम आनन्दमयी दशा पर ठहरते हैं। उनके विकसित हृदय शिव की परा शक्ति का आधार बनकर उन्हें अपने में आनन्द को भर देने का उपाय बन जाता है।

(४४) भारुपो कवौ रुदखो
मोह मेघचि छाये
मार्ताण्डो कवौ वोलखो
देह चे चाकाये
अगरो चय कव्
रुदखो हागरचे छाये ।।

हे शुद्ध प्रकाशरूप आत्मा तू मोहरूपी मेघ की छाया में क्यों छिपकर बैठा। हे मार्ताण्ड भगवान, तुझे शरीर रूपी चाका नदी ने क्यों घेर कर के रखा हे जलप्रवाह के मूल स्रोत, तू प्रपन्च की छाया के भीतर छिप कर क्यों रहा।

## १६

(१) **भगवान टोठयोव भाग्यवन वाल्यन**
**भाग्यवानन नित।**
**युस भा भासवुज त आसवुज**
**देवन त जीवन अमृत ॥**
**भाग्यवन वाल्यन**

भगवान सदा से उन भाग्यवानों पर सन्तुष्ट होते रहते हैं जो चित् प्रभा रूपी संवित के गीत गाते हैं। उनके प्रति वह संवित की उस प्रभा के रूप में प्रकट होता रहा जो प्रभा सदा अपने बल से ही चमकती रहती है और देवताओं तथा मर्त्य प्राणियों के लिए अमृतमयी जीवनशक्ति बनती ही रही है।

(२) भाग्यवनवाल्यन सर्वाधान
भगवान छुय सन्निधाव ।
विमर्शमान भाग्यवान छिय,
भाग्यवान, बोज़खै सत्य सत्,
भाग्यवन वाल्यन

समस्त बिश्व को धारण करने वाला परमेश्वर उन महापुरुषों के सामने समीप ही उपस्थित रहता है जो चित्प्रभा रूपी संवित के गीतों को गाते रहते हैं यदि तू सर्वथा सत्य बात को सुनना चाहता है तो वह यह है कि सच्चे भाग्यवान व्यक्ति ही उस पारमेश्बरी संवितप्रभा का बिमर्शन भी करते हैं और उसके गीत भी गाते रहते हैं।

(३) या भा ब्रह्मेश, जीव सा,
तत्सवितो भर्गो देव ।
स्वप्रभा भास्वर रुप बाह्यान्तर
चमकित आदित्य ॥
भाग्यवन वाल्यन

जो संवित् भा ब्रह्म, ईश्वर और जोव के रूप में चमकती है वही उस जगत की सृष्टि करने वाले सविता का वरण करने योग्य अर्थात उपनाने के योग्य, क्रीडन शील तथा लोलामय तेज है वह बाह्य और आन्तर जगत में अपनो ही प्रभा से भास्वर बनी रहती हुई आदित्य के जैसे रूप में सदा चमकती रहती है।

(४) **या भा सर्वात्मा स्थुल सूक्ष्मा**
**धारभूत रवात्मा**
**सा भा भारुप भरित आत्मा**
**चित चैतन्य संवित् ॥**
**भाग्यबन बाल्यन**

जो सवित्-प्रभा विश्वात्मक है स्थूल तथा सूक्ष्म जगत का अधार बनी हुई है तथा सूर्य की तरह स्वय चमकती रहती है। वह प्रभा प्रकाशरुपता से भरी हुई है, वही आत्मा है वह चित् स्वरुचा है, वही चैतन्य है और उसी का नाम सँवित् है।

(५) **निराकार स्वस्वरूपानुसारी**
**सर्वाकारी ।**

भवभय हारी सर्वाधारी
सर्वात्मास्थित
भाग्यबन बाल्यठ

वह प्रभा निराकार होती हुई भी अपने ही उन उन आकारों का अनुसरण करती हुई सर्वाकार बन जाती है बह भवमय का हरण करने वाली और सभी का आधार बनी हुई सभी में व्याप्त होकर ठहरी है। ......

(६) प्रकाशबिमर्श किञ बर्जवित
सा शून्याशून्य ।
भघबत भा या स्बप्रभा मात्रय
बिमरत त्रिजगत ॥
भाग्यबन बाल्यन

प्रकाश और बिमर्स की सामरस्यता से बह चित्प्रमा शून्य अर्थात् अभाव और अशून्य अर्थात् जगत दोनों परे रहती हुई विद्यमान है अर्थात् इन दोनो आपोक्षिक भावों से उत्तीर्णा है जो वह परमेश्वरी प्रभ है. वह स्वप्रकाश मात्र हैं और फिर भी तीनों जगतों को धारण किए हुए है।

) या परा पश्यन्ती भा मध्यमा
रूपी सा वाक
भिन्न वेध प्रथा भासवनि रूप
सा मूल प्रकृत
भागयवन वाल्यन

जो वह परा अर्थात् विश्वोत्तीर्ण प्रभा है, वही परा वाणी है और वही पश्यन्ती, मध्यमा (और वैखरी) वाणी के रूप में प्रकट हो जाती है। वही अपने से भिन्न वेद्य विषय के आभास को प्रकट करती हुई मूल प्रकृति के रूप में आभासित हो जाती है।

(८) नाना रूप प्रस्फारिय सैव
ना ना नैव
ईकैव बहुरूप वुलसाविथ
छय नर्तकवत्
भागयवन वाल्यन

वही नाना प्रकार के रूपों में विकास को प्राप्त होती हुई

भी वस्तूत: नाना रूप न होती हुई एक हो है। वह नर्तकी को तरह बहुत से रूपों को विकास में लाकर भी वस्तुत: एक ही है।

(६) बौध भानु स्वप्रकाशन मूर्ति
ज्योतिस्फूर्ति ।
नाद बिन्द्वात्मा हृदयाकाशस्थो
नित्योदित
भाग्यवन वाल्यन

स्वय मेव प्रकाशमानता ही बोध रूपी सुर्य का स्वरूप है। वही चिद्रप ज्योति की स्फुरत्ता है। वह हृदय के आकाश के भीतर सदैव नाद और बिन्दु के आकार में उदित होकर ही रहता है।

(१०) या सवित भा परमात्मादित्य
मूर्ति स्वप्रभा ।
वेद्य वेदन वेदक भेदन हृज्
सांक्षी ऋत सत्
भाग्यवन वाल्यन

जो सवित् प्रभा उत्कृष्टतर चित् सूर्य को स्वयमेव प्रकाश मान होती हुई मूर्ति है, और जो बेध विषय वेदक प्रमाता और वेदन रूप ज्ञान इन तीनों के भेदों की सत्ता को सिद्ध करती हुई इन की साक्षी हैं वही ऋत और सत्य है। ऋत तो गतिशील पारमार्थिक सत्ता को कहते हैं और सत्य उसकी अभिव्यक्तिरूपा व्यावहारिक सत्ता का नाम है।

११ नित्यम् स्मरण ज्ञानपोहन
क्रीडाकारी ।
जाग्रत स्वप्न सुषुप्तिस्फारी
तुर्या भगवत ।
भाग्यवन वाल्यन

तुर्या अवस्था का ईश्वर ही सदैव ज्ञानशक्ति, स्मृति शक्ति और अपोहन शक्ति के विलासों की क्रीड़ा करता रहता है। वही जाग्रत् स्वप्न और सुषुप्ति दशाओं के उदय और लय के विकास की लीला को करता रहता है।

(१२) यावराभयदा सा स्वभामर्शन
सर्वत्र जयदा ।

सुय वनि अन्तन निशी छय वन वञ
सुम महिमा नित ॥
भाग्यवन वाल्यन

जो सदा वर देने वाली और अभय देने वाली आत्म प्रभा है, वह सर्वत्र आत्मविमर्शन के द्वारा जय देने वाली है। तू उसी को पहचान में ला। वह तेरे पास ही है और सदैव अपनी महिमा को जतलाती रहती है।

(१३) स्वज़ पाज़ पजापी भा शब्दा
शब्दस व्यापर्ी ।
पाञ पानय पाञपानस ज़ानान
छूय ओं तत्सत् ॥
भाग्यवन बाल्यन

वह आत्मप्रभा विमर्शमयी होती हुई परशब्दात्मिका है। वह अपने अहंविमर्श रूपी जप का जाप सदैव करती ही रहती है। शेष पश्यन्ती मध्यमा आदि के सभी शब्दों को वह व्याप्त करके ठहरी है। वह अपने आप ही आप को ही जानती है। वही ॐ तत् सत् है। अर्थात् "ॐ तत् सत्" इस विमर्श का सार वही है।

(१४) या भा भारुप विमर्शमाला
चिन्मय ज्वाला।
ऋत सत्य भरित आत्मा चिच्चैतन्य
शिव तत्त्व ॥

भाग्यवन वाल्यन

जो वह आत्मप्रभा प्रकाशरूपिणी है और सततगति से स्वात्म विमर्शन करती हो रहती है वह एक चिद्रूपिणी अग्नि-ज्वाला है। वह ऋत और सत्य है, विश्वमें परिपूर्ण है, वही वही आत्मा है वही चिद्रूपा है, वही चैतन्य है और वही शिवतत्त्व हैं।

(१५) सा भा राज्ञा बाह्याभ्यन्तर
करवज्ञ आज्ञा।
ज्ञा शून्यातिशून्य सर्वाकार
परमामृत चित ॥

भाग्यवन वाल्यन

वही आत्म प्रभा भगवती महा राज्ञी रुपा परा शक्ति

है वही समस्त बाह्य और आभ्यन्तर विश्व के संचालने के प्रति आज्ञाए देती रहती हैं वह प्रकाशत्मिका है, शून्य से भी अति शून्य शुद्ध चैतन्य है। फिर भी वह सर्वाकार है और परम अमृत् रुपिणी चित् अर्थात् शुद्ध और परिपूर्ण तथा असीम सवित् है।

## (१६) अष्टादशभुज धारित सवित् ज्योति स्फारी सकलानिष्कल धारित छय कला अष्टात्रिंशत् ॥

## भाग्यवन वाल्यन

वह चित् प्रभा रूपी संवित् ही अठारह बाहुओं वाली शारिका देवी का रूप धारण किए हुए है वह आत्मज्योति का बिकास करने वाली है, वह पारमेश्वरी कला है और सभी सकल और निष्कल रूपों को धार कर ठहरी है तथा वही आठत्तीस कलाओं को धारण किए हुए है (आग्नि=१० कला सूर्य=१२ कला और चन्द्रमा=१६, किमेप्यष्टात्रिंशत्, किरण सकली भूतमनिशम् )

## (१७) स्वस्फारित सर्वातीत धारित छय

व्रन हज़ प्रेत ।
चूर्युम शिवरुप स्वप्रभास्फारी
विमर्शामृत ।।
भाग्यवन वाल्यन

वह सर्वातीत होती हुई भी अपने स्वरुप भूत सामर्थ्य को विकास में लाकर तीन रुपों को धरण करके प्रकट हुई है। उसका चौथा रूप शिव है जो अपनी प्रभा को फैलाए हुए विमर्शमृत स्वरूप है

(१८ भेदाभेद भेद भेदित्त स्वामरीश्वर
शिव वेदित ।
सु परामर्शमय नादबिन्द आनंद
विन्दु प्रसारित्त ।।
भागयवन बाल्यन

आत्मस्वरूप अमरेश्वर भगवान् भेद और भेदा भेद की दशाओं का पृथक् आभासन करके अपने शिवस्वरूप को जानता रहता है अथवा उसको इस प्रकार से अभिव्यक्त करता रहता है।

है। वह सदा अपने स्वात्मपरामर्श के द्वारा अपनी आनन्द स्वरुपा तथा इच्छा स्वभावा विन्दु रुपता को नाद और बिन्दु के रूप में फैलाए हुए है। (विन्दु शब्द में व और बिन्दु शब्द में ब है। विन्दु शिव है और बिन्दु उसका स्फार है।)

(१९) भ भासयन र रव ज़न त्रन भुवनन प्रकाशयन।
ब बस्ते सर्वस्मिन भैरव स्वामृत घूर्णित ॥
भाग्यवन वाल्यन

अपने स्वभावभूत आनन्दरुपी अमृत की मस्ती से चकराता हुआ परमशिव भैरवनाथ 'भ' शब्द होता हुआ विश्व को भासित प्रकट करता रहता है वह 'र' शब्द होता हुआ रवि की तरह तीनों भुवनों को चमकाता रहता है। और 'ब' शब्द से इस समस्त ब्रह्माण्ड में वास करता रहता है और इसको वस्त्र की तरह धारण करता रहता है।

(२०) भरैव वुपासक विमर्श मातय विकल्प ग्राराक।

**भवभयभंगी स्थितसत्संगी ।**
**एकाग्र चित ॥ भ०**

भैरवनाथ शिव का उपासक अपने आत्मविमर्श से ही समस्त विकल्पों को ग्रास करता है। वह संसार के भय का भंजन करता है और सत्सङ्ग में ठहरता है तथा उसका चित सदा अपने स्वरूप के प्रति एकाग्रतया सावधान रहता है आत्म-परमेश्वर के साथ एक होकर रहना अर्थात् अपने स्वरूप में ही ठहरे रहना यहां सत्सङ्ग से अभिप्रेत है।

(२१)**मर मर त्रांवित स्वामृतीश्वर**
**भैरव पर्ज़नावित ।**
**मृत्युञ्जय भैरव विमर्शय ।**
**वुलंथित मृत ॥ भ०**

वह बारबार जीने मरने के भय को छोड़ कर अपने स्वरूप भूत तथा अमृतता के ईश्वर, भगवान भैरवनाथ को पहचान कर और मृत्यु को भी जीतने वाले अपने भैरवस्वरूप का विमर्श करने से मृत्यु का भी उल्लङ्घन करने ठहरा रहता है।

(२२)**संवित् शक्त्यनुसन्धान छुय ज़ीवन**

## मुक्तिस्थान

**सा परामर्शरुप संवित् मात्रा**
**त्रायति त्रिजंगत ।। भ०**

अपनी स्वरूपभूत संवतशक्ति का अनुसन्धान करना ही जीवन्मुक्ति की दशा है। वही स्वात्मपरामशमयी संवित् की मात्रा तीनों जगतों की रक्षा करती रहती है।

(२३) **या इडा पिंगला मध्यस्था**
**चिन्मूर्ति मंगला ।।**
**सा प्रकाशात्मा सुषुम्नोध्व उद्यत ।**
**आत्मादित ।। भ०**

जो इडा और पिंगला नाम की दो नाड़ियां हैं, उनके बीच में चिन्मूर्ति मङ्गलस्वरूपा सुषम्ना नाड़ी है वह प्रकाशात्म है और उसी के मार्ग मे अर्थात् उसी के बीच में आत्मा रूपी सर्य का उदय होता है, अर्थात् उसी के भीतर साधक को आत्मा का साक्षत्कार हो जाता है।

(२४) **या परामर्शमय संवित सवित्री ।।**

**ज़ीवन गायत्री ।**
**सुय प्रस्फारित छि सुषुप्तादि ।**
**स्वप्रादि ज़ाग्रत ॥**

जो चित्परामर्शमयी संवित् है, वह सभी जीवों की सृष्टि करने वाली है। वही गायात्री है वही जग्रत्, स्वप्न और सुषुप्ति आदि का विकास किए हुए ठहरी है।

(२५)**या परामर्शमय संवित जायते ।**
**प्रत्क्षण् ज़ीवस ।**
**यात्रा सुफल सुय द्वादशान्ती ।**
**मार्तण्ड आदित्य ॥ भ०**

जो परामर्शमयी संवित् जीव की अन्तरात्मा में प्रतिक्षण उदित होती रहती है उस की गति ऊर्ध्व द्वादशान्त में मार्तण्ड स्वरूप भगवान् आदित्य के साक्षात्कार में फलित होती है।

(२६ **घट गाशन हुन्द साक्षी युस गाश**
**सुय सत्स्वप्रकाश**

सवितोर्वरेण्यं भरगैक सेवन ॥
सत् मुद्रा अमर्यत ॥ भ०

घर आदि विषयों के प्रकाश का साक्षी जो प्रकाश है है वही वही वास्तविक आत्मप्रकाश है वही जगत् स्रष्टा परमेश्वर का वरणीय तेज है। उसी का सेवन करते रहना सर्वोत्तम अमृतयी मुद्रा है।

(२७) या परामर्शमय संविता मात्रा
सु य सत्यात्र ।
गायन त्रायते जीवन त देवन ।
चैतन्य भगवत् ।, भ०

जो शुद्ध विमर्शमयी संवित् कला है सच्ची यात्रा है। उसका गायन करने वाले जीवों और देवताओं की रक्षा वह करती है। वह परमेश्वर की चेतना शक्ति है।

(२८) मुक्तो सो भैरवी भरित आत्मा
त्रिजगत स्वात्मा ।
यो ज़ानाति सैवाऽहं

गुरचरणामृत चयत ॥ भ०

उस भैरवी शक्ति से परिपूर्ण साधक मुक्त हो जाता है। वह तीन लोकों में चमकता हुआ चित् सूर्य स्वरूप है। वही साधक उस अवस्था को प्राप्त कर सकता है जो सद्गुरु के चरणामृत का पान करके इस बात को निश्चय पूर्वक जान लेता है कि मैं तो वही भैरवी महाशक्ति हूं।

(२९) चुन वेदन हुन्द परमार्थ छुय वेदक
सुय छुय स्वार्थ ।
सतगुर सुर यम्य पर्ज नोवुय
सूय छुय वेदान्तवित ॥ भ०

चारों वेदों का पारमार्थिक तत्व स्वयं वेदक अर्थात् यथार्थतया जानने वाला प्रमाता ही है। वही वेदों का सच्चा अर्थ है। सद्गुरु के उपदेश से जिसने उसे ही यथार्थतया पहचाना वही वेदान्त को जानने वाला है।

(३०) योदवय हृदयस वुदयिय चित्मा
दर्शन कांक्षा ।
निष्कल योगाभ्यास सिद्ध छुय

पत्य चानित चित्तवृत ॥ भ०

यदि तेरे हृदय में चित्प्रभा के साक्षात्कार की अभिलाषा उदित हुई है तो निर्विकल्प योग के अभ्यास से तुझे सिद्धि होगी जब तू चित को वृत्तिशून्य बना देगा।

(३१) सर्वैश्वर्य शय चित्भा छय
सूर्य ज़न प्रकाशय ॥
जानी ज़न पर्ज़न्तिन निशि छय
चैतन्य स्फुरत ॥ भ०

चित् प्रभा समस्त ऐश्वर्य का आश्रम है। वह सूर्य की तरह प्रकाश मान है। अपने अनुभाव से ही उसे तू पहचान ले। वह तेरे पास ही है और चैतन्य की स्फूर्ति उसका स्वरुप है।

(३२) योद आसख तस सन्मुख प्रावख
अविनाशी सुख
तावख बुद्धिभ्रम चित्भा दर्शन
सापनिय प्राप्त ॥ भ०

यदि तू उस चित् प्रभा की सम्मुखता में ठहरेगा तो सुख को पाएगा। फिर यदि तू बुद्धभ्रम को अर्थात् सकल्प विकल्पों के प्रवाह को छोड़ देगा तो तुझे चित् भा का साक्षात् दर्शन हो जाएगा।

(३३) क्षण क्षण चित्भा भावख योद
चित प्राण शून्यावख
पावख ईकाकी चित्भास्थित
बाह्यान्तर गत ॥ भ०

यदि फिर क्षण क्षण में तू चित प्रभा का भावना करेगा साथ ही चित्त और प्राण का वृत्तिशून्य बनाए रखेगा तो तू बाह्य और अन्तर जगत में व्यापत अद्वयस्वरूपा चित्प्रभा को प्राप्त करेगा।

(३४ धारुन छुय चित्भायोगाभ्यास
करि मौहस ग्रास
निष्कल चित्विमर्श सिद्ध सांपनिय
क्षोभान्त यावत् ॥ भ०

तुझे चत्प्रभा के हो योग को अभ्यास करना है वह तेरे सारे मोह को खा जाएगा। ज्यों ही तेरे चित्त के क्षोभों का, अर्थात चित की हल चल का अान्त होजाएद्रा, त्यो ही तुझे अखण्ड और परिपूर्ण चिद्विमश सिद्ध हो जाएगा।

शान्त जाग्रत

(३५) **चित् प्राण इन्द्रिय शान्त यात्र**
**भाव तात्र**
**सिद्ध गव क्षोभान्त**
**स्वप्रकाशानन्द निर्भर वुदयिय**
**चितभा जाग्रत ॥**

ज्यों हि चित्त, प्रन और इन्द्रियों की वृत्तियां शान्त हो जांए, त्यों ही क्षोभ अन्त हो जाता है। वैसा हो जाने पर स्वय प्रकाशमान और आनन्द से पारपुर्न ~~तथा जागती हुई चित् प्रभा का उदय तुझे हो जाएगा~~ । होता है॥ यह चितप्रकाश जाग्रत अवस्था है

(३६) " **स ह मातय मन्त्रोच्चार आसि**
**निर उच्चार**
**स्वातन्त्र्येण पुरुषौ मौत्र चितभा**
**स्वप्नस्थित ॥ भ०**

तव केवल "स ह म" इतना ही मन्त्रोच्चारण होगा और वह भी नादात्मक उच्चारण के विना ही शुद्ध विमर्श से ही होगा। सत्पुरुषों ने माना है कि चित्तप्रभा स्वतन्त्रता से स्वप्न में भी ठहरती ही है।

(३७) भ मात्रय बाह्यान्तर तेज सुय
रुद्रागण बीज।
सौषुप्तिस्यान यति भोव 'सह'
द्विकला आह्वत ॥ भ०

'भ' केवल इतने रूप में वह वह तेज हैं जो बाह्य और आन्तर जगत में व्याप्त है और जो रुद्रगणों का बीज है। वह वह सुषुप्ति दशा है जहाँ "स ह" यह दो कलाए उच्चार रूप में उत्पन्न होती है।

(३८) चित्भा या निष्कम्पा
अक्षयानुभव रुप तुर्या।
स्वातन्त्रेण सृष्टिस्थिति
संहार कृत ॥ भ०

जो चित् प्रभा है वह निष्कम्प है, वह अक्षय और सततोदित स्वानुभवरूपिणी तुर्या है। वह अपनी स्वतन्त्रता की महिमा से इच्छानुसार सृष्टि, स्थिति और संहार को करने वाली है

(३९) 'नांह नेद' विकल्प रोस्तुय
परमानन्द सुस्थ
जाग्रत स्वप्न सुषुप्तिस्थो यिथ
स्व नाम स्मृत ॥ भ०

उसमें "मैं नहीं हूं, वह नहीं है" इस इस प्रकार के विकल्प भी नहीं होते हैं। वह चित्प्रभा अपने शुद्ध स्वरूप में ही ठहरती हुई परमानन्द रूपिणी है। वह जाग्रत् स्वप्न और सुषुप्ति में उस तरह से दृढतय ठहरी रहता है जिस तरह से मानव को अपने नाम की स्मृति दृढ़तया ठहरी रहती है।

(४०) स्वातन्त्र्यानन्दघन छय पूरित
शून्य ज़न हन हन।
तलपदि पिठ इथ छय शेरस ताज
पूरित स्मृत ॥ भ०

वह चितप्रभा स्वातन्त्र्यमय आनन्द का एकघन स्वरूप है। वह सर्वथा परिपूर्ण है। फिर भी मानो सर्वत्र शून्य जैसो ही है तात्पर्य यह है कि समस्त विश्व उसके भीतर शक्तिरूप में ठहरा रहता है। फिर भी विश्व के रूप में वहाँ जरा भर दीखता नहीं। अतः वह विश्व से उत्तीर्ण शुद्ध सवितस्वरूप ही बना रहती है। जिस तरह से पैरों के तलवों से लेकर सिर तक शरीर में चेतना भरी हुई है उसी तरह से चितप्रभा भी समस्त विश्व में व्याप्त होकर ठहरी है।

**(४१) स्वं महिमा मूर्ति स्फुरित**
**चैतन्यस्फूरित**
**यिथ समुद्र छिय छ़लमय धारित**
**मलकन हज़ वृत ॥ भ०**

जिस तरह से जल मय समुद्र तरङ्गों की ओर ज्वार भाटे की वृत्ति को धारण करता है उसी तरह से चित्प्रभा भी अपनी महिमा की मूर्ति होती हुई चैतन्य की स्फुरत्ता से सदा स्फुरिता होती ही रहती है।

**४२) तस गव सर्व मोह नाशस यम्य**
**चमकोव**

चितभा प्रकाश
जन्मा तसुन्दुय रीथ खोत तस निश
नख वोथ जन्म मृत ।। भ०

उस साधक का सारा मोह नष्ट हो गया जिस ने चित प्रभा के प्रकाश को चमका दिया। उसी का जन्म सफल हो गया और वह पुनः पुनः जन्म मरण के चक्कर से छूट गया।

४३) सुय छुय नीरोग यस स्थित छुय
चितभामर्शन योग
यर परलोकुक भोग तम्यसय छुय
चित निश विस्मृत ।। भ०

बस्तुतः वही भवरोग से रहित है जिसे चित प्रभा के विभर्शन का योग। स्थिर हो गया। उसी को चित्त से इह लोक और पर लोक के भोग विस्मृत हो गए, अर्थात उसी की समस्त भोग वासना सर्वथा विलीन हो गई।

(४४) चितभामर्शन योग रोस्त छुय भोग
रोग चिन्ता सोस्तुय ।

योगियव कोर योगभोग भोगियव कर
धर रस भोग वृत ।। भ०

चित्प्रभा के विभर्शन के योग से जो रहित होता हैं। वह भोग, रोग और चिन्ता से घिरा रहता है। योगियो ने योगात्मक भोग किया और भागियों ने विषय रस के भोग की वृत्ति को ही पक्का कर दया।

(४५) विकल्पय रोस्तुय चित्भा विमर्श
स्पर्श सोस्तुय ।
नित्योदित चित्भा विमर्शन
सर्वदा सन्निहित ॥ भ०

जो साधक विकल्प रहित हो जाए वह चित्प्रभा के विमर्श के स्पश से युक्त हो जाता है। उसे चित् प्रभा क सनतोदित विमर्शन सदैव विद्यामान ही रहता है।

(४६) भोग वासनायि वेश गोमुत ।
चित्भा विमर्श निशि प्योमुत ।

निर्वासन नित सन्निधान ग्रासन

ग्रांसित चितवृत ॥ भ०

जो फिर भोग वासना के प्रति उन्मुख बना हो वह चित्प्रभा के विमर्श से गिरा हुआ है। वासनारहित साधक चित्तवृत्ति को विलीन करके सदव चित्प्रभा के साम्मुख्य में रहा करते है।

(४७) हृत्भूमियि परमामृत वर्षन

चित्भाविमर्शन ।

गुर संकेत सीक चैतन्य वृक्ष

परमामृत फलकृत ॥ भ०

चित्प्रभा का विमर्शन ऐसा है कि मानो हृदय की भूमि में परम आमृत का वर्षण हो रहा हो। गुरू के उपदेश के सेक (सिचाई) से चैतन्य रूपी वृक्ष परम-अमृत फल को देने वाला बन जाता है।

(४८) तस्मै प्रणमामि यस्मिन

सर्वात्मा तिष्ठामि ।

बाह्यान्तर यमि निश स्वयम्भू
वुलसित सा कृत ।। भ०

मैं उसी चित् प्रभा को प्रणाम करता हूं जिस के भीतर मैं सर्वात्मा होता हुआ ठहरा हुआ हूं और जिस में से सारा बाह्य और आन्तर जगत स्वयं उल्लसित हुआ है ।

(४६) भो ! बुद्धिमन्दी कव ज़ान चानिस
तुतनस वन्दी ।
त्वभेव सर्वात्मा स्याम् तित्सत्
एतत्त्वेतत् ।। भ०

हे परमेश्वर मैं मन्द बुद्धि कैसे जानूं कि तेरी स्तुति और वन्दना कैसे की जाए तु ही सर्वात्मा है । मैं भी वही सत पदार्थ बन जाऊं यह सब कुछ तेरा ही प्रपञ्च है ।

(५०) भागीय गायि चित् भा मर्शन
गृह निर्मायी ।
सर्वावस्थासु चित्भा मर्शस्थायी ।

रूढ़ वृत ॥
भगवान टोठयोव भा ग्यवन वाल्यन
भाग्यवानन नित् ॥

भाग्यवान जन ही चित्प्रभा के विमर्शन से अपने घरों के प्रति निर्माय (माया मयी वासना से रहित) हो गए। सभी अवस्थाओं में उन्हे चितप्रभा के विमर्शन की वृत्ति पक्की हो गई के चित प्रभा गीत गाने वाले भाग्यवानों पर भगवान अताव सन्तुष्ट हो गए।

२०

(१) यछखय गछहा तीर्थ-सन्ध्याये
ऊर्ध्व भूमि छय आसवय नित।
अंहकार देहाभिमान त्राव यतिये
सहस्त्रदल दीप हृदि प्रजल्योम ॥

यदि तू चाहेंगा कि मैं सन्ध्या देवी के तीर्थ को जऊं तो वह सदेव उर्ध्व भूमि में अर्थात कुण्डलिनी के ऊपर वाले चक्र

में विद्यमान रहती है। तुझे चाहिए कि तू देहाभिमान को और अहङ्कार को यही पर छोड़ दे। (और ऊपर जा) मुझे ऐसा ही करने से अपने हृदय के भीतर सहस्त्रार चक्र में ठहरने वाल। संवित् का दीप प्रज्वलित हो गया।

(२) **शरणागत गछ सत्गुर देवस**
**युस दियि हाविथ त्रिसन्ध्या**
**त्रिपुटी भेद गलि करूणायि सतिये**
**सह० ।**

तू अपने उस सद्गुरू देव की शरण में चला जा जो तूम्हे त्रिसन्ध्या तीर्थ दिखा देगा। उसकी करूणा के हो जाने से ही त्रिपुटी का, अर्थात् प्रमाण, प्रमये ओर प्रमाता के प्रंपच का भेद गल जाएगा।

(३) **कृष्णस त विष्णस अज छि नालमतिये**
**सतिये सोन छुय उत्सव**
**नाद बिन्द आत्मा सन्ध्योम् अतिये**
**स०**

(हे महा शक्ति रूपिणी सती देवी) आज हमारे यहाँ शुद्ध सत्ता के प्रकाशित हो जाने से बड़ा उत्सव है क्योंकि यहाँ कृष्ण और विष्णु के आपस में खूब आलिंगन हो रहे हैं। (कृष्ण से तात्पर्य है कल्पित जीव भाव और विष्णु से तात्पर्य है अकल्पित शिवभावा) आज मुझे नाद और बिन्दु के मिलन से अपनी आत्मा का पूरा अनुसन्धान हों गया।

(४) **त्रिसन्ध्या पवनसन्ध रुद्रयसन्ध्ये**
**देह भूमियि मंज़ त्रिशवय छय**
**गायत्री सावित्री सरस्वतिये सह०**

त्रिसन्ध्या, पवन सन्ध्या और रूद्रसन्ध्या ये तीनों हो इस शरीररूपी भूमि के भीतर विद्यमान है। इसी तरह से गायत्री, सावित्री और सरस्वतो भी भूमि के भीतर हैं।

(५) **त्रिसन्ध्या त्रिाक्षरात्मा ओं यतिये**
**सोम-सूर्य ज्वाला प्रकाशमय**
**पानसय निशि छय यात्रा चितिये**
**स०**

तीन अक्षरों (अ उ म) वाला ॐकार त्रिसन्ध्या है और वह

इसी में है। वह त्रिसन्ध्या इसमें प्रमेयरूप चन्द्रमा, प्रमाणरूप सूर्य और भातारूप प्रकाशमय अग्नि के रूप में विद्यमान है। यात्रा रूपी चिति भी तुम्हारे अपने पास ही है।

(६) गंगा जमना अमरावतिये
भूमि मंज़ संगम त्रान हुन्द छुय
तन नावि मन सावि युस नित
ततिये स०

इस देह भूमि के भीतर गङ्गा, यमुना और अमरावती इन तीन नदियों का संगम विद्यमान है। जो नित्य उसी में शरीर को नहलाएगा वह मन को भी वहीं सावधान रख सकेगा, अथवा वह मन को वहीं सुला देगा उसके हृदय में सहस्रदल कमल का दीपक प्रज्वलित होगा।

(७) इडा पिंगल, सुषुम्ना नाड़ी
त्रान हुन्द संगम भूमि मज़ बाग
गुर शिव शक्तिपात युस वाति
तोंतये। सह०

इडा, पिङ्गला और सुषुम्ना, इन तीन नाडियों का संगम इस देह भूमि के भीतर है (यही उपरोक्त तीन नदियों का सगम है)। गुरू और शिव का शक्ति पात जिस पर हो वह उस शक्ति पात से ही उस सगम तीर्थ पर पहुच ज एगा और उसके हृदय में सहस्रदल का दीपक चमक उठेगा।

(८) त्रिसन्ध्या यात्रा ओं छुय त्रि अक्षर
नित्योदित छुय संघ करवुन
देहोऽहं भाव छलि अंतिय सह०

तीन अक्षरों वाला ॐकार यहां त्रिसन्ध्या तीर्थ है और सतत गति से "सन्ध" अपना उदय और लय करता रहता है। जो शरीर के विषय में ठहरे हुए अहम्भाव को यहीं दो डालेगा उसके हृदय में सहस्रदल का दीपक चमकेगा।

(९) स्थूल सूक्ष्म कारण मल त्रावि ततिये
यमि तमि करि सर्वतीर्थ यात्रा
चूर्य म स्वविमर्शन जल सतिय सह०

वह साधक स्थूल मल, सूक्ष्ममल और कारणमल, इन तीनों को वहीं पर छोड़ देगा, जिस किसी प्रकार से सभी तीर्थों की यात्रा करेगा। चौथी यात्रा का स्नान वह आत्माविमर्शन रूपी

जल से जब करेगा तो उसके हृदय में सहस्रदल का दीपक चमक उठेगा।

## (१०) जाग्रत, स्वप्न, सुषुप्त अवस्था तुर्या ज़ल सत्य यम्य पूर्यय त्रिसन्ध्या यात्रा सिद्ध गयि अतिये स०

जिस साधक ने जाग्रत, स्वप्न और सुषुप्ति इन तीन अवस्थाओं को तुर्या अवस्था रूपी जल से भर दिया उसे यहीं पर त्रिसन्ध्या की यात्रा सिद्ध हो गई और उसके हृदय के भीतर सहस्रार का दीपक प्रज्वलित हो गया।

## (११) आणव मायीय कार्म मल त्रय विमर्श योगेन यम्य हारिय "सहम" ज़ल अमरावतिये सह०

जिस साधक ने आत्म विमर्शन के योग से और "स ह म" बीज रूपी जल वाली अमरावती नदी के जल से आणव, मायीय और कार्म, इन तीनों मलों का सहार किया, उसके हृदय के भीतर सहस्रार चक्र का दीपक प्रज्वलित हो गया।

(१२) त्रिगुण त्रिकारण छिय अतिये
ब्रह्मा विष्णु महेश्वर
इच्छा ज्ञान क्रिया सतिये सह०

तीन गुण और ब्रह्मा, विष्णु और शिव (रुद्र) ये तीनों कारण उधर ही है। इच्छा ज्ञान और क्रिया ये तीन शक्तियां भी साथ ही हैं।

(१३) परमाशक्त क्रिया त्रिविधात्मा
त्रिकभेद भेदित साक्षात्कार।
द्वयि शेकि कटाक्ष युस सेवि नितिये
स०

परा शक्ति रुपिणी पारमेश्वरी क्रिया ही इच्छा, ज्ञान और क्रिया इन तीन रूपों के परस्पर भेद से भेदित हुई है, ऐसा साक्षात्कार (योगियों को होता है)। जो द्वैत की शंका से, अर्थात द्वैत को हटाने को चिन्ता से परमेश्वर की अनुग्रह शक्ति के कटाक्ष का सेवन करेगा उसके हृदय में सहस्रदल का चिद्रुप दीपक स्वयं चमक उठेगा।

(१४ दृश्य दर्शन द्रष्टा भेद यस च़ोल
तस गंज तत्त्वमसि पद छाय
चेतन्य परमानन्द मुच़ि सतिये
सहस़ादल दीप हृदि प्रज़ल्योम्

जिसको प्रमेय, प्रमाण और प्रमाता का पारस्परिक भेद दूर हो गया उससे "तत्त्वमसि" इस महावाक्य के द्वारा अज्ञान की छाया हट गई। वह तो अपनी शुद्ध सत्ता से ही परमानन्द चैतन्य शेष रहेगा उसी से मुझे भी हृदय में सहस्रदल का दीपक प्रज्वलित हो गया।

२०

(१) आनन्ददाता आनन्दीश्वर
च़ैतन्य स्वानन्दघन सुर गुर
भव भैरव शिव स्वानुभव रागय
ब लागय सोऽहं भावबोध पोष ॥

भक्तों को आनन्द देने वाला आनन्दमय होता हुआ स्वात्मा-आनन्द का स्वामी परमेश्वर चैतन्य स्वरूप होने से स्वात्मानन्दघन है। वही देवताओं का भी गुरु है। हे जगत की सृष्टि करने वाले भैरवनाथ शिव. मैं तुझे अपने स्वरूपानुभव के राग राम से सोऽहंरूपी अद्वयभाव के बोध के पुष्पों को अर्पण करूंगा। अर्थात् उस बोध के फूलों से ही तेरी पूजा करूगा।

(२) **चैतन्य भैरव हनि हनि तीलिथ**
**शब्दस सन्य यिथ अर्थ मीलिथ**
**प्रवटि खोत प्रखटिस वन्त क्या**
**थागय ॥ ब०**

चेतन्यरूप भैरव नाथ ज़रे ज़रे में ओत प्रोतभाव से ठहरा है। उस तरह के अद्वयभाव से ठहरा है जिस तरह से शब्द के साथ अर्थं एक होकर ठहरता है। जो आत्मस्वरूप भैरवनाथ प्रकट से भी अधिक प्रकट है उसको कौन वस्तु आवृत कर सके, अर्थात छिपा सके।

(३) **स्वामृत स्वानन्दघन विज्ञानतन**
**शिव छुक आंश्रित पर आसन**

निशि पर्ज् नावत स्वानुभाव रागय ।।ब०

हे परमेश्वर ! तू स्वय अमृतस्वरूप है और उसी महिमा से तू स्वानन्द घन है। परिपूर्ण विज्ञान तेरा शरीर हैं। तू अनुत्तर अवस्था का आश्रय लेकर ठहरा हुआ परम शिव है। मैं तुझे अपने पास ही अपने आत्मानुभव के राग से ही पहचान लूंगा और सोऽहं भाव के बोध के पुष्पों से तेरी पूजा करूंगा।

(४) शिव ! अष्टादशभुज छुक पंचमुख
षट त्रिशत मुख आनन्द भुक
पंच विधि सुख भोक्ता अविभागय ।।
ब०

हे शिवनाथ ! तू अठारह बाजुओं वाला और पांच मुखों वाला है। तू छत्तीस (तत्वीरूपी) मुखों से आनन्द का आस्वादन करता रहता है। तू सर्वथा अभेद भाव से ही पांच प्रकार के विषयों का भोग भी करता रहता है मैं तुझे सोऽहं भाव के बोध के पुष्पों को अर्पण करूंगा। शिव के पांच मुख उसकी चित् निवृति, इच्छा, ज्ञान, क्रियारूप पांच शक्तियों के अभिव्यक्त दर्शन आदि पांच मन्त्र शरीर हैं।

(५) तुर्या जाग्रत जागित जागय
विश्वोत्तीर्ण विश्वमय अविभागय
विश्वात्माह् भेद वुद्ध त्यागय ।। ब०

मैं तुर्या से जाग्रत तक की चारो भूमिकाओ में छिप करके ठहरा हुआ। तेरी ताक में रहूगा, क्यों की तू तुर्या में विश्वत्तीर्ण और जाग्रत में विश्वमय होता हुआ सर्वत्र अविभाग से ही ठहरा है। हे विश्वस्वरू परमेश्वर मैं भेद बुद्धि को छोड़ दूंगा और सोऽहं भाव के बोध के पुष्प तुझे चड़ा दूंगा।

(६) भैरव छय स्वातन्त्र्य चिच्चमत्कार प्रयत ।
पालिथ सूर्य जन किरणन सत्य
स्वप्नावस्था सर्वांग त्यागय ।। ब०

हे भैरव नाथ तुझे स्वातन्त्र्यस्वरूप चैतन्य के चमत्कार का चस्का है जिस तरह से सूर्य किरणों की परिपालना करता है उसी तरह तू अपने चैतन्य के चमत्कार को उल्लासित करता रहता हैं। मैं तो स्वप्न की अवस्था को पूरी तरह से छोड़ दूंगा और सोऽहं भाव के बोध के पुष्प तुझे चढ़ाऊंगा।

अथवा मैं स्वप्न की अवस्था में सारे स्थूल शरीर का परित्याग करके, उन बोध पुष्पों से तेरी पूजा करूंगा।

(७) नांह नेंद शिव चित्तोव मुख
दिस्फारान्त शान्त आनन्द भुक्
सौषुपित पद आश्रित सर्वत्यागय ।। ब०

हे शिव सुषुप्ति रूपसमाधि अवस्था में मैं ने चित्त में इस प्रकार से तेरा विमर्श किया कि "न मैं ही हूं और न यह प्रमेय जगत ही है" इस तरह से वहाँ द्वैत विस्तर का अन्त करके सुप्रशान्त आनन्द का आस्वादन मैं ने किया और उस सुषुप्ति की अवस्था का आश्रय लेकर मैं इस तरह से सर्वत्यागी बन गया।

(८) त्रिन ज़ीवन त्रिस्फारन तुर्यय
अक्षयानन्दघन परमाद्वय
त्रि चमत्कार भुक्ता अविभागय ब०

इस तरह के इन तीन जाग्रत् स्वप्न और सुषुप्ति दशाओं के जीवन को तू अपनी स्वभावभूत तुर्या से ही तीन प्रकार से विकास में लाता रहता है। ऐसा करता हुआ तू अक्षय-आनन्द-

धन और परम-अद्वय स्वरूप ही है। तू अभेद भाव से ही इन तीन प्रकार के चमत्कारों का भोक्ता है।

**(९) सर्वातीत भैरव सर्व भोक्ता**
**सर्वस्वातन्त्र्य शक्तिमत् सर्वकर्त्ता**
**स्वस्थो सर्वात्मा स्वानुरागय ॥ ब**

सब से अतीत विश्वोत्तीर्ण भैरव नाथ ही सभी विषयों का भोग करने वाला है। वह सम्पूर्ण स्वतन्त्र्य से युक्त हैं, सब शक्तिमान है और सर्वकर्ता है वह सदैव अपने शुद्ध अनुत्तर स्वरूप में ठहरता हुआ अपने ही अनुराग से, अर्थात अपनी ही स्वभावभूत लीलामग्नता से सर्वात्मक बना हुआ है।

**(१०) मूख्य छूय सर्वाधार मूख देवय**
**सत्मुख सन्मुखभाब सेवय**
**सर्वमुख ज़ल द्राव अविछ़िन वागय।**
**ब०**

सभी का आधार बना हुआ और सभी मुखों से प्रकट होने वाला देव देव ही मुख्य है। अच्छे भाव से उसे सम्मुख भाव भाव में ठहरा कर उसी की सेवा में करूंगा उसके सभी मुखो

से अविच्छिन्न प्रवाहों के रूप में जल निकल पड़ा है ---
यह सारा ब्रह्माण्ड उस परमेश्वर के चित्स्वातन्त्र्य से ही उत्पन्न हुआ है।

(११) **पचंमुख चय पंचीकृत कर्त्ता**
**सर्वमुख सन्मुख चय भर्ता ।**
**शोभायमान चित्भान पंचांगय ।। ब०**

ईशान आदि पांच दिव्य अवतारों और चित् आदि पांच मुख्य शक्तियों के मुखों से प्रकट होता हुआ क्रम से तू ही पञ्च भूतमयी सृष्टि का कर्त्ता बना है सब ओर से सभी मुखों से प्रकट होता हुआ तू ही हमारा भरण पोषण करने वाला स्वामी है तू चित् सूर्य है और पांच अंगों से युक्त हो कर तू शोभायमान है ---

(१२) **सत्मन्त्रा योग पूर्वक पूज़ावय**
**सहज़ विचार ज़ल तर्पावय ।**
**दक्षिण भक्तियोग बोधवैराग्य ।। ब०**

हे सर्वोत्तम मन्त्रस्वरूप शिव, मैं योग साधना पूर्वक तेरी पूजा करूंगा : मैं स्वाभाविक और स्वयं सिद्ध अहंविमर्शात्मक

विचार रूपी जल से तेरा तपर्ण करूंगा। तेरे दक्षिण में स्थित अघोर नामक मुख को लेकर के मैं भक्ति योग, बोध और वैराग्य के द्वारा तेरी पूजा करूंगा।
शिव के पांच मन्त्र शरोर-ईशान, तत्पुरुष, सद्योजात, वामदेव और अघोर होते हैं।

(१३)पश्चिम मोख कर्म योग अर्चाविय
सांक्षी धांरथ इयि सारय क्रय।
भगवान भागरथ चे़य भूग भागय ॥

ब०

तेरे पश्चिम में स्थित सद्योजान नामक मुख को लेकर के मैं कर्मयोग के द्वारा तेरी पूजा करूगा। उस पूजा की साक्षी वह सारी क्रिया बनेगी। हे भगवन तू ने ही भोगों के भागों को स्वयमेव बांट करके रखा है अथवा उस पूजा में मैं तुझे ही साखी बना रखूगा। बस यही सारी क्रिया है इस के भोगों का बटवारा तू ने स्वय करके रखा है।

(१४)वुत्तर मुख स्वज्ञान योग सेवन
अपरोक्ष अक्षर संज़ीवन

## वामाभगवत शक्तिपात जागय ॥ ब०

तेरे उत्तर में स्थित वामदेव नाम वाले मुख को लेकर के मैं आत्मज्ञान के योग के द्वारा तेरी सेवा करूगा। उस रूप में तू अपरोक्ष अर्थात् साक्षात् और अक्षर अर्थात स्थिर और सदोदित तथा सभी जीवन प्रदान करने वाला है। हे वाम देव भगवान मैं तेरे शक्तिपात से तेरी ही ताक में रहूंगा।

## (१५ ऊध्वाम्नयि ऊर्ध्वमुख विमशीवय ऊध्वाम्नायि मन्त्रा अर्थावय ऊध्वाद्य वाम दक्ष भेद त्यागय ॥ ब०

ऊपर वाले ईशान नामक तेरे मुख को लेकर के मैं तेरा विमर्शन अध्वाम्नाय के द्वारा अर्थात् सौर-भर्गशिव आदि उत्कृष्टतर आगम शास्त्रों के द्वारा करूगा। उस पूजा में मैं ऊपर, नीचे, दएं, बाए और आगे पिछे के भेद का परित्याग करूखा गात्पर्य यह कि ईशान नामक मुख को ले करके मैं समष्टिरूपतया तेरी पूजा करूगा।

## (१६)सर्भस्वातन्त्र्य शक्मिान छुक भैरव

चि़त आकाशस चय़ चैतन्य रव
प्रकाश आनन्दघन नाथ आगय ॥
ब०

हे परमेश्वर तू समस्त अर्थात परिपूर्ण स्वात-त्र्य-शक्ति से युक्त भंरब नाथ है। चिन रूपी आकाश में चमकने वाला चैतन्यरूपी तू हा है। हे प्रकाशत्मक आनन्दघन स्वरूप स्वामी मैं तेरे ही सम्मुख ठहरा रहूंगा या तेरे प्रति सावधान रहूंगा और सोऽह भाव के बोध के पुष्प तुझे चढ़ा बुगा

(१७)भव ! भवसागर निश बोठ खारतम
शिव ! ज्यनमनुर्क मल ह्रातंम्
स्वज्ञान अमॄ शशि ज़ल त्रागय
ब०

हे शिव, मुझे ससार समुद्र से उभार कर किनारे पर चढ़ा दो। हे परमेश्वर जीने और मरने के मेरे मल को दूर हटा दो। हे भगवन स्वविमर्श रूपी अमृत के चान्द्र मस जल के तालाबों के द्वारा मैं सोऽहं भाव के बोध पुष्पों से तेरी पूजा करूगा।

(१८) कुस सन देव ! चाज पूजा माने
चि विना वनि कस छु महिमा चोन
यंनतेन चरणन तल ह्यमय जागय
ब लागय सोऽहं सुविमर्श पोष ॥

हे देवाधिदेव, तेरी पूजा को पूरी तरह से कौन मान सकता है अर्थात् उसे पूरी तरह से कौन जान सकता है। तेरे बिना तेरी महिमा की सच्ची पहचान किस को है। मैं तो जिस किसी भी प्रकार से तेरे चरणों के नीचे छिपा हुआ तेरे दर्शन की ताक में ही रहूंगा और सोऽहं विमर्श के फूलों को तुम्हें चढ़ा दूंगा।

## २२

(१) क्या सन गोम तथ संवित्-सुखम
ब वनय च योदवय पोज वनरवय
भ्रमरोवनख अम्य रतन त माजन
रतच त माजच भौ भर प्रय ॥

भला मेरे उस सवित् सुख को क्या होगया ? अर्थात् वह कहां चला गया ? यदि तू सच सच बता देगा, तो मैं कह दूंगा कि उस का क्या हो गया। तुझे इस खून और मांस से भ्रम में डाल दिया अतः तू इस खून और मांस से प्रीति मत रख। खून और मांस से तात्पर्य है काभ्य और भोग्य विषय।

(२) **भोग बुछरन छल छांगरि कोरनख**
**लागर्य लोगुथ आंसिथ राजय**
**प्रकाशमान भान निशि खटरोवुत**
**पान पठरोवुथ रत त्त माजय ॥**

विषय भागों की भूख ने तुझे परेशान करते हुए भटक दिया और राजा होकर तू ने अपने आप को एक रसोइए के रूप में प्रकट कर दिया। जो तेरे अपने पास चमकता हुआ सूर्य था, उसे तू ने ढ़ांप दिया ओर अपने आग को भोग्य और काभ्य विषयों से ही मोटा कर दिया।

(३) **आयस कदर नव जाजिथ दाजी**
**शीन माज जन याज विगलिय गयै**

**बोजवान वन्त यि बुद्ध क्या चोजी**

**जोनुथ नव वथवानी भैरव ॥ ?**

तू ने अपनी आयु की जरा भी (रत्ती भर भी) कदर नहीं जाना। वह तेरी आयु बर्फ के विशाल संघह की तरह धीरे धीरे पिगल पिगल कर क्षीण हो गई। हे बुद्धिमान जन तू कह दे ज़रा कि यह तेरी बुद्धि कैसी है कि तूनें इसे समाप्त होते हुए जाना हो नहीं। स्वय भैरव रूप शिव होते हुए तूने यह क्या किया।

(४) **देह छुय आयकिस अमिस पनस**

**अलोन्द**

**करान छुख शुर्य बाशे**

**यि कोरुम त यि कर मर्यकि म्यान्यर**

**कव लोगुख जाल वसना वालवाशे**

तेरा शरीर तेरी आयु के कच्चे धागे से लटका हुआ फिर भी तू बच्चों की जैसी बातें कर रहा है। मैं ने यह काम तो पूरा कर लिया अब इस काम को आगे करूगा। इस प्रकार के विचारों से मत्य जीवों के ही लिए समुचित अहता

और ममता के कारण से तू क्यों वासना जालो के पाशो में फस गया।

(५) घर घर करान हर हर मोठुय
मर मर कोरूथ अमर पानै
अस्थिर यि विषय वासना वृत धरथ
मूढ कव रुज़य स्मरन दानय ॥

घर की ही चिन्ता करते करते तू भगवान को भूल ही गया। अमर होते हुए भी तू सया मरने की चिन्ता करता रहा। फिर तू ने इन नश्वर विषयो की वासना कोप चित्तवृति म धारण किया। हे मोहग्रस्त मानव तुझे ज़रा भर भी वस्तुतत्त्व की स्मृति क्यो नहीं रही।

(६) पूर्ण विना छुन यिय वुज़ुथ
अन्तः छर्यर चि़य च नुत नाये
भोगचि लोभ ठाजि अपुज़ुय पोज़ुथ
सत श्रद्धा हुन्द ह्योनुथ बाये ॥

पूर्ण के विना किसी को भी तत्त्वज्ञान का उ मेष न.ीं होगा (तत्त्वज्ञान के जल का उद्गम अन्त: पूण व्यक्ति के हा हृदय मे होता है अपूर्ण से नहीं) तूने अपने भीतर रिक्तता को को अर्थात् सार हीनता को (खोखले पन को) ही अनुभव में लागा भोगा के पति लोभ के हठ स तूने असत्य को ही सत्य ठहराया और सच्चीश्रद्धा से तू शून्य होता गया हे भाई तूने यह क्या किया।

(७) पज कल ढाविथ पर कल प्रांवथ
अछय गाश रोवुथ सपनुक अंध
विद्या सावित मोह वुज़नोवुथ
दुर्संकल्पन करवुन सन्ध ।।

सच्ची कल्याण कारिणी रूचि को छोड़ तूने झूठी रूचि को अपना लिया तब तेरी आंखों की रोशनी खो गई और तू अन्धा हो गया तू ने शुद्धविद्या को सुला कर मोह को जगा दिया और अनष्ट कारी सकल्पों को ही तू बार बार दोहराता रहा

(८) मूढ़व बूज़ यिय सत्तच् पथा
पामरव ग्यवनच कथा जन
रात दोह रावरुय तिमन वृथा

**शोंग्य शोग्य बंड मिचि़ दथा ज़न ॥**

मूढ लोगों ने सत्य ज्ञान के भाग के उपदेश को वैसे ही सुन्न जैसे नीच लोंगों ने गाने बजाने की बात को सुना। उन की रातों और उनके दिनों वे व्यथ ही खो गए। वे तो बड़े-बड़े मिट्टी के ढेलो की तरह पड़े ही रहे। (कुछ करते नहीं रहे) तात्पर्य यह है कि उन्हों ने ज्ञान की बातों को सावधान तया और रूचिपूर्वक नहीं सुना और इससे उनकी सारी आयु निष्फल ही हो गई।

**(९) कैंछ़न हानेयि नाबद दन्दय**
**चुक चनि सतिय आनन्दी गय**
**कैंछ़न ज्ञानचि कथा प्ययि ठण्डी**
**राग द्वेष दज़ दज़ निश मुकलेय ॥**

कुछ लोगों को मिश्री खाने से भी दान्त खट्टे हो गए और चोकचऩ्न (चांगेरी) नामक खट्टी बूटी से ही वे आनन्दित हो गए। कुछ लोगों को ज्ञान का बातों से ठण्डक पड़ गई और राग और द्वेष की जलन से छुटकारा पा गए।

**(१०) कैंह वन वन गय प्रयोज़नस**

वन वनं केंह प्रयोज़न निश प्यय
केंह वन वनै गय वनवनी
वन वनै केंह निर्वाणस गय ॥

कुछ लोग बार बार कहे जाने पर पर या कहते रहने से वास्तविक प्रयोजन की ओर प्रवृत हो गए और कुछ लोग बार बार कहे जाने से ही या कहते रहने से ही उस प्रयोजन से दूर गिर गए बार बार कहते रहने से कुछ लोग तो केवल बातें करने वाले ही बन गए और कुछ लोग उससे निर्वाण को प्राप्त कर गए ।

"स्यदख स्यदिय सोरुय पानय
अथि यिथि तिय यि केंह छुख छांडांन
रावनय रोवरुथ ज़न गाह भानं
ज्ञान वुलसोवुथ चयय अज्ञान ॥

यदि तू सीधे मार्ग पर आएगा तो सब कुछ स्वयमेव ठीक हो जाएगा और वही वस्तु तेरे हाथ में आ जाएगी जिस की तलाश तू कर रहा है। सूर्य का प्रकाश तो तेरे पास ही था। उसे खोये बिना ही मानो तू ने उसे सच मुच खो ही डाला

ज्ञान के होते हुए भी तू ने स्वय अज्ञान को विकास में लाया।

१२ ज़ोंर कव वन्योख बोजनकि भ्रमय
ज़ाननकि भ्रम कव रावरथ ज़ान
समाध मशरांवय रोज़नकि भ्रमय
भ्रमनस नाव थोवुथ व्युत्थान ॥

सुनने के धोखे में आ कर तू क्यों बहरा हो गया। जानने के धोखे में आ कर तूने सच्ची पहचान को क्यों खो दिया। तू ने ठहरे रहने के धोखे में आ कर समाधि को भुला डाला। धोखा खाने को ही तूने जाग ना या होश में आना यह नाम दिया। (क्योंकि ससारिक व्यवहार को अवस्था को व्युत्थान कहते है)

(१३) इन्द्रिय द्वार ज़नुन ज़नुथ स्वज्ञान
विज्ञान मोनुथ प्रकृति लय
ज़ांनि ज़ान परज़ान परमात्मय
तव जानन सांपनश देवन्न य ॥

इन्द्रियों के द्वारों से जो ज्ञान प्रप्त होता है उसे ही तूने आत्म ज्ञान समझा शुद्ध विज्ञान तूने प्रकृति-लय को माना। वास्तविक ज्ञान तू परमेश्वर की पहचान को जान ले वैसा जानने से तू हो तू उस परम त्मदेव के साथ एक होकर तन्मय हो जाएगा।

**(१४) वनखय कैंह वन छुपि हदि मुखय**
**बोजखय कैंह बेद ब्रोपरिथ कन**
**यछ़खय पूर्ण हृदय सुखय**
**कर्म कर कैंह करिथ निश्चल़ मन**

यदि तू उस परमेश्वर के विषय में कुछ कहना चाहेगा तो मौन के ही मुख से कह दे, यर्थात् परमात्मा का मौन विमर्शन ही कर ले। यदि तू उस के विषय में कुछ सुनना चाहता है तो कानों को बन्द करके बैठ जा। तात्पर्य यह है यह है कि निर्विकल्पयोग के अभ्यास से ही परमेश्वर का वास्तविक साक्षात्कार होता है। यदि तू हृदय से पूण सुख को पना चाहता हैं तो मन को निश्चल ठहरा कर तू हीं कुछ भी कर्म मत कर ले। उस वृत्तिशून्यता से ही सच्चा और शुद्ध स्वात्मविमर्शन होता है।

**(१५) कैंछौ वोनुय वुछुनुय कैंह**

वुछवुन्यी कैंछौं कैंछ़ा न
साक्षी चैतन्य पर प्रमत बोधस
कारण कुनि कैंह् रैंछा न ।।

कुछ लोगों ने कहा कि कुछ देखना ही चाहिए । कुछ औरों ने कहा कि कुछ भी नहीं देखना चाहिए । बस्तुत: बोध का अर्थात ज्ञान का साक्षी स्वयं चैनन्य स्वरूप पर प्रमाता अर्थात् शिव है । इसके जानने का कोई भी साधन नहीं । वह तो स्वयमेव अपना सक्षी है ।

(१६) कैंछौं मोनुय कैंह् वुछनुय
वुछवुन्यौ कैंछौ वुछनु मोन
कैंह् न कैंह् कैंछौ अनुसन्धोनुय
कैंछौ बायि ज़ानी ज़ान परज़ोन ।।

कुछ लोगों ने यह मान लिया कि किसी वस्तु को देखना ही चाहिए अर्थात् परमेश्वर को किसी आकार में जनना चाहिए । उस तरह से देखने वालों ने देखना ही परम पुरुषाथ मान लिया । परन्तु कुछ साधकों ने किसीं अनिर्वचनोय तत्त्व का अनुसन्धान मात्र किया । कुछ उत्तम साधकों ने हे भाई, अपने आत्म ज्ञान से ही परतत्त्व को पहचान लिया

(१७)युसय बाह्यस्फारस पावी ॥
अन्तर्मुख सुय वुलसाविय
सन्मुख भाव सुय शिव मुख हाविय
एकाकी शक्त द्वयि मुख छय ॥

जो ही साधक बाह्य व्यापारों को गिरा देगा अर्थात् उन्हें बन्दकर देगा वही अन्तर्मुख वत्ति को विकास में लाएगा वही अन्तर्मुखता हा सम्मुख भ व में आ कर शिवके साक्षात्कार को करा देगी। अकेला हो शिव शक्ति दो मुखों मं प्रकट होता है—एक शिव मुख और दूसरा शक्तिमुख।

(१८)पोज़ पज़राव पज़िपोज़ निशि अनुभाव
पज़ियार्थव पज़युक पोज रोछ भाव
पज़ुन पालुन अपुज़ गालुन
अपुज़ भ्रम पोज़ ब्रह्मस्वभाव ॥

वास्तविक सत्य का पक्का निश्चय कर ले। वास्तविक सत्य को आपने आप अनुभव कर ले। सत्य निष्ट महापुरुषों ने सत्य की सत्यता की रक्षा की। सत्य का पालन कर ले

और असत्य को छोड़ दे। असत्य भ्रम है और सत्य ब्रह्म का स्वभाव है।

(१९) **पज्यौ कणव यिमव बूज पोज**
**पज़रूक भज़नय यियि तत्क्षण**
**क्षण क्षण सत यिथ क्षण नित सिज़रुख**
**रज़नय दिनय शोमरिथ मन ॥**

जिन्हों ने सत्य के कानों से सत्य को सुना उन्हें उसी क्षण में सत्य की अनुभूति आ जाएगी। उसे क्षण क्षण में सत्य ही सीधे ढग से हाथ आएगा यदि वह दिन को भी और रात को भी मन को शान्त अर्थात वृत्तिशून्य बना कर रखे।

(२०) **पज़ि पज यस यस पछ आसे**
**पज़ि पृछि रावरे निन्द्र त नेह**
**पोज़ बजन रस मस जन च्ययि खासे**
**पजि विना भासि न तस कुनि केंह**

जिस जिस साधक को सच्चा विश्वास हो वह वह उस सत्य के लिए निद्रा को और स्नेह को छोड़ देगा। सत्य का सेवन

करने से वह मानो खब स्वाद से मदिरा के चषक पियेगा। उसे उस सत्य के बिना कहीं भी और कुछ भासित नहीं होगा।

(२१) भय निशि रछि रव जन गाह छटे
छुटे मंज जीठरि गाश
भैरव भक्तयन रछि मंज़ ढाटे
छुटे घटे प्रकटावि स्वप्रकाश ॥

उसे भैरव नाथ शिव भय से बचाएगा और सुर्य की तरह उसके लिए प्रकाश फैलाएगा तथा अन्धकार को नष्ट कर देगा छोटे आधार में से भी प्रकाश का विस्तार करेगा। भैरव नाथ अपने भक्तों को बड़े बड़े बज्रपातों में भी बचा लेंगें। अन्धकार घट जाएगा और भैरव नाथ अपने प्रकाश को प्रकट करेगा। तात्पर्यय यह है कि इस जीवन के भीतर ही वास्तविक शिव भाव के असीम प्रकाश को चमका देगा।

## स्वप्रकाश होव

(१) देव ! कव गोमुत छुय चित विभ्रम
शिव कव धोरूथ सन्देह कोऽहम्
ओं तत्सत् परमात्मासि त्वम्
ओं शिव स्वानन्द भैरव सेवन ॥

हे देव ! तुझे इस जीव रूपता में क्यों कर चित्त भ्रम हो गया है। हे शिव ! तू ने क्योंकर यह सन्देह किया कि मैं कौन हूं। तू तो वह परमात्मा ही है जिसे ओ तत सत् कहा गया है। तू फिर से स्वानन्दस्वरूप ओ कार नामक भैरवनाथ का ही सेवन करले अर्थात् अपने आप को भैरव नाथ में पहचान ले। यह वाक्य जीव को कहा गया है। शिव और देव इन नामों से उसी का सम्बोधन किया गया है। क्योंकि जीव तो वस्तुतः शिव ही है।

(२) ज़ीठिस छुचर क्या करि 'वन्तो
आकाशस घट रटि क्या सन्तो
त्रिभवन व्यांप्रित छु लांपे वामन ॥
ओं शिव०

तू ज़रा बता दे कि लम्बे अर्थात् असीम को छोटापन

अर्थात् ससीमता क्या कर सकती है, अर्थात् वह उसे सीमित नहीं कर सकती। जरा बता दे कि आकाश को बादलों की घटा कहां तक आवरण कर सकती है। वामन भगवान ने तो तीनों भुवनों को एक छलांग में व्याप्त कर रखा है। अतः पुनः अपनी भैरवाकार स्वानन्दस्वरूप शिवता का सेवन कर।

(३) **ज़लुक आगुर बोठ मा वन्तो**
**ज़लय छु ज़लुक आगुर सन्तो**
**स्थूल बुद्ध त्राव ज़ल विमर्श अन्तन**
**ओ०**

ज़रा बोलो कि जल प्रवाह का मूल स्रोत तो जल ही होता है तू स्थूल बुद्धि को छोड़ दे और जल तुल्य सूक्ष्म संवित् को अपने विमर्श में ले आ और उसे स्वानन्दरूपी भैरव नाथ शिव भाव का सेवन कर।

(४) **ज़लय छु ज़ीवन यति तति सन्तो**
**ज़लचिय लहरी वंछमच़ बुनतो**
**ह्योर बुन ज़ल विमर्शन्तन-ओ०**

जल तुल्य सूक्ष्म चेतना ही यहां तहां जीवों का जीवन होता है जल की ही तरङ्ग ऊपर से, अर्थात मूल स्रोत से प्रवाह रूप में नीचे उतरी है। (शिव ही जीव रूप में जाग्रत अवस्था पर उतर पड़ा है)। ऊपरीपन और निचलेपन को छोड़ दे और एकमात्र जल को ही अपने विमर्श में ले आता रह।) शिवता और जीवता को छोड़ कर एकमात्र संवित् का ही अनुसन्धान करता रह)

**(५) ज़ीवन ओतप्रोत सर्वसंज़ीवन पर बीज़भूत ज़ीवन हुन्द ज़ीवन सर्वात्मा सत् चित् आनन्दघन ओ०**

सभी में प्राणप्रतिष्ठा करने वाला परिपूर्ण चैतन्य ही जीवों में ओत प्रोतभाव से रहता है। वही सर्वोत्तम तत्त्व [illegible] है और वही [illegible] सर्वात्मा 'है' सत् है, चित् है और आनन्दघन है।

**(६) युस बल-शून्याति शून्य रूप धारित युस बल प्यठ शून्यस थर खरित बली बल सर्वाखिल देवन -ओ०**

जो बल शून्य से भी अत्यन्त शून्य के रूप को धारण किए

हुए है और जो बल शून्य के ऊपर जगत रूपी पुष्पलता को चढ़ा कर रखता है, वही बल समस्त देवताओं को बल देने वाला उन का बल है।

) पांनी पानय दाता भुक्ता
परात्पर देव देव सर्वात्मा
कर्त्ता अकर्त्ता ब्ययिस ब्याख ज़न
ओ०

वह स्वयमेव दाता भा है और भोक्ता भी स्वयं ही है। वह देव पर से भी पर है देवताओं का भी देवता है और सर्वात्मा है। ऐसा प्रतीत होता है मानो किसी अन्य का हो कर्त्ता और भोक्ता कोई अन्य ही हो और मानो कि वह सर्वथा अकर्ता ही हो।

(८) करनय करि युस रव ज़न सोरुय
स्वप्रभा भास्वर रुप तेज़ लोरुय
तत्सवितु भर्गदेव ईशन ॥ ओ०

जो साधक मानो सूर्य की तरह बिना किए ही सब कुछ करता है, जो अपनी ही क्रान्ति से चमकीला होता रहता

है और समस्त विषय प्र ाश जिस पर मढ़े हुए से हैं, वही तत् सवितुभर्गो देव है, अर्थात उस जगत् को सृष्टि करने वाले परमेश्वर का तेजोमय स्वरूप है और वही समस्त बिश्व पर ईशना, अर्थात् शासन कर रहा है।

(९) **अनाख्यन यम्य 'अ' शब्दोवुन**
**'आ यम्य आनन्द शक्त प्रकटावन**
**परमाक्षर स्वर सार सर्व वर्णन ।।ओ०**

जिस अनाख्य पर शिव ने अनुत्तर स्वरूप अ| शब्द के नाद को अभिव्यक्त किया, जिस ने अ शब्द से आनन्द शक्ति को प्रकट किया उसी परम अक्षर रूप परमेश्वर की शिवता की अभिव्यक्ति सभी स्वरों के सारभूत तत्त्व से हुआ करती है। अ से लेकर विसर्ग तक के वर्णों द्वारा शिव भाव अभिव्यक्त होता है )

(१०) **स्वचमत्कारन छु चमत्कर्त्त ।**
**द्वारिका वासी कृष्ण जुव भर्त्ता**
**क्रीडाशील सत्य इन्द्रिय-गूपियन ।। ओ०**

विश्व रूपी द्वारिका नगरी में वास करने वाला परम शिव रूपी कृष्ण उसका भरण पोषण आदि करने वाला है। वह

अपने स्वरूप भूत चमत्कारों को चमत्कृत करता है और इन्द्रिय रूपी गोपियों के साथ रासक्रीड़ा करता रहता है।

(११) **शक्ति प्रच यम्य ब्योन ब्योन चमकावे**
**स्वज्ञान मधुपान आनन्दावे**
**वामाचारी भैरव भीषण ॥ ओ०**

जो अपनी शक्तियों रूपी — को अलग अलग चमकाता रहता है और आत्माज्ञान रूपी मद्यपान से जो उन्हें आनन्दित करता रहता है वह वामाचार का भयानक अभ्यासी स्वय भैरव नाथ शिव हैं।

(१२) **चित्त ! योदवय छै कांक्षा वुछहन**
**छल छांगरि हुन्द मल सोरुय हन**
**यस चित ! प्राण ब्रषभ छुय वाहन**
**ओ०**

हे चित्त, यदि तुम्हें उसे देखने की तीव्र इच्छा है तो परेशानियों और चञ्चलताओं का सारा मल नष्ट कर ले और हे चित्त, उस भैरवनाथ को देखिए जिस का वाहन प्राण रूपी वृषभ है।

(१३) पकनय हनि ननि वातिथ आसे
शयि शयि वांतिथ थकनय आसे
सद्गुरु सुर भासवि ऊधम्नि ॥ ओ०

थोड़ा थोड़ा चलते रहने से पथिक प्राप्य स्थान को पहुंच ही जाता है। चाहे पड़ाव पड़ाव पर पहुच कर थक भी जा हो। सद्गुरु का उपदेश शब्द ऊर्ध्वाम्नाय के अर्थात उत्कृ त्रिकशास्त्रों के तत्त्व को प्रकाशित कर ही देता है।

(१४) बाह्यन्तर चित ज्योत अन्तभूंत
साक्षी अंदरस न्यबरस ओत प्रोत
चय चित्भान पान कव छुख रीवान
ओ०

संवित् का प्रकाश बाह्य और आन्तर जगत को व्याप्त करके ठहरा है। वह बह्य और अन्तर विश्व में ओत प्रोत है और दोनों की साक्षी हैं। वह चित् सूर्य (संवित् सूर्य) तो तू स्वयमेव है। तो तू फिर किस के लिए रो रहा है।

(१५) गोर सुर काठ लरि तोर फुटरावुन

द्वार देव चैतन्य निशि पर्जनावुन
छुय गाशन शिव रव सर्वशन ।। ओ०

गुरु के उपदेश के शब्द से लकड़ी के मकान की अर्गला को तू छोड़ दे फिर वहां के द्वार देवता रुपी चैतन्य को अपने पास पहचान ले वहाँ शिवरूपी सूर्य सभी दिशाओं को चमका रहा है।

(१६) चित्भैरव स्वानन्द ऋतावुन
पर दर्शन वर्षन तर्पावुन
स्व प्रकाशानन्दघन युस प्रधिमन ।।औ०

उस चित् स्वरूप भैरव को आत्म आनन्द से तृप्त करत दे अपने पर स्वरूप के दर्शन की बर्षा से उससे उसका तर्पण कर दे वह चिद्भैरव वही है जो स्वप्रकाश और आनन्दघन प्रद्युम्न अर्थात कामदेव है (परम शिव को आगमिक परिभाषा में कामेश्वर कहा जाता है, क्यों कि उसी के महाकाम से सृष्टि आदि पारमेश्वर कृत्य अभिव्यक्त हुआ करते हैं। )

(१७) वन् वन् द्राव निर्वाणबोधमोदाव
वन वुन युस निर्वाण मूल सुय द्राव

## चिय विश्रान्त सिज़रन नित सत ज़न
## ओं शिव स्वानन्द भैरव सेवन ॥

बातें करना छोड़ दे। निर्वाणमय बोध के द्वारा प्रमुदित (हर्ष युक्त) हो जा। जो उपदेश देने वाला गुरू है वही तेरे निर्वाण का मूल कारण सिद्ध हो गया। चित्त विश्रान्ति के अभ्यास में परिपक्व बने हुए महा पुरूष तुझे सदा निर्वाण के प्रति सीधा लगा देंगे अथवा सद्गुरू जन तेरे चित्त की बिश्रान्ति को ठीक स्थिति में सदा लाते रहेंगे, तू इस बात की चिन्ता मत कर। वहां तू ॐकार स्वरूप स्वानन्दघन भैरवनाथ शिव की अवस्था का सेवन करले।

### ॐ शिव

### २४

(१) राग द्वेष क्रोध शोभरावतन
वैराग्य अभ्यास उदयावतन
तत्त्ववुपदेश विमर्शावतन

सत् सोऽहं भाव स्थित थावतन ॥

तू राग, द्वेष, काम, क्रोध को शान्त करता जा और वैराग्य तथा अभ्यास का उदय करा दे फिर तत्त्व के उपदेश का विमर्शन करता जा और उस परमार्थ सत्य सवित् तत्व के "सोऽहं" विमर्श के द्वारा स्थिर कर दे।

(२) संसारस छुय युन त गछनुय
शून्य चांगी जि प्यठ छुय नचनुय
नचनव निशी मन बिहनावतन सत०

संसार मे तो आना जाना अर्थात जीना मरना ही है। यह ऐसा हैं जैसे शून्य के आसन पर नाचना हो तू इन नाचने के व्यापारों मे मन को छुड़ा कर उसे विश्राम करा दे और इस तरह से परमार्थ सत्य तत्व को स्थिर कर दे।

(३) नित अन्तमुर्ख रोजुन ह्यु
सत शास्त्रार्थं निस बोजनि वेह्
अन्तः स्थित अभ्यासावतन ॥ सत्०

तू नित्य ही अन्तर्मुखभाव में ठहरने का अभ्यास प्रारम्भ कर ले उत्तम शास्त्रों के अर्थों को नित्य प्रति सुनने

लग जा। जो तेरी अन्तरात्मा हैं उसी का तू अभ्यास करता जा अर्थात् नित्य उसी का साक्षात् विमर्श करता रह।

**(४) निर्विकल्पी आसन धारतन ॥**
**अन्तर्मुख सुख अनुसार्तन**
**एकान्तावस्था भावतन ॥ सत्०**

तू आसन पर निश्चल बैठ कर निर्विकल्प दशा में बैठ और अन्तर्मुखता के आनन्द का अनुसरण करता जा। ऐसी एकान्त अवस्था की भावना करता जा. अर्थात यह भावना करता जा कि केवल शुद्ध और परिपूर्ण सवित स्वरूप मैं ही हूं।

**(५) निर्विकल्पय चित कर्तन थाम**
**राज योगियन सुय प्राणायाम**
**निष्कल चैतन्य अनुभावतन। सत्०**

निर्विकल्पदशा में चित्त को स्थिर ठहरा दे। वही राजयोग के अभ्यासियों का प्राणायाम आदि योग है। उसी से तू एकघन परिपूर्ण चैतनय का अपरोक्ष साक्षातकार रूपी अनुभव करता रह।

) बाह्यान्तर सुय छुय ज़ीवन
राज़ योगियन हुन्द सुय सेवन
कल्पना भ्रम मन निशि त्रावतन-सत्०

बाह्य जगत और आन्तर जगत का जीवन वही है राज योगी उसी का सेवन किया करते हैं। अतः तू कल्पनाओं के भ्रम को मन से त्याग दे (और निर्विकल्प दशा में ठहर जा।)

) अन्य चिन्तन रोस्त याज़ भोव चित
अति विमर्शरूढ़ अमृत
स्वानुभव बल क्षण क्षण चावतनसत्०

ज्यों ही चित्त अपने से भिन्न विषयों के आकारों के चिन्तन से रहित हो जाए, त्यों ही शुद्ध संवित स्वरूपी अमृत तत्त्व विमर्श पर पूरी तरह से आरूढ़ हो जाता है उसे तू इच्छा के बल से क्षण क्षण में स्वानुभव का, अर्थात परिपूर्ण अहं विमर्श का, अमृत पिलाता जा ।

८) नित अभ्यासी योगी ज़न
अभ्यास रछि नित तत्वसेवन

## विमर्शन हृत् फुलनावतन सत्०

योगी जन सदैव अभ्यास करते ही जाते हैं। अभ्यास इस पर तत्त्व की अनुभूति के सेवन की सदा रक्षा करता है। तू आत्मविमर्शन के अभ्यास से अपने हृदय कमल को विकास में लाता जा।

## ९) अभ्यास सिद्ध यस परमस्पन्द उदयस तस प्रकाशनन्द चैतन्य रव प्रकाशावतन सत्०

जिस को अभ्यास के द्वारा अनुत्तर स्पन्द अर्थात् शिवता का विमर्श सिद्ध हो गया, उसके लिए उसका वास्तविक प्रकाश नन्दमय स्वरूप उदय को प्राप्त हो जाताहै अतः तू चैतन्य रूपी सूर्य को खूब चमका दे।

## (१०)प्रकाशन यंम्य गण वुजनोव जड़भूत चैतन्य जन यम्य थोव चैतन्य आत्मा अनुभावतन सात०

जिस प्रकाश ने जड़ इन्द्रियों के इस समूह को जगा दिया और जिस ने शरीर आदि जड़भूतों को भी चेतन जैसा प्रकट

कर के ठहराया, उसी चैतनय स्वरूप आत्मा को तू अनुभव में में ले आ।

(११) जीवन्मुक्ति पदवी प्रावरख,
सर्वतो चैतन्य अनुभावख,
चित ! नोज़ सत् सन्देह त्रवतन
सत्०

हे चित्त, उस से तू दसों दिशाओं में स्वात्मस्वरूप शुद्ध चैतन्य का ही अनुभव करेगा और जीवन्मुक्ति की पदवी को प्राप्त कर जाएगा। हे चित्त तू इस बात को सत्य मान ले और इस विषय में सन्देह को सर्वथा छोड़ दे।

(१२) सुय सर्वकर्त्ता छुय केवल
सुय सर्वस स्फांरिल निर्मल
व्योमाकार सुय फहलावतन सत०

केवल वही चित्स्वरूप आत्मा सर्वकर्ता है। वह वही समस्त विश्व को स्वय विकास में ला कर भी सदा निर्मल ही है। चिदाकाश ही उस का आकार है उसी को तू सर्वत्र फैला दे, अर्थात समस्त विश्व को चिद्रूप ही देखता जा।

(१३) व्योमय छुय व्योमस वेशे
छांडि व्योम व्योमस ओ डेशे
चित ! चैतन्य ओं अनुभावतन सत्

उस अनुभूत के भीतर चिदाकाश ही चिदाकाश के साम्मुख्य में ठहरा रहता है। वहाँ चिदाकाश ही चिदा काश को ढूढता रहेगा और उसी ॐकार नाम वाले चिदाकाश को देख भी लेगा अतः हे चित्ता ! तू भी चैतन्य स्वरूप ॐकार को ही अनुभव में ले आगा।

(१४) भाग्यवान अनुभावन चित व्योम
यम्य व्योमन वुदयोव सूर्य सोम
चित्विमर्श स्थूल सूक्ष्मावनन
सत् सोऽहं भाव स्थित थावतन ॥

भाग्यवान साधक ही चिदाकाश को अनुभव में ला सकेंगे वे उसी आकाश का अनुभव करेंगे जिस आकाश ने प्राण-अपान रूप और प्रमान-'प्रमेय रूप-सूर्य और चन्द्रमा को उदय में लाया, अर्थात उन्हें अपने मैं भीतर प्रकट कर दिया तू शुद्ध चिद्रूपता के विमर्श के द्वारा स्थूल प्रपञ्च को सूक्ष्मता की ओर लेता जा और उस परमार्थ सत्य तत्त्व रूपी सो-हं भाव को स्थिर

लया ठहराता जा। अर्थात् परमेश्वर के साथ अपने अभेद को पक्का करता जा।

## संत्सोंह भाव स्थिह् थावतन ?

## २५

(१) मानस शान्त सेव बारम्बार
संसार सागर निश उतार पार।
शंकर सेवन चिन्तन धार
स्वविमर्शन चैतन्य अनुसार ॥

तू बार-बार मन की शान्ति का अर्थात उसकी विकल्पशून्यतारूपिणी निश्चलता का सेवन (अभ्यास) करता जा। ऐसा करने से तू अपने आपको संसाँररूपी समुद्र से (अर्थात् संसृति के चक्कर से) पार उतार ले जा। अपने स्वरूप भूत चैतन्य के सतत बिमर्शन के अभ्यास के द्वारा तू स्वात्मशिव का चिन्तन करता हुआ उसी के सतत् साक्षत् अनुभव का अभ्यास करता जा।

अथवा तू स्वात्मविर्शन के अभ्यास के द्वारा अपने शुद्ध चैतन्य का अनुसधान करता जा।

(२) अदोर देह् दोर छुन देवन
देह् दरिरच पछ कुस ज़ीवन
सुर कर सुर सुर प्राणच थार-स्व०

देवताओं का शरीर नश्वर ही होता है, वह भी सदा स्थिर रहने वाला नहीं। फिर मर्त्य प्राणियों के शरीरों को स्थिरता पर विश्वास हो क्या हो सके तू पूरे होश में आ जा और प्राण की सतत गति पर लगातार सावधान रहने का अभ्यास करता जा।

(३) पानस अन पनुन आर आर स्वर कर
सन्मुख बन चि मंज़ आसित छु स्वर
सत् मनन मन पनुन पान रथि खार
स्व०

तू स्वहमुमेव अपने पर करुणा कर होश में आ जा। स्वरूप के आभिमुख्य में आ जा (अर्थात उसे सम्मुख भाव में ठहरा दे) चेतनास्वरूप ;आत्मदेव तेरे में विद्यमान है। उसी के

सच्चे मनन के अभ्यास से अपने मन और अपनी आत्मा का उद्धार कर तथा उन्हे सवथा सफलता की स्थिति पर चढ़ा दे।

(४) सत्विमर्शन बिहनाव मन
सर्व संकल्प सन्यासी बन
वासना सागर निश भवपार -स्व०

सच्चे स्वात्मविमर्शन के अभ्यास से मन की विषयोन्मुख सकल्पविकल्पों की गति को बन्द कर दे। समस्तसकल्पों का परित्याग कर दे वासना रूपी समुद्र से पार हो जा।

(५) नानारुपवान छुय मूर्तिमान
चित्‌शिव भैरव रव चमकान
विश्वात्मा स्वप्रकाशस्फर - स्व०

चितस्वरूप शिव स्वय नानारूपों को ले कर नानाप्रकार से मूर्तिमान (शरीरधारी) बना है। वह चिद्‌भैरव रूप शिव ही सर्वाकारता से सूर्यवत चमक रहा हैं। वही विश्वात्मकता है और उसकी यह विश्वात्मकता उसकी अपनो प्रकाशरूपता का ही विस्तार या विकास है।

(६) शब्दानुसन्धान गुर स्वर सेव

**गुर शिव ईंक सॆवनाबान जीव**
**कॆंहन रूज़ित रोज़ सर्वाधार स्य०**

अहंविमर्शरूप शब्द के अनुसन्धान से तू गुरू के सङ्केत का अभ्यास कर ले। गुरू और शिव दोनों वस्तुतः एकरूप हैं। वे जीव को अपने अनुभव का अभ्यास कराते हैं। उन के उपदेश के अनुसार तू समस्तप्रपंच से शुन्य शुद्ध स्वितस्वरूप में ठहरता हुआ ही समस्त प्रपंच का मूलधार बना रह।

**(७) क्षण क्षण प्राणन गीत ग्यवि प्राण**
**सत् शब्दुक थाव अनुसन्धान**
**बनन्य बनवुन छूबारम्बार - स्व०**

प्राण शक्ति क्षण क्षण में चढ़ते उतरते प्राण-अपान से नए नए गीतों को गाती जा रही है। इनमें तू सच्चे स्वात्मविमर्श रूपी पर नाद का अनुसन्धान करता रह। वह कुछ न कुछ कहता हुआ ही लगातार कहता ही जाता है।

**(८) शून्य छुय शब्दुक आधार बोज**
**शून्युक आधार चैतन रोज़**

## शून्याशून्य वर्जित छु विस्तार स्व०

तू इस बात को सुन ले कि शब्द का आधार शून्य (आकाश) है · (क्योंकि ९ ब्द काकाश का गुण है)। आकाशत्मक शून्य का आधार बन कर तू स्वय बना रहा, क्योंकि तू चैतन्य स्वरूप होता हुआ उसका भी मूलधार है। शून्य और अशुन्य (स्थूल सूक्ष्म प्रपच) दोनो के परे भी तेरे चैतन्य का बिस्तर फैला हुआ है।

## (९) सूर्यस स्वभाव छय खसवस खस वस पाथिन चित्सूर्यस नित्योदित तत सत ओंकार-स्व०

उदय और अन्त होना इस भौतिक सूर्य का स्वभाव है परन्तु चित्सूर्थय के लिए उदय होना और अस्त होना सम्भव नहीं है वह चितसूर्य तो नित्योदित है अर्थात सततोदित या सकृत द्विभात है ' वही वह है जिसे तत् यत् और ॐकार अर्थात ' ॐ ततसत् '' कहा जाता है

## (१० खस वस छय आकारुक भेद स्वविचार कर आकारस छेद भैरवस खप्त जगत्प्रकाशस्फार-स्व

उदय होना और अस्त होना बस दो आकारों का परस्पर भेद है (एक ही वस्तु का दो अवस्थाओं में प्रकट होने वाले दो अकारों को उसका उदय और अस्त कहते हैं)। तो तू आत्म विमर्शन के अभ्यास से परिवर्तन शील अकारों को विलीन करदे और आकारों के परे ठहरी हुई भैरव रूपता पर आरूढ़ हो जा वह भैरवता ही जगत के प्रकाश के विकास का अधार है। अतः वही वह विकास है।

(११) **प्रकाश विमर्शस जाने**
**विमर्श प्रकाशस माने**
**सूर्यय सूर्यस छु ज्योनिस्फार-स्व**

प्रकाश विमर्श को जानता है, (क्योंकि उसे प्रकाशित करता है)। विमर्श प्रकाश को मानता है (क्योंकि उसका विमर्शन करता हुआ उसकी सत्ता को ठहराता है)। वे दोनों ही वस्तुत एक ही समरसाकार संवित के दो पहलु हैं, दो मुख हैं, या दो पार्श्व हैं। इस तरह से संवित् स्वरूप चित सूर्य ही चित सूर्य को जानता और मानता हुआ उस के अपने चैतन्य की ज्योति का विकास है।

(१२) **अर्थी अर्थस कुन रोजे**
**अर्थय अर्थु क अर्थ बोजे**

## अर्थ बोज योदवथ छुय स्वविचार
## स्व०

जिज्ञासु सब॰ जिज्ञास्य परमेश्वर के अभिमुख जो हो जाता है तो उस अवस्था में वस्तुतः जिज्ञास्य (चित्वरूप) के ही स्वरूप केतत्त्व को जान लेता है। तू भी उस जिज्ञास्य तत्त्व के स्वरूप को जान ले यदि तुझे स्वविचार आ गया हो तो अर्थात स्वविचार के बल से ही तू आत्म साक्षात्कार को पा सकेगा।

## (१३)भय निश रछि रव जन छटि गाय
## घनिस अज्ञान गुहिलिस दियि दाह
## मुक्तिदा भैरव नाम उश्चार
## स्वविमर्शन चैतन्य अनुसार

ऐसा करने पर वह स्वात्मरूप चिद्भैरव तुझे समस्त भयों से बचाएगा। वह सूर्य की तरह सर्वत्र प्रकाश को (शुद्ध और यथार्थ आत्म साक्षतकार को) छिटका देगा। अज्ञानरूपी घने वनगह्वर को जला डालेगा। अतः तू मुक्ति को देने वाले भैरव नाम का उच्चारण करता जा, अर्थात परिपूर्ण अहं-विमर्श का साक्षात अभ्यास करता जा। इस अभ्यास को तू करता हुआ ही तू अपने स्वरूप के विकर्शन के द्वारा चैतन्य आत्मा का अनुसन्धान करता जा।

## स्वविमर्शन

### २६

श्वासन बूजुम निर्द्वन्दोऽहं
सोऽहं कोऽहं स्यन्धि गोग
गुर शिव शक्तिपात हृदि
दीप प्रजल्योम
निश्चय गोम ओ सोऽहं सो ॥

मैं ने अपने श्वासों से सुन लिया कि मैं द्वन्द रहित अद्वयस्वरूप हुं। फिर मैं वह हू, यह हूं कौन हूं इस प्रकार की शङ्काओं की सिन्धु में बह गया। पश्चात गुरु और शिव के अनुग्रह शक्तिपात से मेरे हृदय मे जब यर्थात स्वात्म प्रत्यभिज्ञा का दीपक प्रज्वलित हो गया तो मुझे निश्चय हों गया कि मैं वही ॐकारस्वरुप परम शिव हुं।

(२) स्वस्थो स्वस्थ पद बोधान्योम

**कदाचित् नाव मान्योम पान
स्वस्थ पदार्थ गुरमुख सत ज़ान्योम
नि०**

"स्वस्थौ स्वस्थ" इस वाक्य के अर्थ को बुद्धि के स्तर पर मैं ने जान लिया कि अपने स्वरूप में ही ठहरा हुआ प्राणी वस्तुत स्वस्थ होता है, परन्तु फिर भी मैं ने कभी भी अपने वास्तविक स्वरूप को "स्व" नहीं माना अथवा फिर भी कभी कभी मैं ने नामरूप को ही अपना आप मान लिया। पश्चात गुरु के उपदेश से ही मैं ने 'स्वस्थ" शब्द के वास्तविक अर्थ को स्वानुभव से से ही ठीक तरह से जान लिया और मुझे निश्चय हो गया कि मैं वही ॐकार स्वरूप शिव हूं।

(३) **अमर भाव यलि गुरमुख बुज़ुम
मनि मंज तन्मय भाव रुदुम्
स्वात्मानन्द सिन्धि अमृत रस चोम
नि०**

जब मैं ने अमर भाव को अर्थात् अपनी सतत्मोदिता चितस्वरुपता को गुरू के उपदेश से समझ लिया, तब मुझे मन में उस चित्स्वरूपता के साथ तन्मयीभाव ठहर गया। उस से मैं ने स्वात्मानन्द की सिन्धु नदी में अमृत का रस पी लिया

और मुझे पबका निश्चय हो गया कि मैं वह ॐकार स्वरूप पर ब्रह्म हूं।

(४) **सूर्यस पनजिय दीप्त छय माया चित् अर्कस तिथै चित छाया भानस भानुन कति व्यतिरिक्त छूम नि०**

सूर्य की अपनी दीप्ति ही उसकी माया शक्ति है (उसे वह शक्ति कहीं बाहिर से नहीं आता है)। उसी तरह चित् सूर्य की अपनी चेतना शक्ति ही उसको परछाईं है (जो जगत के रूप में प्रकट हो रही है)। चमकना सूर्य से व्यतिरिक्त कहां होता है। उसी तरह से यह विश्वलीला भी परमशिव से व्यतिरिक्त नहीं हो सकती है।

(५) **घटि त गाशस युस साक्षी सुर क्षय रोस्तुय इन्द्राक्षीश्वर तत्सवितो चित भर्गानुसन्ध्योम-नि०**

अज्ञानमय अन्धकार की और ज्ञानमय प्रकाश की साक्षी जो चेतना है, वही क्षयरहित है और पारमैश्वर्यमयी महा शक्ति

का ईश्वर भी वहीं है। मैं ने उसी चेतना को तत सवितु भर्गो) इत्यादिरुप गायत्री मन्त्र के द्वारा उसी जगत सविता (स्रष्टा) के परमेश्वर के वरणीय तेज (चित प्रकाश) के रूप में अनुसन्धान का विषय बना लिया।

**(६) त्रिन गाशन युस गाश भासावे**
**तस गाशस कुस गाशावे**
**स्वविमर्शन मात्र गाह् चमकाव्योम**
**नि०**

जाग्रत स्वप्न और सुषप्ति के ब्यवहारों के तीनों प्रकाशों को जो तूर्या का रूप चित् प्रकाश भासित (प्रकाशित) करता रहता है अथवा सूर्य, चन्द्रमा और अग्नि, इन तीनों प्रकाशों को जो चित् प्रकाश चमका देता हैं, उस चित् प्रकाश को कौन आभासित कर सके, अर्थात उसका भासक कोई और नहीं होता। वह स्वप्रकाश से ही भासित होता है। तो मैं ने केवल स्वात्म-बिमर्शन की दोप्ति से ही उस आत्म स्वरूप को चमका दिया।

**(७) चित चिन्ता कुनि कोंह नय करहख**
**कोरमुत त करनीय नय कोंह सुरहख**

## चित लय चेतन चैतन्याव्योम्-नि०

हे मेरे चित्त यदि तू किसी भी प्रमेय विषय का चिन्तन नहीं करता, " यह तो कर लिया, अब यह यह मुझे करना है ' इस इस प्रकार के सङ्कल्पों को यदि तू नहीं करता तो क्या होता ! अब तो चित्तवृत्ति को विलीन करने से ही मैंने अपनी चेतना ही के प्रकाश से अपने आप को चैतन्यरूप में पहचान लिया, (चैतन्यात्मक अपने को बना दिया)

## (८ करनव सतिन मन नाव हान्योम
## सतगुर सुर सृत्य पंत्य चान्योम
## सत्विमर्शन चित लय अन्योम नि०

जब क्रिया ओं को रहने से मेरा मन शान्त और विलीन नहीं हुआ, तब सदगुरु के उपदेश से मैं ने इस को विषयोन्मुख वृत्रियों से निवृत्त कर दिया। अपने वास्तविक स्वरूप के (चित् स्वरूपता) के विमर्शन के अभ्यास से मैं ने अपने चित्त को विलीन कर दिया या आरण्य पशु की तरह उसको सिधाकर अपने अधीन और अनुकूल बना दिया।

## (९) शब्दातीत शयि प्यठ ठहराव्योम्

**सर्व शब्दन चित वुंलगित गोम्**
**चुयिशीति लछि मुख अख शब्द**
**फहल्योम्-नि०**

फिर मैं न अपने चित्त को जब शब्दों मे अतीत भूमिका पर ठहरा दिया वह सभी प्रकार के शब्दन व्यवहार का अर्थात् शब्दात्मक विकल्प ज्ञान को उल्लंघन कर गया, अर्थात् निर्वि ल्प दशा पर आरूढ हो गया और चौरासी लाख मुखों में से प्रसार करता हुआ एक ही अह विमर्श रूप शब्द मुझे पहचानक मे आ या।

(१०) **केंह नाव करनुय अनुसारान्योम्**
**चितस न चिन्तन केंह मान्योम्**
**स्वस्वभावय स्वस्व भाव परज़ान्योम्-**
**नि०**

कुछ भी करना कराना नहीं है, इसी सिद्धान्त का अनुसरण मैं ने चित्त से करवाया। मैं ने चित्र को कुछ भी प्रमयोन्मख चि॰- तन करने की अनुमति नहीं दी। तब मैं ने अपने चित् स्वरूप स्वभाव के ही मध्यम से अपने उसी स्वभाव को अपने चित्त को पहचान गया अर्थात चित्त को उसी की पहचान करा दी।

(११ विमर्शोवुम शिव शासन बिन्द
अनुभोवुम स्वप्रकाशानन्द
सर्वतो शिवदर्शन चित शेहलाव्योम-
नि०

मैंने शिव शासन (शैव शास्त्रोपदेश) की सहायता से शिवस्वरूप बिन्दु का विमर्शन चित्त से करवा दिया फिर मैं ने चित्त को स्वप्रकाश आनन्द का अनुभव करा दिया। तब मैं ने शिव साक्षात्कार से अपने चित्त को सभी ओर से शीतल अर्थात आह्लादित कर दिया।

(१२) सर्वमन्त्रन हुन्द ज़ीवन वीर्यय
मन्त्रवीयुर्क देव चित्सूर्यय
चित्शक्तिगण स्वप्रभा वुल स्योम
निश्चय गोम ओ सोंऽह सो ॥

सभी मन्त्रों का जीवन मन्त्र वीर्य नामक मन्त्र का रहस्य ही होता है। उस मन्त्रवीर्य का भी जीवन चित् सूर्य होता है। मुझे तो चित स्वरूप परिपूर्ण संवित की सम त शक्ति गणों की प्रभा का एक घनरूप चितसुर्य उल्लासित हो

गया और उससे मुझे निश्चय हो गया कि मैं तो वही सोऽहं रूप अ कार नाम वाला परम शिव हूं।

२६

(१) जागय ह यथ विश्रान्त सेव
शिवमय मोनित जीव ।
निर्वासिन मन थावुन,
चैतन्य अनुभावुन ॥

तू जागता हुआ और आत्मस्वरूप ताक में बैठा हुआ चित्त विश्रान्ति का अभ्यास कर ले। जीव को शिवमय मानकर ही उस अभ्यास को करता रह। तू मन को वासनारहित बनाकर चैतन्य तत्व को अनुभव में ले आ।

(२) नादान्त क्रम नादावुन,
बिन्दानाद एकावुन ।
प्रकाश विमर्शावुन
चैतन्य अनुभावुन ॥

प्रणव को आठवीं मात्रा नादान्त कला के क्रम से तू उसे नाद रूप बना ले। फिर बिन्दु और नाद को तू एक कर ले। शुद्ध स्वात्मप्रकाश का हो तू विमर्शन कर ले और इस तरह से चैतन्यतत्त्व को अनुभव में ले आ।

(३) हृदयाकाशि वुदयावुन,
द्वादशान्त सुर सावुन।
चित भानु द्योतनावुन,
चैतन्य अनुभावुन ॥

तू चित्सूर्य को हृदय के आकाश में उदित करा दे। फिर उसे ऊर्ध्वद्वारशान्त के नाद से वहीं पर विश्रान्ति दे। अपने चित्त में उस चित् सूर्य को खूब चमका दे और चित्त को शुद्ध चैतन्य तत्त्व का अनुभव करा दे।

(४) चित बल चित्तवृत शो राव
शब्द यिथ गरि मजं चाव
अशब्द शिव वुज़वजनावुन
चैतन्य अनुभावुन ॥

संवित् के बल से अपनी चित्तवृत्ति को तू शांत कर दे। सवित् के बल को इस तरह चित्त में चमका दे जिस तरह से घड़ी के भीतर शब्द छा जाता है। शब्द से भी ऊपर ठहरे हुए शुद्ध सवित् स्वरूप शिव को तू जगा दे और चित्त को शुद्ध चैतन्य तत्त्व का साक्षात अनुभव मैं करा दे।

(५) गुर सुर चित़ प्राण शून्याव
शून्यातिशून्य वर्ज़ाव
अनाभय शय थावुन
चैतन्य अनुभानुन

गुरू के उपदेश से चित्त और प्राण को शन्य बना दे, अर्थात् उन्हें वृत्तिरहित बना दे और आकाश जैसे भी शून्यतर बीब शन्य को भी छोड़ कर आगे बढ़ जा। तब चित्त कों कलेश रहित शुद्ध सवित के भीतर ठहरा दे और इस तरह से चैतन्य तत्त्व का अनुभव उसे करा दे।

(६) चित़ शिव संदि शक्ति पातय
क्षण क्षण दिन रातय
शाम्भव पद प्रकटा बुन

## चैतन्य अनुभावुन ॥

चित्स्वरूप शिव के अनुग्रहात्मक शक्तिपात से क्षण क्षण और दिन रात अभ्यास करते हुए तू शाम्भवी भूमिका को प्रकट कर ले और इस तरह से शुद्ध चैतन्य तत्व को अनुभव में ले आ जब चित्त विकल्पशून्य हो जाता है तो उस अवस्था में वह शुद्ध संवित के अभिमुख होकर और उसके प्रकाश के साथ एक होकर तद्रूप ही बन जाता है। ऐसी स्थिति को ही चैतन्य के अनुभव को दशा' कहते हैं। यह अनुभव अपरोक्ष साक्षात्कार होता है, विषयानुभव नही होता। इसी अनुभव का उपदेश इस स्तोत्र में किया गया है।

## २७

(१) सत्विमर्शमान चित भगवानय
सर्वात्मा छुख सर्वातीत
आनन्द भुक भान चीतो मुख
नित ज़पवुन अज़पाज़प गीत ॥

हे सच्चे स्वात्मविमर्शन से युक्त चित्त तू सच मुच भगवान ही है। तू सर्वात्मा होता हुआ भी सर्वातीत है। आनन्द

का उपभोग करने वाले चित सूर्य का मुख ऐसा चित्त ही है। वह चित्त नित्य ऊअपा जप के गीत गाता रहता है।

(२) अप्राण ज़ीबन्तोऽसि चित्‌रव
अपान विन चित-इन्दु शिव
भैरव भान भा यतर भौसित
नाव आवभासि तअ वुशुन त शीत ॥

चित स्वरूप आत्मदेव प्राण के विना जी तअ जीवित रहता हुआ सूर्य है और वह आत्मदेव शिव अपान के बिना ही चमकने वाला चन्द्रमा है। प्राण और अपान के ही क्रम से सूर्य और चान्द कहा जाता है, परन्तु शिव प्राणदान के विना ही प्रकाशित होता हुआ सूर्य है और आह्लादक होता हुआ चन्द्रमा है। भैरवात्मक सूर्य प्रकाश से अन्य अप्रकाशात्मक प्रमेय जगत के रूप में आभाषित होकर गर्म और ठण्डा इन नामों से अपने आप को प्रकट करता है।

(३) कला विलयात्मा अमा शरदिन्दु
द्वादशान्तस्यो चित् भानु
अनाम रूप अनामयस्थो

# ग्रासक बननुक रस राह त कीत ॥

कल क्षयस्वरुपिणी ऊमा (अमावस्या) और पूर्ण कलाओं वाला शरत पूर्णिमा का चान्द, इन दोनों रूपों में अध्व द्वादशान्त में ठहरा हुआ चित सूर्य ही प्रकट होता है। वह कलेश हो न अनामय पद पर नामरूप रहित हो है। उसी का जो ग्रासक बनने के प्रति रस है, अर्थात वैसी लीलामयी उमंग है, वही राहु और केतु बन जाती है। तात्पर्य यह है कि परमेश्वर की पारमेश्वरी लीला ही उस के वैभव को छिपाकर उसे जीवरूपता में प्रकट करतीं है।

## (४) ओं तत्सत् पर प्रसाद मूर्ति सत-चित आनन्दमय स्फांरित स्फार अपरावार तवय विमर्शन कीतां स्फारितो तत सत् हृदि सत् प्रेता ।

ॐ तत् सत स्वरूप परमेश्वर अनुग्रह की। मूर्ति है व सच्चि दानन्दमय हैं और वही अपने विकास को फैलाए हुए है।

१) क्षण क्षण तन मन गारथो
छ्यन गंर दोह दिन सारथो
गणनाथगण मंज विचारथो
थिरि थन मनि मंज धरथो ।।

हे परमेश्वर ! मैं तुझे क्षण क्षण में तन से और मन से ढूंढता रहूंगा। प्रतिदिन घड़ी घड़ी तुझे ही टटोलता रहूंगा हे गणनाथ ! मैं अपने करण गणा के क्षेत्रों में तेरा ही विचार आदि करता रहूंगा मैं अपने हृदय के भीतर तुझे ही स्थिरतया धारण करता रहूंगा।

(२) भावनय बुद्धि भाव भावना
भक्तिगम शक्ति भाव थावना
स्वार्थ स्वानुसार स्वविचारथो
थिरि थन मनि मंज धारथो

मैं बुद्धि के भावों को तुझे अर्पण करूंगा क्यों अर्पण न करूं। हे भक्ति से हाथ में आने वाले परमेश्वर, क्या मैं शक्ति भाव को धारण न करूं, अर्थात् अवश्य ही धारण करूंगा। स्वस्वरूप का अनुसरण करता हुआ उसी से मैं तेरा विमर्शन

करूगा। अपने हृदय के भीतर तुझे स्थिर था धारण करूंगा।।

२६

(१) सार छिय बनान चय विन सोरूय
चय सार त च़यय विन क्या
सारस असांरिथ न केंह् कुनि
लोरुय
सार चय सार भूत परमात्मा ।।

कुछ लोग तेरे बिना हर एक वस्तु को सारभूत कहते हैं अथवा कुछ विचारक यह कहते हैं कि सब कुछ के बिना, अर्थात सब कुछ से परे ठहरने वाले तुझ को ही सार कहते हैं। परन्तु व तुत जब केवल तू ही सारभूत तत्त्व है तो तेरे बिना और है ही क्या। सारभूत तुझ को असार मानने पर फिर कुछ भी शेष रहता ही नहीं। अतः तू ही विश्व का सार है और तू ही सारभूत तत्त्व परमेश्वर है।

(२) चित रस सार छुख चैतन्य तेज़ लोरुय
वनि नावथो वुखकारस पूरवय

स्वप्रकाशत पूरिथ दक्षिण त्रिभाग सोरुय
सार चय सार भूत सर्वात्मा ॥

चित स्वरूप आनन्द के रूप में तू ही सारभूत तत्त्व है। चैतन्यरुपी तेज (प्रकाश) तेरे से ही चिपका है, अर्थात प्रकाशात्मकता तेरा ही स्वभाव है तू स्वप्रकाश स्वरूप है तेरा दायां पार्श्व समस्त विश्व से भरा है। तात्पर्य यह है कि समस्त विश्व तेरे एक अंश में ही समाया है। तू ही सारभूत तत्त्व पूर्ण परमेश्वर है।

## सर्वात्मा

## २६

(१) चित शिव स्वानन्द भैरव ईशन
सार्यनन देशन वति छुय
स्वप्रकाशय पूरिथ हन हन

# चित आनन्द घन भैरव छुय-चि०

चित स्वरूप शिव स्वानन्द घन भैरव नाथ हैं। वही ईश्वर है। वही सभी लोकों में व्याप्त हो कर विद्यामान है। उस ने ज़रे ज़रे को अपने प्रकाश से भर कर रखा है, अथवा वह ज़रे ज़रे में अपने स्वभाव भूत प्रकाश से भरा हुआ है। वह चिदानन्दघन भैरव है।

# (२) सुय पानय कैंह नाव तस विन सर्वात्मा शिव सर्वातीत युस बल थलि मीलिथ त तीलिथ आपारावार अखण्ड ज्योत-चि०

वहीं वयं !। उस के विना कुछ भी नहीं है। या उस से भिन्न और कोई वस्तु है ही नहीं वह शिव है और वह सर्वात्मा होता है हुआ भी सर्वातीत है। जो सामर्थ्य स्थान-स्थान पर ओत प्रोत होकर ठहरा है, जिस का न इधर का कोई तट है न कोई पर का तट हैं (अर्थात वह सर्वथ असीम है)। वह अखण्ड और परिपूर्ण तथा निरन्ध चैतन्य की ज्योति है।

# (३) सुय छुय ज़ीवन देवन त ज़ीवन पर निधान आनन्द घन पर बीजभूत

## गुणातीत शिव चैतन्य भैरव
## चमकावित त्रिगुण निभूत-चि०

वही देवताओं और मर्त्य प्राणियों का जीवन है। वह सर्वोत्तम निधान है (अर्थात् सब कुछ उसी के भीतर विद्यमान है)। वह आनन्द घन है। वह सर्वोत्तम बीज है, अर्थात विश्व-भर का मूल कारण है। वह गुणातीत है। शिव है चैतन्य स्वरूप है और सर्वथा परिपूर्ण होता हुआ पर भैरव है। वही त्रिगुणात्मक ऐश्वर्य को चमकाए हुए ठहरा है।

## (४) चराचर रस मज सुय आंसिथ
## चैतन्य भैरव स्फुरित ज्योत
## बाह्याभ्यन्तर भैरव सुर गुर
## चित रत्न चैतन्य सुय देव देव-चि०

वही अपने आनन्द से चराचर जगत के रूप में स्वयं ठहरा हुआ है। वह चैतन्य स्वरूप भैरव है और सवित प्रकाश है। बाह्य और आभ्यन्तर सारा जगत वही भैरवनाथ है। वही देवताओं का भी गुरु है। वही चैतन्य स्वरूप देवाधिदेव चित्सूर्य है।

## (५) तसन्दिय स्वभाव इंद्रिय प्राण गण

**चित भान चमकान किरणव सत्य**
**अक्रिख भैरव कर्त्ता भावय**
**नि नोम धारित नाम रुप-चि०**

उसी के स्वभावभूत पारमैश्वर्य की महिमा से इन्द्रियगण और प्राण गण विद्यमान हैं। वह चित् सूर्य अपनी ही इन किरणों से चमक रहा है। वह भैरव नाथ अक्रिय होता हुआ भी कर्तृत्व भाव से ही भैरव है, वह नाम रहित होता हुआ भी नाम रूप धारण करता रहता है। तात्पय यह है कि समस्त विश्व उसकी किरणें हैं और इन्हीं के द्वारा उस की परमेश्वरता अभिव्यक्त होती है।

**(६) स्वयंभू शिव निर्वाण भैरव**
**चित् आकाशुक चैतन्य भान**
**स्वप्रकाश परमानन्दघन शम्भव**
**विज्ञान भैरव ज्योतिष्मान-चि०**

स्वयभू शिव सदा मुक्त भैरवनाथ चित के प्रकाश में चमकने वाला चैतन्यात्मक सूर्य है। वह स्वप्रकाश है, परम-आनन्द घन है, शाम्भव-विज्ञान से भरा हुआ भैरव है और सदा

अपने प्रकाश से चमकता रहता है। वह चिदानन्दघन भैरव है।

ऊ०

३१

(१) शिव छुख वाथित हनि हने
घजे स्वानन्द प्रकाशय
चित् रस चित छिवरावित नजे
स्वज्ञानामृत अविनाशी-गजे०

तू वस्तुत जर्रे जर्रे में व्याप्त हो कर रहने वाला शिव है। तू अपने घनी भूत आनन्द के प्रकाश से सर्वत्र व्याप्तिमान है संवित् के रस से चित्त को मदोन्मत्त बना कर के तू आत्म ज्ञान के अमृत से अविनाशी बन हुआ है।

(२) स्वज्ञान स्वयोग स्वस्थित बजे
कल यस घजे रात्र दिन

राज्ञा प्रसाद आज्ञा मञे
सत श्रद्धा धारि गुर वाक्यन-गञे॰

आत्मज्ञान से और आत्मानुसन्धान के योग से अपनी स्वरूपस्थिति बन सकती है। वह उस को बन सकता है जिस से दिन रात उसका चस्खा बढ़ता जाए भगवती परा शक्ति के अनुग्रह से जब अनकूल आज्ञा प्राप्त होवे तब सच्ची श्रद्धा से साधक गुरु वाक्यों को मन में धारण करे।

(३) सर्वाकांक्षा मल यस छुन्ने
सत् गुर शब्दुक बनि बाजन
यरि परि लोकच्च कामन हने
शिव निर्वाण थावि हृदि कांक्षन गजे

समस्त आकांक्षाओं का मल जिस का क्षीण होता जाए वह सद्गुरु के उपदेश का पात्र बन जाएगा। वह इस लोक और परलोक के भोगों की कामना को मार देवे और हृदय में शिवभावमय निर्वाण के प्रति आकांक्षा रखे।

(४) ऊध्वांधः वाम दक्षि भेद हने

**सर्वान्त स्वपद करि आसन**
**स्वयंभू स्वानुभव चि़त ज्योत नजे**
**शोमरिथ मन प्राण इन्द्रिय गण**
**गजे०**

ऊपर नीचे का और दाए बाए का परस्पर भेद उसका नष्ट हो जाए। बस सर्वोत्तीण आत्म स्थति के पद पर अपना आसन जमाए। तब उसके अपने अनुभव से ही स्वय भू चित प्रकाश की ज्योति प्रकट हो जाए। वह तब होगा जब वह मन, प्राण और इन्द्रिय गण की वृत्ति को शान्त बनाए रखे।

**(५) चि़त् आकाशुक नोनुय नजे**
**चि़त् रव चेतन स्वप्रकाशन**
**सर्वाशंका चटिथ नजे**
**भोक्ता निर्वाण आनन्दघन-गजे०**

चित् स्वरूप आकाश का निरावरण स्वरूप स्पष्ट प्रकट हो जाए चित् सूय अपने चैतन्य से ही स्वयं अपना प्रकाशन करे सभी शकाओं का छेद करने पर निर्वाण के आनन्द का एक घन स्वरूप है भोक्ता स्वयं प्रकट हो जाए।

३२

(१) यथ देह काशियिक मंज़ छयग्रासिथ
सर्वतीर्थ यात्रा प्रऽऽविथ
प्रयाग, नर्मदा, गया, गंगा
यमना (सत्य) सुऽई मान्तन

इस देह रूपी काशी के भीतर समस्त तीर्थ यात्राओं के स्थान विद्यमान है। प्रयाग, नर्मदा, गया, गङ्गा, और जमना को भी साथ लिजिए अर्थात ऐसे ऐसे सभी तीर्थ इस शरीर में विद्यमान है।

(२) त्रिसन्ध्या रुद्रसंध्या पवनासन्ध्या
निशी छीय दूर मौ लार
यथ देह नगरे मंज़ छय त्रशवय
संधि करवज रात्र दिन

त्रिसध्या, रुद्रसंध्या और पवन सध्या तीनो तेरे पास

है। अतः तू दूर मत दौड़ना। फिर इस देह की नगरी में ये तीनों सन्ध्याए दिन रात 'सन्धा' करती हो रहती है अर्थात, लगातार चढ़ती और उतरती है।

(२) देह क्षेत्रस मंज़ इडा पिंगला
~~तिहन्ज सरदार~~ सुषुम्ना नाडी
मध्यम मंज़
गंगा इर्डा जमना पिंगला
सुषुम्ना अमरावती अन्तन

शरीररूपी क्षेत्र में इडा, पिङ्गला और सुषम्ना नाम की नाड़ियां विद्यमान हैं। इडा गङ्गा है पिङ्गल यमुना हैं तथा सुषम्ना अमरावती हैं। इनको तू सन्धा करा ले।

(४) काशीनाथ अन्तरात्मा
तत्त्व गगनुक ज़ीवन
श्रद्धा भक्तियि गुर चरनन वशि
ज्ञान दुदं भक्तियन

काशीनाथ शिव तो अन्तरात्मा ही है वही तत्त्वरूपी आकाश का जीवन है। वह भक्तजनों की गुरुचरणों के प्रति श्रद्धा

और भक्ति के कारण उन्हें ज्ञान दान करता रहता है।

(५) चित़ योदवय युथ तीर्थ प्रावख
मन, प्राण देहभिमान सावख
अन्य तीर्थन हंज़ अपेक्षा
चित़ रोजिय न तत्क्षण

हे चित्त, यदि तू ऐसे तीर्थ स्थान को प्राप्त करेगा और मन और प्राण तथा शरीर-अभिमान को सुला देगा (शान्त कर देगा) तो हे चित्त तुझे अन्य लौकिक तीर्थों की अपेक्षा उसी क्षण दूर हो जाएगी।

## ३३

(१) अकि अक्षर गव पर ब्रह्मय
त्रि अक्षर गव प्रणव
प्रणव जान अकार उकार
त मकार ब्ययि कारण ॥

एक मात्र अकार अक्षर से अथवा समष्टिरूप से ॐ से पर ब्रह्म का बोध होता है। तीन अक्षरों से ॐ बनता है। उसे प्रणव कहते हैं। प्रणव को तू अकार उकार और मकार जान ले। उसे तू तीन कारण भी मान ले।

(५) अकार ब्रह्मा उकार विष्णु
रुद्र गव मकार
मन ब्रह्मा चित विष्णु
रुद्रोऽहं चय मान्तन

अकार ब्रह्मा होता है उकार विष्णु और मकार रुद्र है। मन ब्रह्मा है चित्त विष्णु है और रुद्र अहङ्कार है ऐसा तू स्वयं मान ले।

(६) अकार रज उकार सत
तम जान मकार
अकार उकार भूः भुवः
मकार स्वः गय त्रिभुवन

अकार, रजोगुण है, उकार सत्वगुण है और मकार को तू

तमोगुण जान ले। अकार और उकार भूः और भुवः ये दो लोक हैं। मकार स्वः लोक है। ये हो गए तीन भुवन।

(४) अकार जाग्रत उकार स्वप्न
सुषुप्त गव मकार
अकारादि क्षकारान्त
ओं प्रणवय चय जान्तन

अकारहोता है जाग्रत,उ कार स्वप्न होता है और मकार है सुषुप्ति। अकार से क्षकार तक ॐकार रूप प्रणव को ही फैलकर ठहरा हुआ तू जान ले।

(५) आब्रह्मस्तम्बपर्यन्तम्
त्त्वतन जीवन
जीवादि परमस पर्यन्त
प्रणवय ओं मान्तन

ब्रह्मा से लेकर एक क्षुद्र पौधे तक सभी तत्त्वों का जीवन और जीव से लेकर परमेश्वर तक सभी का जीवन ॐ कार स्वरूप प्रणव को ही तू मान ले।

(६) आब्रह्मकीट, पर्यन्त
ब्रह्म एव जानतन
ब्रह्म नित योद भासिय
चति म्यथ्या जानतन (१)

ब्रह्मा जी से लेकर एक क्षुद्र कीडे तक तू ब्रह्म तत्व को ही जान ले। यदि ब्रह्म तुझे नित्यमेव भासित होगा तो तू अपने जीवस्वरूप को भी मिथ्या ही जान ले।

## ३५

(१) चटिथ अविद्या फटिथ मलत्रय
विमर्श योगेन यिम खसित गय
महेश्वरानन्द तिम रसित गय
व्यवस्था सत् जनन यहय छय

अविद्या को काट कर और तीन मलों को डुबोकर विमर्श

के योग से जो ऊपर चढ़ गए, वे परमेश्वरी आनन्द से रसमय बन गए। यही सज्जनों की व्यवस्था है, अर्थात् सज्जन इसी प्रकार अपना उद्धार करते हैं।

(२) त्रायस चतुर्थेन जाडय कासन
विमर्शमात्रैकनिष्ठ आसन
न केंह करिथ तिम बिहित करनजय
व्यवस्था सत् जनन यहय छय

वे महापुरुष जाग्रत, स्वप्न और सुषुप्ति इन तीनों दिशाओं में रहने वाले जाड्य (जडता) को चौथी दशा से अर्थात तुर्या से दूर कर देते हैं और एकनिष्ठ होकर स्वात्म विमर्श का अभ्यास करते रहते हैं। वे कुछ भी करते कराते नहीं। फिर भी बैठे बैठे ही विजयी बन जाते हैं अर्थात् मोह आदि को जीत लेते हैं।

(३) स्वभाव भावेन मन्दनावन
स्वरानुसारेण सन्धनावन
अकार मात्रा मुचन अनामय
व्यवस्था सत् जनन यहय छल

अपने वास्तविक स्वभाव की प्रकाशमानता से वे उन मोह आदि को शिथिल कर देते हैं। फिर सोलह स्वर वर्णों का आश्रय लेते हुए वे अपने वास्तविक चिन्मय स्वरुप का अनुसन्धान करते रहते हैं। ऐसा करते हुए वे समस्त कष्टों और श्रमों से रहित प्रकार भाव, अर्थात अनुसार तत्व ही शेष रह जाते हैं। शेष सब कुछ को विलीन कर देते हैं।

(४) यिमव अमरनाथ पर्जनावुय
तिमौ तिथय भ्रान्त शान्तनावुय
समन्ततः स्फारित शिव अद्वय
व्यवस्था सत् जनन यहय छल

जिन्होंने आत्मस्वरूप अमरनाथ को ठीक तरह से पहचान उन्होंने उसी समय भ्रान्तिरूप अज्ञान को शान्त कर दिया। उन्होंने शिव के अद्वैत को चारों ओर से फैला दिया, अर्थात् वे प्रत्येक वस्तु को शिवरूपता में हीं देखनेलगे।

(५) युसै चित् अर्कानुसन्ध लीला
स्वच्चित प्रभा मण्डलानुशीला
स्वच्चित कला निर्मला पराद्वय

व्यवस्था सत् जनन यह्य छल

जो ही चित्सूर्य के रूप के अनुसन्धान की लीला है वही शुद्ध संवित के प्रकाशमण्डल का अनुसरण करने वाली है, अर्थात् वह लीलासंवित् प्रकाश का अनुसरण करती हुई ही चित्सूर्य की सत्ता का अनुसन्धान करती है। वह लीला चित्स्वरूप परमेश्वर की निर्मलकला है जो पराद्वैत स्वरूप है।

(६) युसं प्रभा आश्रित छि बीजन
स सर्वतो बीज सर्वतेजन
शिवोऽहमेतत् करान छि निर्णय
व्यवस्था सत् जनन यह्य छल

जो ही चित्प्रभा जगत के कारणों का आश्रय लेती है। वही चारो ओर से समस्त तेजों के अवभास का मूल कारण है। वही यह निर्णय कर लेती है कि यह सब कुछ मैं शिव ही हूं।

(७) युसयप्रथक द्वार आयि नीरिथ
बिहिथ चुवापार आयि फीरिथ
अक्षयश्वरी तस न कँह क्षयाक्षय

य

# व्यवस्था सत् जनन यहय छले

जो ही चित्प्रभा पृथक् पृथक् अनेकों इन्द्रिय द्वारों से बाहिर निकल पड़ी और चारो ओर से विषयों को ग्रहण करके लौट आई वही समस्त इन्द्रियों की स्वामिनी है। इन्द्रिय सामर्थ्यों और इन्द्रिय व्यापारों में वृद्धि और ह्रास के होते रहने पर भी उस चित्प्रभा में कोई भी ह्रास या वृद्धि नहीं होती है।

# (८) ज्योतिष्मती गन्धवती रसायन श्रुताश्रुती स्पर्शांती प्रयोजन पंचीकृति छय क्रियाक्रियामय व्यवस्था सत् जनन यहय छलेय

चक्षु के भीतर वही ज्योतिष्मती है, प्राण में वह गन्धवती है और जीभ में रसवती है। वह श्रोत में शब्दवती और त्वचा में स्पर्शवती बनती है। वह जीव के प्रयोजन के अनुसार इन इन्द्रिय द्वारों से पांच क्रियाओं को करती हुई अतः क्रियावती होती हुई भी वस्तुतः निष्क्रिय ही है।

# (९) युसै यि हंसी रसिथ स्वच्छ्यानस छिवित बिहित आश्रित स्वमानस

चुदाह मवन पूर्यमत्य स्वशब्दय
व्यवस्था सत् जनन यहय छले

जो वह चितप्रभा रूपिणी हंसी विजय रस का आस्वादन कर के अथवा विविधनादों का उच्चारण कर के अपने ध्यान में बैठा करती है और अपने मन रूपी मानस सरोवर में मस्त बन बन कर रहा करती है उसी ने चौदहों भुवनों को अपने नाद से भर कर रखा है।

(१०) युसय शिवी शाम्भवी सु मुद्रा
अनाश्रया भद्रदा स्वभद्रा
स्वगोचरा निष्कलंक मालय
व्यवस्था सत् जनन यहय छले

जो वह शिवात्मिक शाम्भवी मुद्रा है, वह आश्रय हीन है अर्थात् किसी भी आलम्बन का सहारा न लेती हुई स्वतन्त्रता में ठहरती है, तथा स्वयमेव कल्याणमयी होती हुई कल्याण को देने वाली है। वह स्वात्ममात्र विषया (अपने से भिन्न किसी भी वस्तु का अवगाहन न करने वाली) परिपूर्णा (कलाहीन) है और समस्त विश्व का एक मात्र आलय है।

(११) युसय चतुर्धात द्वादशात्मा
स्वसंविदा अक्षरा स्वषूढा
अस्माकला वर्जिता व्यायाव्यय
व्यवस्था स.त् जनन यह.य छय

जो वह विकार रहित स्वात्मसंवित स्वरूपा चित्प्रभा है वह चार रूपों में, बारह रूपों में और छः रूपों में भी प्रकट होती/ वह इतने रूपों में प्रकट होती हुई हो वस्तुतः कला रहित एकमात्र 'ऊपा' ही है। इस तरह से वह स्वरूप भेदमयी भी है और अभेदात्मिका भी है।

(१२) यु सै सुंजी सूत्रवत बज्मच
स्ववर्णमय कर्णमय नज्मच
जपान पनुन पान पाज पानय
व्यवस्था सत् जनन यहय छय

जो एक सूक्ष्म सूत्र के आकार में प्रकट हुई हैं। जिसे अपने वर्णों के रूप में और मूलाधार में कमल की कर्णिका के रूप में पहचाना गया है। वह अपने आप ही अपने ही जप का जाप करती रहती है।

करण = इन्द्रिय

नोट—इस स्तोत्र के कई एक वाक्य अस्पष्ट हैं। इन पर
विद्वान महानुभाव पुन विचार करें

(१३) युसय विचारेण चारनाविय
स्वतः स्वयभाव धारनाविय
सु द्वादशान्ति सेवुन प्रकाशौ
व्यवस्था सत् जनन यहय छय

जो यथार्थ विचार से स्वतन्त्र विचारण को तुझे कराएगो
जो तुझे स्वयमेव आने हो स्वरूप में ठहराएगो उस चित्प्रतिभा
को स्थिति का अभ्यास तू अपने ऊर्ध्व द्वादशान्त में कर ले। वहां
उसे शुद्ध प्रकाश के रूप में ठहराकर उसी का अनुसन्धान करले।

(१४) यिमन सु सन्मात्र चिदानन्द
तिमन सु सिद्ध स्वानुभव परास्पन्द
स्वचित् चमत्कार-मय जगत् त्रय
व्यवस्था सत् जनन यहय छय

जिनको वह सत्तामात्र चिदानन्द अनुभव में आ गया,
उन्हें चेतना का वह प्रथम स्पन्दरूप शिव तत्त्व स्वानुभव से ही

साक्षात् सिद्ध हो गया उनके लिए तीनों ही जगत अपनी चिद्रूप सवित के चमत्कार ही बन जाते हैं अर्थात् वे त्रिलोकी को अपने ही चित्चमत्कार के रूप में देखते हैं।

१५ दृढ्ऽनु सन्धान च् कुनुय् म्वोच
म थव कुन्युक राग रछ म कँह रछ़
परावरात्मा सेवुन स्वभावय
व्यवस्था सत् जनन यहय छय

तू अपने स्वरूप के दृढ़ अनुसन्धान के बल से अकेला ही शेष रह जा (समस्त विश्व में सर्वत्र एक मात्र अपने चित् स्वरूप को ही देख ले) अपने से भिन्न किसी भी वस्तु के प्रतिराग मत रख किसी भी अंश में किसी भी विषय को मत रख (किसी भी अन्य वस्तु की सत्ता के आभास को मत रहने दे) फिर आत्मस्वरूप तथा सर्वव्यापक और सर्वोत्तीर्ण सवित्स्वरूप आत्मदेव की सतत प्रकाशमानता का अभ्यास कर ले।

१६ चेय् पाजपानस अन्दर अचुन छुय
प्रकाश आनन्दघन मुचुन छुय
छि योगनिद्रा वुजित स्वनादय

**व्यवस्था सत् जनन यहय छय**

तुझे स्वयमेव अपने ही वास्तविक स्वरूप के भीतर प्रवेश करना है। तुझे केवल आनन्दघन प्रकाश ही शेष रह जाता है। ऐसी स्थिति में योग निद्रा अपने विमर्शरूप नाद से स्वयमेव जागती रहती है अतः उसे जगाने का यत्न भी कोई करता नहीं है)

(१७) **अखण्ड ज्योति प्रचन्ड ज्वाला**
**स्ववर्णरूपी विमर्शमाला**
**चतुष्पदा त्रिन पुरन करिथ जय**
**व्यवस्था सत् जनन यहय छय**

चित् प्रभा की अखण्ड ज्योति, प्रचण्ड ज्वाला वाली है वह अपने "अ" वर्ण के रूप में चमकती हुई सतत-स्वविमर्शमयी है वही तुर्यातीत चिति तुर्या से जाग्रत तक के पदों में व्याप्त होकर ठहरी है। वह भेद भेदाभेद और अभेद इन तीनों भूमिकाओं को जीतकर अर्थात् इन्हें अपने मे ही समाकर ठहरी है।

(१८) **यिमन कोरुय शक्तिपात देवन**
**तिमय सदा स्वान्तराम सेवन**

**सुखित चिदानन्द बोध सन्मय**
**व्यवस्था सत् ज़नन यहय छय**

जिन अधिकारियों पर स्वयं परमेश्वर नेअनुग्रह शक्तिपात किया, वे सदैव अपने में ही अपने ही वास्तविक स्वरूप के आनन्द के पुन: पुन. दर्शन का अभ्यास करते रहते हैं। वे ही वस्तुतः सुखी हैं। वे चिदानन्दमय संवित् प्रकाश के साथ तन्मय होकर रहते हैं।

(१६) **सदा सेवुन बोज़ यिय ब ज़ानै**
**सु शंकरी शाम्भवी च पानय**
**च कैंह न रुज़ित सपन हिमालय**
**व्यवस्था सत् ज़नन यहय छय**

तू ही इस बात को मान ले। मैं तो यही जानता हूं कि सतत सेवन यह होता है कीवस्तुत: तू स्वयमेव भगवान शङ्कर की वह शाम्भवी उपासना है। तू जब सब कुछ छोड़कर और कुछ भी शेष मत रह। तू स्वय हिमालय बन जा। हिमालय से तात्पर्य है सुविशालता से सर्वव्यापक और सततआह्लादमय आनन्दघन परम शिव है।

(२०) चतुर्मुखादि समस्त देवन
युसं छि ज़ीवन समस्त ज़ीवन
चौदाह भवन धारिथ निरालय
व्यवस्था सत् जनन यह्य छय

ब्रह्मा आदि समस्त जीवों को और सभी मर्त्य प्राणियों को जो प्राणदान करने वाली संवित् हैं वही चौदह भुवनों को धारण करती हुई भी स्वयं अनाश्रित भाव में ही सदा ठहरी रहती है।

(२१) चि़नो वनुन छुय न छुख सनातन
दितुय न ज़ीवन चि़ कासि दातन
च़ ज़ीवनोपाय पज़ पानय
व्यवस्था सत् जनज़ यह्य छय

मुझे तो तेरे को कुछ भी उपदेश नहीं करना है। तू स्वयं सनातन परमशिव है। तुझे किसी भी दानी दाता ने जीवन प्रदान नहीं किया है। तू अपने जीवन को खड़ा करने का उपायभूत स्वयमेव है। (क्योंकि तू संवित्स्वरूप है और संवित् ही समस्त प्राणियों का जीवन है)।

(७२) सनातन आसित चि नो वनुन छुय
चटिथ वुनर सूर्य ज़न वनुन छुय
घटिय घटच घट स्वप्रकाशय
व्यवस्था सत् जनन यहय छय

तू सनातन परमशिव है अतः तेरे को कुछ भी कहना नहीं है। तुझे केवल धुन्ध को छिन्न भिन्न करके स्वयमेव सूर्य की तरह से चमक उठता है। तेरा जो स्वरूपता पर छायो हुई अज्ञानरूपो अन्धकार की घटा तेरे अपने ही स्वाभाविक चित्प्रकाश से क्षीण और नष्ट हो जाएगी।

(७३) कम्युक च साक्षी छु क्या चि
निश बयान
शिवसन कँह छु वोगुन कँह न सोन
कमिस दिवान विन्दनाद ति भावं
व्यवस्था सत् जनन यहय छय

तू अपने से भिन्न किस पदार्थ का साक्षी हैं। तेरे से भिन्न कौन सा पदार्थ कहां है। शिवकी दृष्टि में भिन्न और

अन्त कुछ नहीं सब कुछ सम हो है। बिन्दु और नाद को भी किसे अर्पण किया जा सके। तात्पर्य यह है कि शिव सर्वथा अभिन्न है। वहां पूजक और पूज्य का भी भेद नहीं। अतः तुझे केवल शिवभाव में ठहरना है और कुछ भी करना नहीं है।

(२१) चिता वनय बा कथा सत्तय बोज
शिवय मुच अन्तः वहि मकेंह रोज
शिवय मुचन सर्वतो स्व भावय
व्यवस्था सत् जनन यहय छय

हे चित्त, मैं तुझे एक बात बता दूंगा। उसे सत्य ही समझ ले। तू एकमात्र शिव हो शेष रह जा। तू किसी भी अन्त या बाह्य पदार्थ के रूप में मत ठहर। अपनी वास्तविक स्विद्रता के स्वभाव से ही सर्वथा एकमात्र शिव ही शेष रह जाना, यही व्यवस्था सद्गुरुओं ने प्रकाशित की है।

३७

(२५) श्री दक्षिणा मूर्ति हरस
स्वप्रकाश घन चित् भैरवस।

स्वविमर्शिनी वामाङ्गये
शिवस मुल ना माङ्गये ।

श्री दक्षिणामूर्ति शरीरधारी स्वप्रकाशघन, चित्स्वरूप भैरवनाथ शिव की अपनी विमर्श शक्ति ही उसकी वामाङ्गी पत्नी है उस शिव की मगायी का कोई मूल्य नहीं ठहराया जा सकता, तात्पर्य यह है कि शिवभाव को मांगते रहना, उसकी अभिलाषा और उसके लिए प्रार्थना करते रहना एक अमूल्य निधि है। उसके समान मूल्यवाला जीवन का कोई भी अन्य प्रयोजन नहीं है।

(२) परस प्रमाण क्या करस
हरस अनुमान क्या धरस
सर्वङ्गये एनाङ्गये - शिवस०

उस परमेश्वर के विषय में मैं कौन सा प्रमाण ठहरुऊं। समस्तविश्व को अपने साथ एक कर देने वाले शिव के विषय में अनुमान भी क्या करू। तात्पर्य यह है कि प्रत्यक्ष के साधन इन्द्रिय आदि और अनुमान के साधन हेतु, व्याप्ति आदि सभी शिव से अभिन्न होते हुए उसके प्रति प्रमाण नहीं बन सकते। सवशरीर होते हुए भी एक स्वरूप शिव की मगाई का मूल्य नहीं ठहराया जा ससकता।

(३) चित् प्रकाश विमर्शमान
स्वज्ञानघन विज्ञान भान
स्वंस्फार यस स्वाङ्गये - शिवस०

जो शिव चित्प्रकाश है, सदा स्वय विमर्श रूप है और स्वात्मविमर्शन करता रहता है. स्वात्मज्ञान घन (सवय और सर्वत स्वरूप स्वात्माज्ञानघन है.) विज्ञ नमय सूर्य है और समस्त विश्व ही जिस अपने स्वरूप का विकास मात्र है उस शिव के प्रति होने वाली मांग का मूल्य नहीं ठहराया जा सकना।

(४) पालन कलना न निष्कलस
मलुक लीशान निर्मलस
शुद्ध स्फुट निः माङ्गये - शिवस०

जो निष्कल है उसके प्रति पालन की अर्थात् पूजन आदि स्वा की कलना नहीं हो सकती है। जो निमल है उस मल का लेश भी नहीं है। उस शुद्ध और स्पष्ट तया चमकते हुए संग सहित शिव की माँग का मूल्य नहीं ठहराया जा सकता है।

(५) त्रितयस स्फार यम्य भासवुन

जीवन जीवगण लासवुन
धारिथ छु सुय पचङ्‌गये-शिवस॰

जो जाग्रत, स्वप्न और सुषप्ति के विकास को अभासित करता रहता है, जो जीव गणों में जीवन को उल्लसित करता रहता है, वह शिव ही अपनी अङ्ग तुल्य पांच शक्तियां हैं चित् निर्वृति, इच्छ, ज्ञान और क्रिया। ये ही शिव के पाच मुख रूप पांच अंग है।

(६) पंचावस्था भूमिका
पंचाकार धरित सुय चित्प्रभा
चैतन्यादित्य नाङ्‌गये - शिवस॰

वही चित् सूर्य अपनी चित् प्रभा से जाग्रत, स्वप्न, सुषुप्ति, तुर्या और तुर्यातीत अवस्थाओं की भूमिकाओं को धारण करता हुआ पांच आकारों को धारण किए हुए है। वह चित् सूर्य निरावरण तथा प्रकट है।

(७) कैंहनस कैंहन क्या नाव करस
रुपातीत चित अम्बरस

व्यचि न मानस बाङ्‌गये-शिवस

जो कुछ भी न होता हुआ कुछ न कुछ होता ही हैं. उस रुपातीत चितःस्वरूप आकाशतुल्य शिव को क्या नाम दूं। यदि मन उस का जयनाद कर सकता तो फूला नहीं समाता।

(८) कुनुय मौ ज़ान ब्योन ब्योन
अनन्तस नव कुनि छिन
सारातिसार सर्वाङ्‌गये-शिवस०

वह तो अद्वय स्वरूप होता हुआ एक मात्र है उसे अलग अलग स्वरूपों वाला मत जान ले। वह सभी एक मात्र स्वरूप है, अर्थात विश्वात्मक है और सार भूत पदार्थ से भी अधिक सारभूत तत्व है। वह देश काल और आकार की सीमाओं से सीमित नहीं होता है, क्योंकि वह सर्वथा अनन्त है और अतः कहीं भी उसका विच्छेद नहीं।

(९) सर्वविभासक स्वप्रकाश
मज सांयं सुय सायं निश निराश
साक्षी तिथय यिथ चोङ्‌गये-शिवस

वह स्वयं अपने प्रकाश से ही प्रकाश मानहोता हुआ विश्व का प्रकाशक है। वह सभी में ओत प्रोत भाव से व्याप्त होकर ठहरा है। इसे किसी की आकाँक्षा नहीं। वही उसी तरह से सभी का साक्षी है जिस तरह से घर में पड़े पदार्थों का साक्षी दीपक बनता है।

(१०) स्वतन्त्र क्रीड़ा छय परस
चित् चितता विश्वम्भरस
ईशस छु ज़ीवुत साङ्गये-शिवस०

परमेश्वर की पारमेश्वरी लीला सर्वथा स्वतन्त्र है (वह जैसे चाहता है वैसे क्रीड़ा करता है) चित् की अर्थात संवित की प्रकाश विमर्श रूपता विश्व को धारण करने वाले परमेश्वर का ही स्वभाव है। जीव भाव उसी परमेश्वर का ही मानो अङ्ग जैसा है। तत्पर्य यह है कि समस्त जीव मानो कि परमेश्वर के अङ्ग जैसे प्रतीत होते हैं।

(११) चित ! बाल भैरव ज़ानतन
शब्दातीत विमर्शघन
'स ह म' यस टाङ्गये-शिवस०

हें अबोध बालक मेरे चित्त तू उस शब्दातीत और वमर्श-

घन भैरवनाथ को जान ले जिसका नादात्मय नाम "सहम" यह है।

(१२) स्वज्ञान वाक् विष्णार्पण
मोक्षोपाय छुय त धार्तन
अस्यान्यथा छय थाङ्गये-शिवस०

आत्म ज्ञान स्वरूपिणी पर विमर्शात्मक अर्थात परिपूर्ण अहं विमर्शरूपिणी वाणी तो मुफ्त में ही प्राप्य है। वही मोक्ष का उपाय है। तो उसे धारण कर ले। उस से विपरीत परामर्श तो धोखा है क्योंकि वह अज्ञान है।

(१३) स्वज्ञान सुय छुय सत् पथा
त्रुकिस स्यठा छय अख कथा
मूढस मनस दित डाङ्गये
शिवस मुल ना स्माङ्गये ॥

जो अपने आप ज्ञान है अर्थात जो शुद्ध अहं का ज्ञान है, वही सच्चा मोक्ष मार्ग है। चतुर व्यक्ति को एक बात कहना देना भी काफी होता है मूढ़ व्यक्ति के मन की टांगों को यदि बान्ध कर भी रखा जाए तो भी वह इस सच्चे मार्ग पर कैसे ठहर

सके। शिव को माँगने का कोई मूल्य नहीं। अर्थात् शिवभाव की आकांक्षा और प्रार्थना अमूल्य है। संसार में कोई भी विषय उसके समान मूल्यवान नहीं।

## ३८

(१) माज भवानी अन्तरात्मा साजी
चाजी सत्ता छि. त्रान भवनन
बाह्याभ्यन्तर चय आसवाजी
कृपा कर्त्त माज भवानी ॥

हे माता भवानी (पराशक्ति), तू ही चैतनारूप में ठहरी हुई हमारी अन्तरात्मा है। तीनों भवनों की सत्ता तेरी ही है क्योंकि तेरी ही सत्ता पर वे ठहरे हैं)। बाह्यजगत में और सत्ता आभ्यन्तर जगत में विश्वरूपता तू ही ठहरी हुई है। हे माता भवानी तू हमारे ऊपर कृपा कर ले।

(२) स्थूल मूल अण्ड पिण्ड चरव च
आसवाजी
सर्वात्मा चय सर्वातीत

# सर्वरुप पात्र पानय ग्रासवात्री-कृपा

तू ही मूलरूप सूक्ष्म तत्वों से लेकर स्थूल तत्वों तक इस व्यक्तिगत शरीर में और सारे ब्रह्माण्ड में सवत्र अखण्ड रूप से व्याप्त होकर ठहरी हुई है तू ही सर्वात्मा अर्थात सभी की आत्मा बनी हुई भी सर्वातीत शुद्ध चित्कलारूप ही है तू ही समःत विश्व के रूप में स्वयमेव ठहरी हुई है। हे इस प्रकार की माता भवानी तू हमारे ऊपर कृपा कर ले

(३) चय अक्षर च़य अखण्ड यिम नितभावन श्रीफल प्रावन त हावन तस भेदाभेद तिमन छख च़ गालवात्री कृपा०

जो साधक नित्य इस प्रकार से भावना करें कि तू ही अक्षर अर्थात् निर्विकार और अखण्ड है, वे धन विद्या आदि उत्तम फलों को प्राप्त करेंगे और उस अक्षर तत्त्व का यजन भी करेंगे। एसे साधकों की भेद और अभेद के विषय मे उठने वाली शङ्काओं को तू गला देती रहती है।

(४) नाम उच्चारण च़ित नि़त नावन

भक्ति भाव प्रावन भावन तस
भावाभाव अतीत छख च आसवाञी
कृ०

जो साधक तेरे नाम के उच्चारण से अपने चित्त को सदा निमल बनाते रहें, वे भक्ति के भाव से उत्तम फल पाएंगे और उन्हें उस देवी भवानी को हो अर्पण करेंगे। तू तो भाव रुपता और अभावरुपता से परे ठहरी हुई महाभावरुपता में सदा रहती है।

आदौ स्वपरा रुप च्यय घोरुत
अनुसोरुत एकोरुत एकोऽहं भाव
एकरुप बहुरुपस धारवाञी-कृ०

पहले पहले तू ने ही अपने स्व (अपना आप) और पर (अपने से भिन्न दूसरा) इन दो रूपों को अर्थात भेदाभास को धारण किया तब तूने ही "एकोऽहं बहुस्याम्" अर्थात् एक होता हुआ मैं बहुत रूपों में प्रकट हो जाऊ. इस भाव का अनुसरण किया। इस तरह से तू एक रूपता में ठहरी हुई बहुरुपता को भी धारण करती रहती है।

परारूप चिन्य एकोऽहं भोवुत

थोवत इच्छाशक्त तत नाव
ऐश्वर्य ईश्वर रुप धारवजी-कृ०

'एकोऽहं बहुस्याम्' इस कलना की भावना को तूने ही अपने उत्कृष्ट पारमेश्वर्यात्मिक परा रूप से जब किया, तो उस अवस्था को तूने इच्छा शक्ति नाम दे दिया। तू अपने ही ऐश्वर्य से ईश्वर के रूप को धारण करती रहती है।

(७) इच्छाशक्त पश्यन्ती गावत
ज्ञानशक्त मध्यमा अनुभवत
क्रिया वैरवरी रूपय वनवाजी-कृ०

अपनी इच्छा शक्ति के द्वारा पश्यन्ती वाणी को तूने ही गया। फिर ज्ञान शक्ति के द्वारा तूने ही मध्यमा वाणी को भी अनुभव में ले आया। तू ही क्रियाशक्ति के द्वारा वैखरी नामक स्थूल वाणी का व्यापार व्यवहार आदि करती रहती है।

(८) इच्छा शक्त महामाया सापजिख
मायारुप चय मायातीत
बहुरुप काया चय धारवाजी-कृ०

तू अपनी इच्छा शक्ति के बल से स्वेच्छया महा माया शक्ति बन गई। तू ही मायारुपणी बन गई और फिर भी मायातीत भाव में ही ठहरी रही। बहुरूपतया अनन्त शरीरों को तू ही धारण करती रहती है।

(९) **रुपान्तर किञ पान वुलसोवुत
नत ब्रह्‌मय च़ परा केवल
परापर अतीत छरव च़ आसवञी-कृ०**

भिन भिन रूपों को लेकर के तू ने ही अपने आप को उल्लास और विकास में लाया। नहीं तो वस्तुतः तू केवल परा शक्ति रूप ब्रह्म ही है। परामार्थ तया तू पर और ऊपर इन दोनों दशाओं से भी अतीत हुआ करती है।

(१०) **चिन्मय त्रिगुण रुप चिय धोरुत
बह्‌मा विष्णु महेश्वर
सत रज़ तम रुप चय धारवाञी
कृ०**

ब्रह्मा, विष्णु और रुद्र, इन त्रिगुणात्मक चिन्मय रूपों को तू ने ही धारण किया। तू ही सत्व गुण, रजोगुण और तमोगुण के रूपों को धारण करती रहती है।

(११)परा रूप तुर्या चोरि मुख धोरूत
सौषुप्त स्वप्नो ब्यथि ज़ाग्रत
भा रुप च़ु शवुज़ चमकावाजी-कृ०

सर्वोत्तीण तुर्यातीतरूप तुर्या बन कर तू ने अपने को चार रूपों को धारण किया। वे हैं तुर्या, सुषुप्ति, स्वप्न, और जाग्रत तू अपनी प्रकाशरूपता से इन चारों को सदैव चमकाती रहती है।

(१२)शिव भाव धौरत सौषुप्त अवस्था
विष्णु भाव धोत रूस्वप्नन्तर
ब्रह्याभाव जग्रत अभिमांजी-कृ०

तू ने सुषुप्ति की अवस्था को रूद्र के रूद्र में आकर धारण किया और विष्णु के रूप में तू ने ही स्वप्रदशा को धारण किया तू ब्रह्मा के रूप में जाग्रत दशा का अभिमान करती रहती है।

(१३)चैतन्य चेतन शक्त यलि धारय
चित्‌रुप व्यवहार वर्तोवुत
चिन्तन व्यवहार अनुसारवांजी-कृ०

चैतन्य रूपतया जब तू ने चेतन शक्ति के आकार को धारण किया, तो चिद्रूपतया ही व्यवहार भी किया। तू ही चित्त के चिन्तन के द्वारा जीव भाव का अनुसरण करती रहती है।

(१४) अन्तः करण रुप चय धारवाञो

चित् बुध मन ब्ययि अहंकार'

त्रिस्फर त्रशिवञ चय पालवाञो-कृ०

तू ही मन बुद्धि और अहंकार, इन अन्त करणों के रूपों को धारण करती रहती है और है चित् स्वरूपा। तीन प्रकार के अपने स्वन्धन से इन तीनों की पालना तू ही करती रहती है।

(१५) आदिशक्ति सापञिख महामाया

ब्रह्माशक्त धारित साविञी

विष्णु शक्त लक्ष्मी चय आसवाञी

कृ०

आदिशक्ति होती हुई तू माहामाया बन गई। ब्रह्मशक्ति के रूप को धारण कर के तू साविञी बन गई। तू ही विष्णुशक्ति के रूप में महा लक्ष्मी होती है।

(१६) उमाशक्त महेश्वर धोरुत
सर्वतोमुख छुय सु चमत्कार
स्वप्रकाश सर्वगाशन चमकाजी-कृ०

उमाशक्ति के द्वारा तू ने महेश्वर का रूप धारण किया तेरा अपना चमत्कार सभी ओर से विकास को प्राप्त हो रहा है। तू अपने स्वाभाविक स्वरूपभूत प्रकाश से सभी आपेक्षिक प्रकाशों को चमकती रहती है।

(१७) परमात्मा रुप ज़ीवुत धोरुत
आब्राह्मस्तम्ब पर्यन्त चय
अनादि अनन्त शक्त धारवाजी-कृ०

परमात्मारूप से आगे बढ़ कर तू ने जीव रूपता को धारण किया और ब्रह्मा से ले कर पौधे तक के रूप में तू ही ठहरी। तू अनादि और अनन्त शक्ति ही सब कुछ धारण करती रहती है।

(१८) काया आदि ह्यथ माया चाजी
माता पिता ज़ायादिक

यत्र यत्र तत्र तत्र सर्वसामाज्ञी-कृ०

शरीर आदि से लेकर माता पिता स्त्री आदि तक तेरी माया फैली हुई है। जहां जहाँ और वहां वहां, अर्थात् समस्त पदार्थों में तू सर्वसामान्य सत्ता के रूप में ठहरी हुई है।

(१९) स्थूल-सूक्षमातीत स्थूलरुप धोरुत सूर्य जन किरणन तेलस तील जलस जलता छख च आसवाजी कृ०

स्थूल और सूक्ष्म दोनों से अतीत होती हुई तू ने ही स्थूल रूप को धारण किया। जिस तरह से किरणों मे सूर्य और तिलों में तेल व्यापक है उसी तरह से तू भी सर्वत्र व्यापक है। जल में और तू ही जलता बन कर ठहरी हुई है

(२०) चुय शीतिलछि मुख वुलसेमचि कर्त्ता अक्रिय बाह्यान्तर मुख्य छख प्रत मुख चय आसवानी कृ०

हे चौरासी लाख रूपों में विकास को प्राप्त हुई देवी, तू तो अक्रिय होती हुई भी बाह्या भ्रान्तर क्रियाओं को करने वाली है। प्रत्येक मुख से ठहरती हुई तू ही इस विश्व में सब से प्रधान बनी हुई है सर्वत्र तेरी ही प्रधानता सिद्ध है

(२१) ब्रह्मादि ज़ीवत फहलेमचि
सूर्यस प्रकाश यिथ फहल्योव
ज़ीवुत वर्तुत शुद्ध सामानी-कृ०

हे ब्रह्मा से लेकर क्षुद्र जन्तु तक विकास को प्राप्त हुई देवी, तू उस तरह से फैली है जिस तरह से सूर्य का प्रकाश सर्वतः फैला है शुद्ध और सामान्याकार चैतन्यमात्र के रूप में ठहरती हुई तू ने सर्वत्र जीवता को निभाया है।

(२२) उन्मुख भावय सन्मुख सापज़िख
मुख मुख होवुथ पनन्य पान
त्रिपुटी भेद पाज पान गालवाज़ो
कृ०

तू (अपनी ही करुणा से) हमारे प्रति जब उन्मुख हो गई तो उस उन्मुख भाव से ही तू हमारे अभिमुख हो गई, तात्पर्य यह

है तेरी ही अनुग्रह शक्ति से हम तेरे प्रति सम्मुखभाव में आ गए। तब तू ने हमें अपना स्वरूप साक्षात् आमने सामने दिखा दिया तू स्वयमेव अपने आप ही प्रमाता, प्रमेय और प्रमाण की परस्पर भेद मयी हमारी इस त्रिपुटी को गला देती रहती है।

(२३) चोन अनुग्रह यस प्राप्त आसे
तस कोन भासे सन्मुख भाव
द्वयि शेखि कटाक्ष बच् आसवाञी
कृपा कर्त माज भवानी ।
अनुग्रह कर्त माज भवानी ॥

जिसे तेरा अनुग्रह प्राप्त हुआ हो, उसे तेरी सम्मुखता क्यों नहीं आभासित हो अर्थात तेरे कृपा पात्र साम्मुख्यभाव अवश्य प्राप्त हो जाता है। हे द्वैत की शङ्का के इशारे से मैं और तू, इस प्रकार के भेद के रूप में ठहरने वाली माता भवानी तू मेरे ऊपर अनुग्रह कर ले, तू मेरे ऊपर कृपा कर ले।

औ०

## ३८

### ॐ श्री सत्गुरवे नमः

(१) तस् देवस अर्चन कर देवय ।
यस देवस देह देवालय ॥
विमर्श तोषव पूज़ुन सुय शिव ।
कोषातीत युस छु परमात्मय ॥
स्वजपय अजपोश्वर वुज़नावुन ।
सर्वातीत सुय सर्वात्मय ॥
ईकी भावय चित्तः छय सावय ।
सुय च्यय च़यय छय तुर्याशय ॥
स्वप्रकाशैं यैम्य चमकाव्य इन्द्रिय ।
सुय देवादिदेव सत्वीयर्य ॥
ऐ है मय-मन्त्रा वीर्य द्योतनावुन ।

# नित नित्योदित चित सूर्य ॥

हे देव स्वरूप तू उस देवता की पूजा करता रह जिस का देव लय (मन्दिर) यह शरीर ही है। तू उसी शिव की पूजा स्वात्मविमर्शरूपी पुष्पों से करता रहा जो पांचों कोषों से मुक्त परब्रह्म है। उस अजपा जाप के स्वामी आत्मदेव को तू अपने आत्मविमर्शन रूपी "अहं" के जाप से जागता रह वही सर्वातीत होता हुआ भी सर्वमय है। हे चित्र तेरा कल्याण एकीभाव में ही है। वह कल्याण मयी स्थिति तुझे है ही जब तू तुर्या अवस्था का आश्रया लेता है। जिस देवताओं के भी अधिदेवता ने अपने ही चित् प्रकाश से सभी इन्द्रियों को चमका दिया वही आत्मदेव समस्त मन्त्रों का वास्तविक वीर्य है और वही आत्म-देव अपनी परमेश्वरतता के वीर्य से समस्त देवताओं का भी आधिदेवता है। उसी को तू 'ऐ है" इस मन्त्र के बीय से चमका दे वह चित् सूर्य है और सदा सततोदित ही है। कभी भी अस्त नहीं होता है। ये ऐ और है दो बीज मन्त्र हैं। यहां पर ये बिन्दु रहित ही हैं। वैसे इन मन्त्रों की विधि में इन्हे बिन्दुसहित भी माना गया है और बिन्दु रहित भी दोनों प्रकार से इनके द्वारा उपासना करने से भिन्न भिन्न प्रकार के प्रयोजन सिद्ध हो जाते हैं। यहां स्वात्मरूप चित् सूर्य के प्रकाशन में इनका उपयोग बिन्दु के बिना ही करने का उपदेश दिया गया है। यह बात किसी सम्प्रदायानुसार गुरुक्रम के आधार पर कही गई है।

## दिशनतद्वारन युस छमकावे ?

यति युथ तति त्युथ आसित छु था
स्वचमत्कारन दुस गाशरावे ।
धादारित तत् तत् ह्यू अभिमान
यलि इछ इच्छा त्यलि त्युथ छावे
तमि तमि वस्तर शूभरे पान ।
चिन्मात्र मूर्ति शक्ति प्रभावय ।
सर्वतो मुख छुय शिव खेलान ॥
स्वानुभव रुप नःति नोन महात्मय
सुय देव आदि देव सत्वीर्यय ॥
ऐ है मय मत्र० ॥ २ ॥

जो अपनी देशना से ही, आर्थात् अपनी आज्ञ से ही शरीर के समस्त द्वारों को चमका देता है और जहां जैसा हो सके वहाँ वसा ही होता हुआ सर्वत्र विद्यमान रहता है। जो उस उस पदार्थ के रूप में ठहरता हुआ उस उस पदार्थ के अनुकूल अभिमान को धारण करता है और इस तरह से अपने आश्चर्य मय चमत्कारों को प्रकट करता रहता है वही उस उस समय वैसे वैसे ही वस्त्रों (अर्थात्) को धारन करता हुआ उन

से अपने आप को वसी उसी तरह से (शोमायम न बनता रहता रहता है जैसी जैसी उस को इच्छा जब जब होती है। उस शिव का स्वरूप एकमात्र शुद्ध सचित् ही है, परन्तु अपनी पारमेश्वरी शक्ति के प्रभाव से सभी ओर से सभी मुखों अर्थात् रूपों को धारण करता हुआ इस पारमेश्वरी लीला का खेल खेलत रहता है। वही मन्त्रवीय स्वरूप देवाधिदेव (अथवा देवताओं में भी पहला देवता) आत्म-अनुभूति की महीमा से स्वयमेव नित्य स्पष्टता से और निरावरणता से चमकता रहता रहता है। तोउसी नित्य और सततोदित चित् सूय को तू 'ऐ है' इस मन्त्र के वीर्य से अपनी अनुभूति के भीतर चमका दे।

(३) बाह्याम्यन्तर यस न केंह निश भिन
पूरि पछम दक्षिण यस न छिन
यस न रात दोह च.यूह क्षण करि
ब्योन ब्योन
सु प्रकाश आदित्य वनि अन्तन ॥
इन्द्रिय द्वारय सार्यनय बिषयन
बाह्याभ्यन्तर करि भावन ॥
आदि देव सर्वाधार युस चेतन

जागरादिक युस वुलसावन ॥
व्रन त्रे स्वभाव दित्य यम्य
स्वस्वभावय
सुय देव आदि देव सत्वीर्यय ॥
ऐ हैं मय मन्ता० ॥ ३ ॥

बाह्य और आन्तर जगत में जिसे किसी भी पदार्थ के के साथ भेद नहीं है, अर्थात् जो सभी पदार्थों के साथ सर्वत्र पराद्वैतभाव से ठहरता रहता है, जिसका विच्छेद पूर्व, दक्षिण, पश्चिम आदि किसी भी दिशा में कहीं भी नहीं, अर्थात् जो सर्वतः असीम है, जिस के भीतर रात, दिन, चमक, निमेष आदि को ले कर के भी कोई भेद नहीं अर्थात् जो कालातीत है, उसी चित् प्रकाशरूपी सूर्य को तू ज़रा पहचान में ले या वह इन्द्रियों के द्वारों से सभी बाह्य और आन्तर विषयों पर स्वात्म भावना करता है, अर्थात् उन्हें आत्मरूपतया ही देखता है, जो चेतान आदिदेव है और सभी का मूलाधार है, जो जागर आदि चारो दिशाओं को उल्लास में लाता है, जिसने अपने तुर्या अवस्था के चित् स्वभाव से ही जाग्रत आदि तीन भूमिकाओं को तीन भिन्न-भिन्न स्वाभाव दे दिए, वही देवाधिदेव से या देवताओं का भी प्रथम देवता अपना पारमेश्वर्य विमर्श रूपी उत्कृष्ट वीर्य से देवताओं में सर्व प्रथम अर्थात सर्वोत्कृष्ट देवता है।

तत्सवितो भर्गात्मा मार्तण्ड
यस्य सत्ता दिथ चमकोव कन्द ॥
तसुन्दुय महिमा वन क्या यति वोन
वान गाशन भोवमुत गाश मन्द ॥
यस्य तस कुन वुछ जागिथ व्याकजन
गाश वाल्यव ग्योव तस जाति ग्रन्ध ॥
'स ह' पदबोध निश सिज़राविथ
प्राविथ शिव स्वप्रकाशानन्द ॥
वान ज़ीवन वास्फारव तुर्यय
सुय देव आदि सत्वीर्यय ॥
ए है मय मन्त्रा ॥ ४ ॥

उस जगत स्रष्टा का तेजोमय स्वरूप चित् सूर्य है जिस नें जगत के कारण भूत मूल कन्द का अर्थात कन्द-स्थानाय मूल प्राकृति को सत्ता का प्रदान कर के चमका दिया। ज़रा कहा ता सही कि उसकी महिमा कहां तक इस जगत में प्रकट हो रही है. तात्पर्य यह कि उसकी महिमा को कौन पूरी तरह

से बता सके। जिस तेजोमय चित् प्रकाश ने जगत के तीनों प्रकाशों को अर्थात् सूर्य, चन्द्रमा और अग्नि के प्रकाशों को फीका कर दिया है, उसे जो अपने स्वरूप से पराये के रूप में अर्थात अपने से भिन्न रूप में देखता है सच्ची दृष्टि वाले महापुरुषों ने उस को जन्मांध कहा है। वह देवाधिदेव ही अपनी ही अनुग्रह लीला का अभिनय करता हुआ स और ह इन अक्षरों के अर्थात् सः और अहं इन पदों के वास्तविक अर्थ का ठीक ठीक तरह से अनुसन्धान कर के और स्वप्रकाश तथा आनन्दघन शिवभाव को प्राप्त करके तीनों जाग्रत आदि अवस्थाओं के जीवन को अपनी तुर्या के संवदात्मक वीर्य से प्रस्फुरित करता रहता है. तात्पर्य यह है कि तीनों का विकास अपनी स्वरूपभूत तुर्या के सामर्थ्य में करता रहता है और इस रूप में अपने आप को पूरी तरह से पहचान लेता है।

(५) अखण्डय ज्योति स्वरुप देवस
नित निर्मल हृरयिव कुर सेव ॥
नित्योदित यु स चिदाकाशुक
संवित् भानु चैतन्य देव ॥
'स ह' भावै चयत भैरवस
ज्ञान यज्ञः कोरुख अर्पण जीव
जग प्रिबनोवखचैतन्य रवस

शिवस सत्य मिलनोवुख जीव ॥
यस शिव सूर्यंस स्वप्रकाश तुर्यंय
सुय देव आदि देव सत्वीर्यं ॥
ऐ हैमय मन्त्र० ॥ ५

निमल हृदयों वाले साधकों ने अखण्ड सवितज्यातिर्मय वाले आत्मदेव का नित्य सेवन किया। चिदाकाश में जो सततो स्वरूप दित् सूर्य है, वही वह ज्योतिमय चैतन्यस्वरूप आत्मदेव है। उन उन्कृष्ट साधकों ने ज्ञानयज्ञ की प्रक्रिया से अपने जीव भाव को स ह, की भावना से, अर्थात "सो हम" इस भाव की भावना से चित्भैरव को संवित-अग्नि में अर्पण कर दिया। फिर उन्हों ने सारे जगत को चैतन्यरूपो सूर्य में ही प्रतिबिम्बित कर दिया अर्थात चित् प्रतिबिम्ब के रूप में देखते हुए उसी से ओत प्रोत बना दिया, अर्थात् समस्त विश्व को शुद्ध चिद्रूपत की दृष्टि से देखा, और फिर जीवभाव को शिवभाव के साथ एक कर दिया। जिस शिवात्मक सूर्य के पास अपना ही तुर्यात्मक प्रकाश से स्वयमेव चमकता रहत है, वही देवाधिदेव विश्वभर का सच्चा वीर्य या सार है और अपने पारमेश्वर्य रूपी वीर्य से वही समस्त देवताओं का भी प्रथमपूज्य देवता है।

६) तमन्दुय स्वभाव सत् च्यत् आनन्द

त्रन रेखन मध्यभूत युस विन्द ।
त्रे रूपस ब्योन ब्योन चमकावित
त्रान दावन मंज बाग ब्रह्मगण्ड ।
बाह्याभ्यन्तर कल्पन । त्रांवित
उर्धावित अधहच गण्डागण्ड ।
त्रे शोमरावित त्रे ईकावित्
ईको चैतन्य परमानन्द ।
त्रक सारस स्वभाव गाम्भीर्यंय
सुय देव आदिदेव सत्वीर्यंय ।
ऐ है मय मन्त्र ० ॥ ६

सच्चिदानन्द उसी देवाधिदेव का स्वभाव है जो इन तीन रेखाओं के त्रिकोण का मध्यबिन्दु है। तात्पर्य यह है कि सत्ता, चित्ता और आनन्दता ये तीनों ही धर्म जिस के स्वभाव हैं वह इन तीनों ही धर्म जिस के स्वभाव हैं वह तीनों का मूल-स्थानीय और इन तीन पार्श्वों वाले त्रिकोण के केन्द्र परमशिव है, वह विन्दु ही इन तीन रूपों को अर्थात् सत्ता, चित्ता और आनन्दता को, अलग अलग आभासित करता रहता है और

इस तरह मे वह इन यज्ञोपवीत की तीन लडिय' के बीच में ठहरी ब्रह्मग्रन्थि की तरह मे स्थित है। वही विन्दुरूप शिव अनुग्रहमयी लीला को करता हुआ बाह्य और आन्तर प्रमेयों की भेदमयी कल्पना को विलीन कर के निचली ग्रन्थियों और निचले तन्तुओं को ऊपर ल जा कर, अर्थात् केन्द्र में इन्हें विलीन कर के तीनों सत्ता आदि भावों को शान्त कर के और वस्तुत इन तीनों को एक विन्दुरुपता मे ले आकर एक मात्र शुद्ध और परमआनन्द परिपूण चैतन्य ही शेष रह जाता है। इस त्रिकोण मय त्रिक का जो सार भूत स्भावरूप विन्दु है, वह अत्यन्त गम्भोर अर्थात् दुर्जेय है और वहा वह देवाधिदेव है जो विश्वभर का वास्तविक वीर्य या सार है। और अपने वीय से ही वह देवताओं का भी देवता है।

नोटः- यहां विन्दु पद व से आरम्भ होना है ब से नहीं। विन्दु भेदाश के अवभास से युक्त ईश्वर है।

(७) स्वप्रकाश विभवय सिथि जन किरणन
करणेश्वर्यन सत्य चमकान।
च्यतप्रकाश वपु सु माया प्रयोग
गूपियन सत्य खेलान भगवान।
शक्तिचक्रस सत्य अथवास धारिथ
चक्रीश्वर मंजबाग शूभान।

स्वतन्त्रा क्रीडा करिथ छिव्योमुत
च्यथ स्वात्मानन्दकुय मधुपान ।
वामीश्वर शिव वामाचारुक
आचार धारिथ स्वाचारय ।
अच्युत स्वभावय कर्त्ता अक्रिय
सुय देव आदि देव सत्वीर्यय ।
ऐ हैं मय मन्त्रा० ॥ ७

जिस तरह से सूर्य अपनी किरणों से मानो खेलता रहता है उसी तरह से वह आत्मदेव पर शिव भी अपने स्वभावभूत प्रकाश की विभूतियों के करणेश्वार्यों (इन्द्रियों की अधिष्ठातृ देवियों) खिलता हुआ सा प्रकाशित होता रहता है। वह चित् प्रकाश मय शरीर वाला देवाधिदेव माया के प्रयोग से मानों इन गोपियों के साथ खेलता हुआ भगवान कृष्ण है। वह आत्मदेव द्वादश महाकाली स्वरूप शक्तियों के चक्र का स्वामी है और वह उन शक्तियों सारे चक्र के साथ हाथों में हाथों को पकड़े हुए उन के बीच में अतीव शोभा पा रहा है। अपनी स्वातन्त्र्यलीला क खेल को खेल खेल कर मानो उन्मत्तसा हो गया है। और आत्म आनन्द के मदिरा पान को पी कर मस्त हो गया है। वह वामेश्वर (वाम यर्थात अतीव सुन्दर क्रियों और लीलाओं का

स्वाम) शिव अपनी शिवता की लीला का आचरण करता हुआ वामचार (काम मार्गीय साधना) की क्रियाओं का अनुष्ठान करता हुआ भी अपने शुद्ध संवित स्वभाव से जरा-र भी च्युत नहीं होता है और वह सदा अक्रिय होता हुआ भी विश्वकर्ता बनता रहता है। वही देवाधिदेव विश्वभर का सच्चा सार है अथवा वही देव अपने सर्वोत्कृष्ट पारमेश्वर्य के वीर्य से समस्त देवताओं का भी अधिदेवता है।

(८) बाह्याभ्यन्तर प्रकाशावित्
सावित ज़ानि युस मानसस्पन्द ॥
सर्वद्वार वटिथ, सर्वमल फटिथ
बाह्यान्त चटिथ प्राणुक गण्ड ॥
ऊर्ध्वाम्नायुक मन्त्र अर्थावित
ऊधर्य ऊर्धावित हृत् बिन्द ॥
त्रे ईकावित त्रे ज़ाज त्रावित
च़यत शोभरावित बेहे अस्पन्द ॥
ईकान्तय त्राक भेद शून्यावित
स्वछ़यत् प्रमाता परमानन्द ॥

उद्यमौ भैरव उदि स्वर मात्राय
सुय देव आदि देव सत्वीर्यय ॥
ऐं हैं मय मन्त्र० ॥ ८

वही उत्तम साधक अपने चितस्वरूप परमानन्दमय शुद्ध और परिपूर्ण प्रमातृ भाव को अनुभाव में ला सकता है जो मन की सकल्प तिकल्पात्मक वृत्तियों का सुला देकर, बाह्य और आभ्यन्तर जगत् को प्रकाशमय बनाकर, अर्थात् उसे प्रकाशात्मकतया जान कर, सभी इन्द्रियों द्वारों को बन्द करके समस्त मलों को डूबो कर, बाह्य और आन्तर विषयों को भी डूबोकर, प्राण का ग्रन्थ को खोल कर, ऊर्ध्वाम्नाय के मन्त्र अर्थ को अनुभव में ले आकर, हृदय बिन्दु को अध्व, से भी ऊर्ध्व अन्ति ऊर्ध्व द्वादशान्त पर बढ़ कर, प्रमाण, प्रमेय और प्रमाता की त्रिपुटी को एक करके, प्रत्यक्ष आदि तीनों प्रमात्मक लौकिक ज्ञानो का छोड़कर, चित को वृत्तिशून्य बनाकर, निश्चल होकर (शाम्भवी मुद्रा में) बैठ जाए। शिव, शक्ति और नर, इस त्रिक के परस्पर भेद को शून्य बना कर, अर्थात् तीनों को एक अभिन्न परम शिव के रूप में अनुभव में लाकर एकान्तभाव में सर्वथ एकात्मक अपना आप हो शुद्ध और परिपूर्ण चित्स्वरूप प्रमाता परम आनन्दमय भाव में स्वय चमक उठता है। वह परिपूर्ण अह के पारमैश्वर्यात्मक विमर्श रूपी उद्यम से स्वयं भैरवात्मक परमशिव के रूप में उदय को प्राप्त हो जाता है वह उस रूप में एक मात्र तदनुकूल अवधान से ही उदित हो

ञाता है। वही देव अपने सर्वोत्कृष्ट पारमैश्वर्य के वीर्य से समस्त देवताओं का भी अधिदेवता है।

(६) च़्यत प्रकाश वपु पान वनि अन्तन
च़य च़्यत् भान छुक आनन्दघन ॥
अख ति मो वुछ दुन ज़ान करि
कल्पन ।
व्रशवय व्राव स्वस्वभाव परज़न
बिन्दय ड्यूठुम नादुक ज़ीवन
विश्रान्तिस्थान छुय चेतन ॥
चेतन योद निश्चन्त करि सेवन
परमानन्दय भरि दुन व्रन ॥
चूर्यम स्वप्रसादय पूरि द्वय व्रय
सुय देव आदि देव सत्वीर्यय ॥
ऐ है मय मन्त्र० ॥ ६

तू अपने चित प्रकाशात्मक वास्तविक स्वरूप को स्वयं

पहचान में ले आ। तू स्वयमेव आनन्दघन चित्सूर्य है। तू व्यवहार में आभासमान त्रिपुटी में से एक की ओर भी मत देख क्योंकि एक भी दो और तीन की कल्पना कर ही लेगा। तू उन तीनों को छोड़ ही दे। (प्रमेय और प्रमाण तो त्याज्य ही है। प्रमाता भी मायीय दशा में संकुचित स्वरूप में प्रकट होता हुआ आपेक्षिक प्रमाता होता है, शुद्ध और स्वतन्त्र प्रमाता नहीं होता अतः वह भी त्याज्य ही है।) तीनों को जोड़कर केवल अपने वास्तविक चिन्मयस्वभाव को पहचान ले। बिन्दु ही नाद का जीवन होता है। उसका भी विश्रान्ति को छोड़ कर केवल अपने शुद्ध स्वरूप के ही विमर्शन का अभ्यास करे तो दो को अर्थात् प्रमाण और प्रमेय को अथवा जाग्रत और स्वप्न को या तीनों को अपने अर्थात् परिमित प्रमाता को भी अथवा परम आनन्द से भर देगा। चौथी अर्थात् तुर्या रूपी शुद्ध संवित ही अपने अनुग्रह से तीनों और तीनों को परिपूर्ण कर देवेगी तात्पर्य यह है कि चित् की विकल्पशून्य स्थिति के अभ्यास से जब चित प्रकाश स्वतः चमक उठता है तो जाग्रत स्वप्न और सुषुप्ति अथवा प्रमाण प्रमेय और परिमित प्रमाता तीनों ही उस तुर्यस्वरूप चित्प्रकाश से भर जाते हैं और चित्स्वरूपता ही प्रकट हो जाते हैं। इस तरह से वह चित् प्रकाश देव ही अपने सामर्थ्य से सर्वप्रथम देवता है।

(१०) भानो स्वप्राश वुछतन चयत रव
तत्सवितो भगय भान गव ॥

बिन्दु बिह् स्वभाव ओर योर
परव मौ
स्वस्वभावय अनुसार अनुभव ॥
चैतन्य शिव चीतन ईश्वर भोव
वासनात्मा ज़ीव तस नाव प्यव
ब्रह्म ईश्वर ज़ीव द्वि प्रकार चमकयव
त्रिक मत इम गय नर शक्ति-शिव ॥
यस निश द्राय इम ज़ तस वेशि
छुक लय
सुय देव आदिदेव सत्वीर्यय ॥
ऐ है मय मन्त्रा० ॥ १०

हे जीवरूप आदित्य तू अपने प्रकाश से नित्य प्रकाशमान अपने आपरूपी चित् सूर्य को ज़रा देख तो ले। यहाँ साधक जीव को भी भानु-सूर्य ही कह कर सम्बोधन किया गया है, क्यों कि जीव वस्तुतः परमेश्वर हीं है। उस जगत् के उत्पादक परमेश्वर (सविता) का पारमेश्वर रूपी तेज भर्ग ही यह भानु

(जीवरूपी आदित्य) हैं। हे बिन्दु रूप साधक जीव तू बैठ जा। अर्थात एक मात्र अपने वास्तविक स्वरूप में स्थित हो जा तू अपने इस चिन्मात्र स्वभाव से इधर उधर मत जा, अर्थात विषयोन्मुख चिन्तन मत कर। तू अपने वास्तविक स्वभाव अर्थात् शुद्ध चैतन्य के अनुसार ही अनुभव कर अर्थात् एक मात्र शुद्ध चैतन्य के अनुसार ही अनुभव कर अर्थात् एक मात्र शुद्ध चैतन्य का ही विमर्शन करता रह। चैतन्य तो परमेश्वर है उसी से चेतन ईश्वर प्रकट हुआ (अर्थात शुद्ध चैतन्य जब भेद के प्रति उन्मुख हो गया तो वही ईश्वर कहलाया। वही जब वासनात्मक बना अर्थात् जब वासनाओं से घिर गया तो उसी का नाम जीव पड़ गया। इस तरह से ब्रह्म ही ईश्वर और जीव इन दो रूपों में चमक उठा। त्रिकमत के अनुसार से ही शिव, शक्ति और नर होते हैं। ये दो शक्ति और नर या ईश्वर और जीव जिस में से निकलते हैं, उसी में इन दो का पुन लय होना है। वही शुद्ध चैतन्य स्वरूप परमेश्वर अपनी परमेश्वरता रुपी वीर्य से अर्थात सामार्थ्य से सभी का आदि देव है।

(११) **दपरवय सोरुय अन्तः चानय**
**अचखय अचि सोरुय पानय ॥**
**दपखय दिम सोरुय कैंह दानय**
**कैंह मौ रठ कैंह भौ ताण वानय**
**प्राणन मुकलख स्वानुसन्धानय**

चय त्राणन सार्यकुय प्राणय ॥
चय विना कँह कुनि बल नावज़ानय
चय विना कँह नाव प्रमाणय ॥
पान परज़ांन छुक पूर्ण ऐश्वर्यय
सुय देव आदिदेव सत्वीर्यय ॥
ऐ हे मय मन्त्रा ० ॥ ११

यदि तू कहेगा तो मैं सब कुछ को तेरे भीतर प्रविष्ट कर दूंगा अर्थात् तुझे ऐसी दशम पर पहुंचा दू जहां तुझे यह अनभव में आएगा कि सब कुछ तेरे ही भीतर है। तो उसकी विधी यह है - यदि तू अपने भीतर चला जाएगा तो सब कुछ तेरे भीतर चला जाएगा। (अपने अहम्भाव को शरीर आदि से खींच कर शुद्ध चैतन्यमात्र में ले जाना अपने में प्रवेश करना होता है। वेसे करने से यह अनुभव में आ जाता है कि "सब कुछ मुझ में ही है"। यह अनुभूति ही सब कुछ का अपने में प्रवेश कराना है यदि तू कहेगा कि मुझे सब कुछ दान दे दो, अर्थात मुझे सर्वेश्वर बना दो तो मैं यही कहूंगा कि तू तीन से अर्थात् शरीर से करणों से और प्राणों से न तो किसी विषय को ग्रहण ही कर और न किसी का परित्याग ही कर। तू अपने चित्सरूप के अनुसन्धान के अभ्यास से प्राण अपान की वृत्ति से भी छूट जाएगा। तू समस्त विश्व का प्राण और रक्षक (आधार) बन जाएगा, (स्वामी

बनने की तो कोई बात ही नहीं)। मैं यही जानता हुं कि तुझे चित्स्वरूप आत्मदेव के विना कहीं भी कोई बल किसी में नहीं है और तेरे बिना कहीं भी और कोई प्रमाण भी नहीं (क्यों कि प्रमाणों को भी प्रमाणता का देनें वाला तू ही है)। तू अपने ही आप को जरा पहचान तो ले, तू स्वयं अपने आप ही समस्त ऐश्वर्य से परमात्म है वही तू देवता अपने पारमैश्वर्य से सभी दावों का भी आदि देव है।

(१२) योद कांछक अचनुक छल नीरिथ
नीरिथ मेल पानस पुत फीरिथ ॥
शूख मोह मद गोलुख शीरीथ
शूर नय नीरिथ द्राय पोत फीरिथ
पकवनि मौ पख कुनि वति चीरि
सुलि वुथ वुलि वातख दीरिथ ॥
गुर कथ ह्यनन संबालिथ त शीरिथ
शब्दस सत्य यिथ अर्थ मीलिथ ॥
गुर सर्वात्मा गुर परमात्मय
गुर दीव आदिदेव सत्वीर्यय ॥
ऐ है मय मन्त्रा० ॥ १६

यदि स्वरूप से बाहर शरीरादि में निकलकर के अब तू पुनः स्वरूप में ही प्रवेश करने के उपाय को चाहेगा तो वह यहा है कि निकल कर के फिर मुड़कर अपने स्वरूप के साथ फिर से एक हो जा। शूर वीरों ने मोह, मद आदि को खूब विकास में लाकर पश्चात उन्हें नष्ट कर दिया। बाद में जब वे वापिस मुड़ कर भीतर आगए तो फिर दुबारा बाहिर निकले हो नहीं। तात्पर्य यह है कि उन्हों ने वापिस मुड़कर जब अपने चित् स्वरूप को ही फिर से अपने अपने वास्तविक स्वरूप के रूप में पहचान लिया और उसमें ठहर गए, तो उन्हें पुनः देहात्मभाव का उदय नहीं हुआ। हे चहते हुए पथिक, तू किसी मार्ग से चलने में देर मत लगा। तू सवेरे उठ तो जल्दो जल्दी से पड़ाव पर पहुंच जाएगा। जिस तरह से शब्द के साथ अर्थ अविनाभूत होकर रहता है उसी तरह से तू गुरू के उपदेश के साथ चित्त को एक करके उसे खूब सम्भाल कर और संवार कर रख ले। गुरु सर्वात्मा है। गुरु परमात्मा ही है। सद्गुरु देव ही अपने ऐश्वर्य के बल से पहला पूज्य देवता है।

(१३) दुर्गंत चलि गुर पादय सेवक ।
गुर पादाम्बुज जल छिवक ॥
गुर पादुक यलि अमृत पीवक ।
स्वात्मानन्द मधुपान छिवक ॥

मुकलक त अद नाव बियि जाँह
रीवक ?
स्वज्ञान अमृतपान जीवक ॥
गुर पाद विज्ञानुक छुय प्रेरक ।
'स ह' भा बलवान दीरख ॥
गुर पाद शिव-शक्ति मान स्वतन्त्र-
यय ।
गुर देव आदि देव सत्वीर्यय ॥
ऐ है मय मन्त्र० ॥ १३

यदि तू गुरु के पादों की सेवा करेगा तो तेरी दुर्गति (जीव भाव) दूर हट जाएगी। वह तभी दूर हो जाएगी जब तू गुरुवर के चरण कमलों के जल को पीने से उन्मत्त ही ज एगा। जब भी तू गुरु के पादों का अमृत जल पियेगा तो तभी तू स्वात्म आनन्द की मदिरा के पीने से मस्त हो जाएगा। तू बन्धन से छूट जाएगा और फिर कभी भी तू नहीं रोएगा। तू आत्मज्ञान

रूपी अमृत को पीने से सदा जीवित रहेगा, अर्थात् मृत्युभय से तुझे छुटकारा मिलेगा। गुरु के चरण ही विज्ञान को प्रेरणा देने वाले हैं और 'सह'' (अर्थात् "सोऽहं'' इस विमर्श के बल से अतीव बलवान बनाने वाले हैं। गुरु चरण अपने स्वातन्त्र्य की महिमा से शिवशक्ति से युक्त है; अर्थात उनमें परमेश्वरी शक्ति विद्यमान है और गुरुदेव ही अपने पारमेश्वरी सामर्थ्य से आदि देवता है।

(१४) ग-कार गीता सार 'बखनाविय ।
व-कार विष्णु निशि हाविय ॥
र-कार शिवमय चयत रंजनाबिय ।
सुर गुर मन्त्रा वीर सीर भाविय ॥
अज्ञानुक घटकार नाशराविय ।
विष्णु प्रकाशि घर गाशराविय ॥
ज्ञान योग ऊर्ध्‌क गमन हाविय ॥
विज्ञानामृत तृप्ताविय ॥

पच विधि कृत्य कर्त्ता स्वतन्त्रयय।
गुर देव आदि देव सत्वीर्यय॥
ऐ है मय मन्त्र० ॥ १४

गुरु को कश्मीरी भाषा में "ग्वर" कहते हैं। इस शब्द में तीन व्यंजन वर्ण तीन भावों का अभिव्यंजन करते हैं। "ग" से यह व्यक्त होता है कि वह तुझे गीता का सार समझा देगा। उस का "व" तुम्हें यह अनुभव करा देगा कि विष्णु की विष्णुता तेरे अपने पास ही है। उसका "र" तेरे चित्त को शिवमय बना कर उसका रजन करेगा। गुरु ही तुझे होश में ले आ कर गुरुमन्त्र के वीर्य का रहस्य बता देगा और अज्ञान को अन्धेरी घटा को नष्ट करेगा। व्यापनशील विष्णु प्रकाश से तेर घर को प्रकाशमान बना देगा। वह ज्ञान योग के द्वारा तुझे ऊर्ध्वगति का मार्ग दिखा देगा। फिरवह विज्ञान के द्वारा तुझे अमृत से तृप्त कर देगा। ज्ञान तो बुद्धि के स्तर पर आने वाली सिद्धांत की समझ को कहते हैं और क्रियात्मकतया उस सिद्धान्त की साक्षात अनुभूति को विज्ञान कहा जाता है। गुरूदेव अपने परिपूर्ण स्वातन्त्रय से पञ्चविध कृत्यों का, अर्थात् सृष्टि, स्थिति, सहार, विधान (स्वरूपगोपन) और अनुग्रह (स्वरूप प्रकाशन) इन पाँच पारमेश्वरी लीलाओं का करने वाला परमेश्वर ही है और वह गुरूदेव ही अपनी परमेश्वरता के सामर्थ्य से आदिदेव है।

(१५)आगरुय संवित भाव छुय ग्रजवुन ।
ईक जल प्रथ नाग छुय वुजवुन ।
नाडा अनीकस यम्य जल ईक पर्ज-
नुय ।
ज्वाला तेज तस्य निश गव नोनुय ।
स्वप्रकाशस्य सिरिय जन ह्‌यथि
चमकुन ।
यस सिरियय बाह्‌यन्तर वाने ॥
वनवुन मा स्वप्रकाशि निश जांह्
ब्योन ॥
यस वनि आव स्वप्रकाश ननि
नोन ॥

सिरियस स्वप्रकाशुक ऐश्वर्यय ।
सुय देव आदिदेव सत्वीर्यय ॥
"ऐ हैं" मय मन्त्र वीर्य द्योतना-
बुन ।
नित नित्योदित चित वीर्यय ॥१५

समस्त विश्वरूपी जल का गरजता हुआ मूल स्त्रोत तो शुद्ध संवित है। एक ही जल सभी चश्मों में से उद्गमन करता है। जिस साधक ने अनेकों चश्मों में एक ही जल को पहचाना (समस्त विश्व में परमेश्वर को ही पाया), उसी के पास संवित् की ज्वाला का तेज प्रकट हो गया। वह सूर्य की तरह अपने ही प्रकाश से चमकने लग जाएगा। जिसे बाह्य और आन्तर जगत में चित्सूर्य ही पहचान में आ गया, जिसे अपना चितप्रकाश स्पष्टतया पहचान में आ गया, वह पहचान वाला उपदेशक गुरु उस स्वप्रकाश चितसूर्य से कभी भिन्न नहीं होता है सूर्य के पास अपने प्रकाश का ऐश्वर्य है गुरूदेव के पास भी चितप्रकाश का अपना ऐश्वर्य है। अतः गुरूदेव अपने पारमेश्वरी ऐश्वर्य की महिमा से आदि देव है। उस आदि देव को तू "ऐ हैं" मन्त्र के अभ्यास से अपने भीतर चमका दे, वह तेरे भीतर सदैव चित परामर्श के बल से सततोदित ही है।

## ४९

(१) आकाश पोश वरशून प्यामि
यतिये ।
सतिये म्यूलूस चितियें सूति ॥

मेरे ऊपर यहीं पर (इसी जन्म में) आकाश से पुष्पों की वर्षा हो गई । तो तब मैं अपनी सद्रूपता से ही अपनी चिद्रूपता में मिल गया । भाव यह है कि अपनी सत्ता को तो जानता ही था परन्तु अपने को चिद्रूप न समझता हुआ जड़ रूप शरीर आदि ही समझता था अब तो परमेश्वर रूपी आकाश से जब मेरे ऊपर अनुग्रह रूपी पुष्पवर्षा हो गई तो मैंने अपनी सद्रूपता में ही अपनी चिद्रूपता को भी पहचान लिया ।

(२) मोह गटि गालिथ प्रकाश प्यामि
यतिये ।
सतियै म्यूलुस चयतियेसूति ॥

मोह की अन्धेरी घटा को नष्ट कर के प्रकाश मेरे ऊपर यहीं. अर्थात इसी जन्म में, जब पड़ गया तो मैं अपनी सद्रूपता से चिद्रूपता के साथ मिल कर एक हो गया ।

(३) आदव वैराग्य धोरुम यतिये
सत् गूरु करुनाइ सीत प्रजल्य्योम
बुनिरनहज जाण्ड कासनम यतिये
सतिये० ॥

इसी जन्म में मैंने पहले तो वैराग्य को धारण किया। सद्गुरू की करूणा से वह वैराग्य मेरे में चमक उठा। कोहरे और धुन्ध के कारण छाए हुए मेरे धुन्धलेपन को उस गुरू कृपा ने इसी जन्म में दूर हटा दिया तो मैं सद्रूपता से चिद्रूपता में मिल गया।

(४) चित सिर्य सुन्द गाश चमक्योम
यतिये।
सुप्रकाश सृतिन पान प्रजल्य्योम।
शरणागत गोस सत गूरु चरणन
यतिये-सतिये० ॥

यहीं पर मेरे ऊपर चितसूर्य का प्रकाश जो चमक उठा तो मुझे अपने ही प्रकाश से अपना वास्तविक स्वरूप प्रकाशित

हो उठा। मैं यहीं पर सदगुरू के चरणों की शरण में जो आया तो मैं सत्ता से चिता में मिल गया।

(४) देहोह्म भाव त्रोवुम यतिये
एकान्त सत्य पान प्रजल्योम
द्वन्द्वभाव गोलुम एकान्तऽ सतिये ॥
सतिये०

मैंने शरीर आदि के विषय में ठहराये हुए अहम्भाव को जब यहीं छोड़ दिया तो एकान्त रहने से मेरा अपना प्रज्वलित हो गया। एकान्त के अभ्यास से ही मैं ने द्वन्द्व भाव को जो गला दिया तो मैं सत्ता से आगे बढ़ कर चित्रा के साथ मिल गया।

(३) काम क्रूध लूभ मुह गोलुम यतिये
स्व ज्ञानकि अग्न्न सत्य जोलुम मुह
स्वज्ञान अमृत चोमस यतिये-
सतिये०

मैं ने काम, क्रोध, मोह आदि को जब यहीं गला डाला तो मैं ने आत्म ज्ञान की अग्नि से अपने अज्ञान को जला डाला

तब यहीं, ईस शरीर में रहते हुए ही. मैं ने आत्मज्ञान के अमृत को पिया । - -

(७ स्व प्रकाशुक गाश प्रज़ल्योम यतिये
सत गुरु शब्द सत्यन प्रज़ल्योम
सर्व मोह गालित प्रकाशश्राम
यतिये-सतिये०

मुझे यहीं पर अपनी प्रकाशरूपता की रोशनी चमक उठी वह मुझे सद्गुरु के उपदेश से ही चमक उठी सारे मोह का नाश करने पर मुझे यहीं पर आत्म प्रकाश हुआ । - --

(८) द्वादशान्त मण्डल प्रज़ल्योम यतिये
ज्ञानकि न्यत्र सत्यन ज़ोनुम
स्वज्ञानुक गाह प्रज़ल्योम यतिये-
सतियें०

यहीं पर मुझे ऊध्व द्वादशान्त का चक्र चमक उठा तो मैं ने उसे ज्ञान के नेत्र से ही जान लिया । अपने आत्मज्ञान का प्रकाश मुझे यहीं पर चमक उठा ।

(९) सत गुरु स्वर सत्यन स्वर प्योम्
यतिये
सर्व स्वरन सत्यन स्वर जोनुम
स्वर मात्रा छुस मोचमुत अतिये-
सतिये०

सद्गुरु के उपदेश से मैं यहीं पर होश में आ गया और सभी होशों के साथ साथ मैं उस शुद्ध चेतना की विमर्श शक्ति के प्रति अवधान लगता रहा और उस से मैंने जान लिया। उस होश से अब मैं यहां पर वह विमर्शमात्र ही लेष रह चुका हूं। अर्थात् परिपूर्ण और शुद्ध अहविमर्श को ही अब मैं अपना आप समझता हूं।

(१०) नाद-बिन्द एकवित जोनुम अतिये
नादु-बिन्द पनुनय पान जोनुम
बिन्दनिश नाद अद कोडुम अतिये
सतिये०

मैं ने नाद और बिन्दु को ज्यों ही एक कर दिया तो

आत्मस्वरूपता पर तत्त्व को पास ही जान लिया। तब मैं ने नाद और बिन्दु दोनों को अपना आप ही जान लिया और फिर मैं ने वहीं स्वय अपने बिन्दु में से नाद को अभिव्यक्त किया।

(११) प्रकाश विमर्श किञ पर्जनोवुम
विमर्श किञ पान अद प्रजल्योम
स्वतः स्वयं गत सापञिम अतिये-
सतिये

मैं ने प्रकाश को प्रकाशरूपतया जो पहचाना तो विमर्श रूपी लक्षण से ही पहचाना। फिर अह विमर्श से ही मेरा वास्तविक स्वरूप प्रज्वलित हो गया। वहीं पर मुझे स्वतः एव, विना यत्न के, अपनी गति हाथ में आ गई। तात्पर्य यह है स्वस्वरूप के चमक उठने पर मुझे अनायास ही जीवन्मुक्ति का लाभ हो गया।

(१२) पर्म आकाश पद प्रोवुम अतिये
विमर्श सत्य पान अद प्रजल्याम
स्व आनन्दघन रुदुस अतिये-सतिये०

वहीं पर, अर्थात् इस मर्त्य जीवन में ही, मैं ने शुद्ध चैतन्य स्वरूप का पूरा प्रकाश हो उठा। तब मैं वहीं पर स्वानन्दघन

(६६१) नत् गुरु छिय घरि् पत घरि् कृतिय ।
प्रथ् विद्यायि गुर छुय सृत्य सृत्यं ॥

नहीं तो ऐसे वैसे गुरु घर घर में बहुत सारे होते हैं। प्रत्येक विद्या के गुरु उसके साथ साथ प्रवाह रूप से विद्यमान होते हैं

(६६२) सतगुर केवल तारक मंत्र ।
अनुभव ज्योतिस्फार स्वतन्त्र ॥

एक मात्र सद्गुरु ही तारक मन्त्र है । वह अनुभव रूप है स्वतन्त्र है और ज्योति का विकास है । तात्पर्य यह है कि सद्गुरु ही अनुग्रह के रूप में जब शिष्य के हृदय को व्याप्त कर लेता है तभी उसे स्वात्म-अनुभव हो जाता है और उसमें स्वतन्त्र-संवित् स्वरूपता का विस्तार हो जाता है ।

(६६३) प्रसन्नवुन तुतनव कीर्तनव सत्य ।
हर्षवुन सन्तोषवुन सुरनव सृत्य ॥

वह स्तुतियों और की कीर्तनों से प्रसन्न हो जाने वाला है । और चिन्तन मनन आदि से हर्षान्वित और सन्तुष्ट हो जाने वाला है ।

(६६४) चैतन्यदेव योर तोर पाज़ पानय ।
सोरुय जानवुन छुय सुज्ञानय ॥

जिधर देखो उधर स्वयं चैतन्य देव ही अपने आप है वह अपने शुद्ध ज्ञान के द्वारा सब कुछ ही जानता रहता है ।

(६६५) सत् श्रद्धावानस करि अनुग्रह ।
फुलव्यस सत् चैतन्य तेजच ब्रेह ॥

वह सच्ची श्रद्धा वाले पर अनुग्रह करता है । वह उसके भीतर सच्चे चैतन्यात्म तेज की ज्वाला को विकास में ले आता है ।

(६६६ अज्ञानुच घट गाल्यस सारय ।
प्रकृच हुन्द्य दोष ज़ाल्यस सारिय ॥

वह उसके अन्धकार की (अज्ञान की) सारी की सारी घटा को नष्ट कर देगा । वह उसके समस्त प्राकृतिक) (प्रकृति के साथ सम्बद्ध) दोषों को जला देता है ।

(६४३) प्रथ जीवा जोन्मुत बियि जानि ।
मोन्मुत प्रथ कैंछा बियि मानि ॥

वही प्रत्येक जीव है प्रत्येक प्रमेय पदार्थ भी वही है और प्रत्येक प्रमाता भी वही है। प्रत्येक मानी हुई वस्तु भी वही है और प्रत्येक मानने वाला प्रमाता भी वही है।

(६४४) सर्वजीवन हुन्द जीवनदाता ।
सर्वउत्पंच हुन्द पिता माता ॥

समस्त जीवों को जीवन दान वाला और समस्त सृष्टि का माता पिता वही है

(६४५) अविनाशी परमात्मा निष्कल ।
सर्वाधार आदिभूत निर्मल ॥

वह निष्फल अर्थात् भेद रहित अविनाशी परमात्मा है वह निर्मल है और समस्त विश्व का आदि कारण तथा सभी का आधार है।

(६४६) चयत् देव्य हृदायान्तर गोंमी ।
चैतन्य त्वत् बाह्यान्तर्यामी ॥

वह चिद्रूप क्रीडनशील परमात्मदेव सभी के हृदयों में अन्तर्यामी बन कर विद्यमान रहता है वह शुद्ध चैतन्य तत्व है और समस्त बाह्य और आन्तर जगत को व्याप्त करके ठहरा है।

(६४७) सर्वज्ञान समुद्र तस् जेय मूरत ।
स्वातन्त्र्य शक्तिघन चैतन्य स्फूरत ॥

उसका मूर्ति समस्त ज्ञान का समुद्र है अर्थात् उसका स्वरूप परिपूर्ण और असीम तथा शुद्ध ज्ञान है। वह स्वातन्त्र्य शक्ति का एकघन स्वरूप है और चैतन्य की स्फूर्ति से परिपूर्ण है।

(६४८) कारण आदि सोरय उत्पत्त ।
तसंदी इच्छामात्रच केह कृत ॥

पांच कारण आदि अथवा कार्य कारण आदि समस्त सृष्टि उसी की इच्छा मात्र का थोड़ा सा उन्मेष है। [illegible] है केवल उसकी इच्छा मात्र हा के [illegible] परिस्पन्दन से यह समस्त विश्व और [illegible] कारण उत्पन्न हुए हैं।

होकर ठहर गया। अर्थात् सांसरिक व्यवहार में भी मैं अपनी आनन्दघनता का अनुभव और आस्वादन करता रहा।

(१३) ख्यित गछ करि करि छुस थोकमुतय्
भोना नांवा स्यद्ध प्रोवुम
ज्यत मरनुक मल च़ोटमय यातय्
सतिय् म्यूलस चितिय् संत्य

मैं बहुत बार अपने आने जाने की क्रिया करने से अब काफी थक गया हूं, अर्थात् बहुत बार जन्म मरण के चक्करों में पड़ने से अब तंग आ गया हुं। इस जन्म में मुझे 'भोना' यह नाम पड़ा है। मैं ने यहीं पर जीने और मरने के मल को काट डाला, अर्थात नष्ट कर दिया और सद्रूपता से ही चिद्रूपता के साथ मिल कर उस से एक हो गया।